स्पर (आपसमें) न्यारी न्यारी जो वस्तु है सो अपणे अपणे स्वरूपमें नाव रूप है अरु दूसरे पदार्थके स्वरूपकी अपेक्षासें अनाव रूप है, इस इतरे तर विविक्त वस्तुओंकूंही प्रपच रूप माना है, तो फेर प्रत्यक्ष प्रमाण प्रपं चकूं अनिर्वाच्य कैसें सिद्ध कर सक्ता है?

पूर्वपक्ष'–पूर्वोक्त जो हमारा पक्ष है, तिसकूं प्रत्यक्ष प्रतिक्षेप नहीं कर सक्ता, क्यु कि प्रत्यक्ष तो विधायकही है, जे कर प्रत्यक्ष इतर वस्तुमें इतर वस्तुके स्वरूपका निषेध करे, तो हमारे पक्षकूं बाधक वहरे, परतु प्रत्यक्ष प्रमाण तो ऐसा है नहीं, प्रत्यक्ष प्रमाणतें इतर वस्तुमें इतर वस्तुके स्व रूप निषेध करणेकु कुछ है

उत्तरपक्ष–यहनी तुमारा कहनां असत्य है अन्य वस्तुके स्वरूपके विना निषेध्यां वस्तुके यथार्थ स्वरूपका कदापि वोध न होगा, पीतादिक वर्णों करी रहित जब बोध होगा, तबही नील ऐसे रूपका बोध होगा तथा जब प्रत्यक्ष प्रमाण करी यथार्थ वस्तु स्वरूप ग्रहण कीया जायगा, तब तो अवश्य अपरवस्तुके स्वरूपका निषेधनी तिहां जाना जायगा जे कर अन्य वस्तुके निषेधकूं अन्य वस्तुमें प्रत्यक्ष न जानेगा तो तिस वस्तुके विधि स्वरूपकूंनी प्रत्यक्ष न जान सकेगा, केवल जो वस्तुके स्वरूपकू ग्रहण करणा है, सोइ अन्य वस्तुके स्वरूपका निषेध करनां है. जब प्रत्यक्ष प्रमाण, विधि अरु निषेध दोनोहीकूं ग्रहण करता है, तब तो प्रपंच मिथ्यारूप कदापि सिद्ध न होगा, जब प्रपच मिथ्यारूप प्रत्यक्ष प्रमाणसें न सिद्ध नया, तव तो परम ब्रह्मरूप एकही अद्वैत तत्त्व कैसे सिद्ध नया? तथा जो तुम प्रत्यक्षकूं नियम करकें विधायकही मानोगे, तब तो विद्यावत् अविद्याकीनी विधि तुमकू मानणी पडेगी सो यह ब्रह्म अविद्यारहित प्रत्यक्ष प्रमाणसें ग्रहण कीया, तव तो अविद्यानी प्रत्यक्ष सें निषेध ग्रहण होगी फेर जो तुमारा यह कहनां है की 'प्रत्यक्ष जो है, सो विधायकही है, परंतु निषेधक नहीं' ऐसे वचन कहने वालेकू क्युं न उन्मत्त कहनां चाहियें? अब जो आगे अनुमान कहेंगे, तिस करकेंनी पूर्वोक्त तेरे अनुमानका पक्ष वाधित है, सो अनुमान हमारा ऐसे है, प्रपच मिथ्या नहीं है, असत्सें विलक्षण होणेसें जो असत्सें विलक्षण है, सो ऐसा है यथा आत्मा तैसा ही यह प्रपंच है, तथा प्रतीयमान जो तुमा

रा हेतु है, सो ब्रह्मात्माके साथ व्यभिचारी है, जैसें ब्रह्मात्मा प्रतीयमान तो है, परंतु मिथ्यारूप नहीं है, जे कर कहोगे कि ब्रह्मात्मा अप्रतीयमान है तो वचनगोचर न होगा, जब वचनगोचर नहीं तब तो तुमकू गुंगे बनना ठीक है, क्यु कि ब्रह्म बिना अपर तो कुछ है नहीं, अरु जो ब्रह्मात्मा है, सो प्रतीयमान नहीं, तो फेर तुमकू हम गुंगेके बिना और क्या कहे? प्रथम अनुमानमें जो तुमने सीपका दृष्टांत दीया था, सो साध्य विकल है, क्यु कि जो सीप है सोभी प्रपचके अंतर्गत है, अरु तुम तो प्रपचकू मिथ्यारूप सिद्ध करा चाहते हो, यह कभी नहीं हो सक्ता है, जो साध्य होवे सोइ दृष्टांतमें कहा जावे, जब सीपकाभी अभीतक सत् असत् पणा सिद्ध नहीं, तो उसकू दृष्टांतमें काहेकू लाना? तथा हम तुमकूं पूछते है कि यह जो तुमने प्रथम अनुमान, प्रपचके मिथ्या साधनेकू कीना था सो अनुमान, इस प्रपचसें भिन्न है वा अभिन्न है? जे कर कहोगे भिन्न है, तो फेर सत्य है, वा असत्य है? जे कर कहोगे सत्य है, तो तिस अनुमान सत्यकी तरें प्रपचभी सत्यही स्वरुप है, जे कर कहोगे असत्य स्वरूप है, तो फेर क्या शून्य है? वा अन्यथा ख्यात है? वा अनिर्वचनीय है? प्रथम दोनो पक्ष तो कदापि साध्यके साधक नहीं है, मनुष्यके शृंगकी तरें, तथा सीपके रूपेकी तरें अरु तीसरा जो अनिर्वचनीय पक्ष है तिसका तो संभवही है नहीं, सो अपणे साध्यकू कैसें साधेगा?

पूर्वपक्ष—हमारा जो अनुमान है, सो व्यवहार सत्य है, इस कारणें असत्य नहीं, फेर आपणे साध्यकू क्यु कर नहीं साध्य सक्ता? अपितु साध्यही सक्ता है

उत्तरपक्ष—हम तुमसें पूछते हैं कि जो यह व्यवहारसत्यका क्या स्वरूप है? व्यवहृतीति (व्यवहार) असें जो व्युत्पत्ति करियें तब तो ज्ञानकाही नाम व्यवहार ठहरा, ज्ञानसें जो सत्य है, सो पारमार्थिकही है, इस पक्षमें सत् ख्यातिरूप प्रपंच सिद्ध हुवा जब प्रपंच सत् सिद्ध हुवा, तब तो एकही परम ब्रह्म सद्रूप अद्वैततत्त्व किसी तरहभी सिद्ध नहीं हो सक्ता, जे कर कहोगे व्यवहार नाम शब्दका सत्य है, तो फेर हम तुमकूं पूछते है जो व्यवहार नाम शब्दका है, तो फेर शब्द, स्वरूपसें सत्य है?

वा असत्य है? जे कर कहोगे शब्द सत्स्वरूप है तो शब्दकी तरे प्रपंचनी सत् स्वरूप है, जे कर कहोगे असत्स्वरूप शब्द है, तो फेर ब्रह्मादि शब्दसें कहे हुये, कैसें सत् स्वरूप हो सकेगे? क्युं कि जो आपही असत् स्वरूप है, सो परकी व्यवस्था करणे वा कहनेका हेतु कभी न हो सक्ता

पूर्वपक्ष–जैसे खोटा रूपक सत्य रूपकके क्रय विक्रयादिक व्यवहारका जनक होणेसें सत्य रूपक माना जाता है, तैसें ही अनुमान हमारा यद्यपि असत् स्वरूप है तोभी जगत्में सत् व्यवहार करकें प्रवर्त्तक होणेसें व्यवहार सत् है, इस वास्ते आपणे साध्यका साधक है

उत्तरपक्ष–हे भव्य! इस तुमारे कहनेसें तुमारा अनुमान पारमार्थिक असत् स्वरूप है, फेर तो जो दूषण असत् पक्षमें दीने हैं, सो सर्व इहां पडेंगे, जे कर कहोगे कि हम प्रपंचसें अभेद अनुमानकूं मानते है, तब तो प्रपंचकी तरें अनुमानभी मिथ्यारूप ठहरा, तब तो आपणे साध्यकूं कैसें साध सकेगा? इस पूर्वोक्त विचारसें प्रपंच मिथ्यारूप नहीं, किंतु आत्माकी तरें सत्रूप है, तो फेर एक ही ब्रह्म अद्वैततत्त्व है यह तुमारा कहना क्यु कर सत्य हो सक्ता है? कभी नहीं हो सक्ता

पूर्वपक्ष–हमारी उपनिषदोमें तथा शंकर स्वामीका शिष्य आनंदगिरि, शंकरदिग्विजयके तीसरे प्रकरणमें लिखता है कि "परमात्मा जगदुपादानकारणमिति" परमात्मा जो है, सोइ इस सर्व जगत्का कारण है, कारणभी कैसा उपादान रूप है उपादान कारण उसकू कहते है कि जो कारण होवे सोइ कार्यरूप हो जावे, इस कहनेसें यह सिद्ध हुआ जो कुछ जगत्में है, सो सर्व कुछ परमात्मा ही आप बन गया, तब तो जगत् परमात्मा रूप ही है, फेर तुम सृष्टि कर्त्ता ईश्वर क्युं नहीं मानते?

उत्तरपक्ष–वाह रे नास्तिक शिरोमणि! तुम अपणे कहणेकूं कभी विचार शोच कर कहते हो, वा नहीं? इस तुमारें कहनेसें तो पूर्ण नास्तिक पणा तुमारे मतमें सिद्ध होता है, यथा जब सर्व कुछ जगत् स्वरूप परमात्मरूपही है, तब तो न कोइ पापी है, न कोइ धर्मी है, न कोइ ज्ञानी है, न कोइ अज्ञानी है, न तो नरक है, न तो स्वर्ग है, साधुभी नहीं, अरु चोर भी नहीं, सत्शास्त्र भी नहीं, अरु मिथ्या शास्त्रभी नही, तथा जैसा गोमांसभक्षी, तैसाही अन्नभक्षी है, जैसा स्वभार्यासें कामभो

ग सेवन कीया तैसा ही माता, भगिन, बेटीसें कीया, जैसा चमाल, तैसा ब्राह्मण, जैसा गधा, तैसा संन्यासी, क्युं के जब सर्व वस्तुका कारण ईश्वर परमात्माही ठहरा, तब तो सर्व जगत् एकरस एक स्वरूप है, दूसरा तो कोइ है नहीं

पूर्वपक्ष –हम एक ब्रह्म मानते है, अरु एक माया मानते हैं, सो तुम ने जो उपर बहुतसें आल जंजाल लिखे है, सो सर्व मायाजन्य है अरु ब्रह्म तो सच्चिदानंद एकही शुद्ध स्वरूप है

उत्तरपक्ष –हे अद्वैतवादी! यह जो तुमने पक्ष माना है सो बहुत अ समीचीन है यथा माया जो है सो ब्रह्मसे भेद है, वा अभेद है? जेकर भेद है तो जड है, वा चेतन है? जे कर जड है, तो फेर नित्य है, वा अनित्य है? जे कर कहोगे नित्य है, तो अद्वैत मतकें मूलहीकू दाह क रती है, क्युंकि जब ब्रह्मसे भेद रूप हुइ, अरु जड रूप भइ, अरु नित्य हुइ, फेर तो तुमने द्वैतपथ आपही आपणे कहनेसे सिद्ध कर लीया अरु अद्वैत पथ जड मूलसें कट गया,जे कर कहोगे कि अनित्य है,तो द्वै तता दूर कभी नहीं होगी, क्युंकि जो नाश होने वाला है, सो कार्य रूप है, अरु जो कार्य है, सो कारण जन्य है, तो फेर उस मायाका उपादान कारण कौन है? सो कहनां चाहियें जे कर कहोगे अपर माया तब तो अनवस्था दूषण है, अरु अद्वैत तीनो कालोमें कदापि सिद्ध नहीं होगा, जे कर ब्रह्महीकू उपादान कारण मानोगे, तब तो ब्रह्मही आप सर्व कुछ बन गया, तब तो पूर्वोक्त दूषण आया जे कर मायाकों चैतन्य मानोगे, तोभी यही पूर्वोक्त दूषण होगा, जे कर कहोगे माया ब्रह्मसें अभेद है तब तो ब्रह्मही कहनां चाहियें, माया नहीं कहनां चाहियें

पूर्वपक्ष –हम तो मायाकूं अनिर्वचनीय मानते है

उत्तरपक्ष –इस अनिर्वचनीय पक्षकू उपर खमन कर आये हैं, तैसें खमन करणां, इहांभी कह देनां तथा अनिर्वचनीय जो शब्द है तिसमें निस् जो उपसर्ग है, तिसका अर्थ तो निषेध रूप कीया है कलापक व्या करणमें शेष जो शब्द है, सो या तो भावका वाचक है या अभावका वा चक है? जब भावकू निषेध करोगे, तब तो अभाव आ जावेगा, अरु जे कर अभावकूं निषेधोगे,तब तो भाव आ जावेगा ए भावाभाव दोनो वर्ज

के तीसरा वस्तुका रूप कोइ नहीं इस वास्ते अनिर्वचनीय जो शब्द है, सो दभी पुरुषोनें छलरूप रचा प्रतीत होता है, इस कहनेसें तो द्वैत ही सिद्ध होता है, अद्वैत नहीं

पूर्वपक्ष—यह जो अद्वैत मत है, इसके मुख्य आचार्य शंकरस्वामी है जिनोंने सर्वमतोंकू खमन करकें अद्वैत मत सिद्ध कीया है, तो फेर अैसे शकर स्वामी साक्षात् शिवका अवतार, सर्वज्ञ, ब्रह्मज्ञानी, शीलवान्, सर्वसामर्थ्ययुक्त, उनोंके अद्वैत मतकों खमने वाला कौन है?

उत्तरपक्ष—हे वल्लभ मित्र! तुमारी समज मूजब तो जरूर जैसें तुम कहते हो, तैसेंही है, परतु शकरस्वामीके शिष्य आनदगिरिनें शकरदिग्विजय के अठावनवे प्रकरणमें जो शकरस्वामीका वृत्तांत लिखा है, उसके पढनेसे तो अैसा प्रतीत होता है, जो शकरस्वामी सर्वज्ञ नहीं,अरु कामी है,अरु अज्ञानी है, अरु असमर्थ है, तिस लिखनेसें अैसाभी प्रतीत होता है कि वेदांतीयोंका अद्वैत ब्रह्मज्ञान जब तांइ यह स्थूल देह रहेगी,तब ताइ रहेगा, परतु इस शरीरके बूटघा पीछें किसी वेदांतीयोंको ब्रह्म ज्ञान नहीं रहेगा.

पूर्वपक्ष—वो कौनसा शकरस्वामीका वृत्तांत है जिस्सें तुमारी पूर्वोक्त बातें सिद्ध होती है?

उत्तरपक्ष—जो तुमकूं वृत्तांत सुनना है, तो हमारे क्या ढील है, हम इसी जग्गे लिख देते हैं जब शकरस्वामीने ममनमिश्रकू जींता, तब ममनमिश्रने यतिव्रत लीया, अरु ममनमिश्रकी भार्या जिसका नाम सरसवाणी था, सो सरसवाणी आपणे पतिकूं यतिव्रत लीया देख कर आप सरसवाणी ब्रह्मलोककूं चली,सरसवाणीकू जातीकू देख कर शकरस्वामी जीवन डुर्गामित्र करकें दिग्वधन करते हुये, तिसके पीछें हे सरसवाणी! तुं ब्रह्म शक्ति है, ब्रह्मके अशभूत ममनमिश्रकी तू भार्या है, उपाधि करकें सर्वकू फलित है, तिस कारणसें मेरे साथ प्रसग करकें फेर तुमकूं जाणा योग्य है अैसे शकरस्वामीने कहा पीछें सरसवाणी शकरस्वामी प्रतें कहती हुई कि—पतिके सन्यासतें प्रथम ही वैधव्य दोषोके भयसें मैनें पृथिवी त्यागी है, तिस कारणसें फेर मैं पृथिवीका स्पर्श न करुगी हे यति! तू तो पृथिवीमें स्थित हैं कैसें तेरे प्रसगके तांइ एक विषय स्थिति होवे, अैसे शकरस्वामीकू कहती प्रतें फेर शकरस्वामी कहते भये कि—हे माता!

तोनी नूमिकाके उपरि ७ हाथ प्रमाण ऊंची आकाशमें रहो मेरे साथ सर्व वचनका प्रपंच संचार करके, पीछेसे जाना ऐसे आदर पर होकर शंकरस्वामीके साथ सर्वशास्त्रों विषे वेद, इतिहास, पुराणो विषे समय प्रसंग करके पीछे शंकरकूं तिरस्कारके तांइ जिसमें दुःखों प्रवेश है, ऐसा जो कामशास्त्र, तिस विषे नायिका, अरु नायक, इनके भेद विस्तारसें सरसवाणी शंकरको पूछे तब तो शंकरस्वामी इस विषयकूं जानते नहीं थे, तातें शंकरस्वामी उत्तर न दे सके, मौनी होते भये, तिस पीछे सरसवाणी शंकरस्वामीकूं सत्य करके कहती हुइ कि—तुमारे जाननेमे यह शास्त्र नहीं आया, निश्चय करके तिस शास्त्रकूं मैंही जानती हूं, कालका जानकार शंकरस्वामी सरसवाणी प्रति कहते हुये कि—हे माता! तुम इहांही ७ महीने रहो, पीछे में सर्व अर्थोंका निश्चय करके तेरे कहेका उत्तर कहुंगा ऐसे कह कर शंकरस्वामी आग्रह पूर्वक सरसवाणीकूं तिहांही आकाश मंमलमें स्थापन करके सर्व शिष्योंकूं यथास्थान भेज करके चार शिष्यो सहित (१) हस्तामलक, (२) पद्मपाद, (३) विधिवत्, (४) आनंदगिरि, ए चार नामक प्रधान शिष्यों करी सेव्यमान तिस नगरसे पश्चिमदिशा नाम गढमें गये, सरसवाणीके प्रश्नोके उत्तर जानने के तांइ उस नगरका राजा मर गया था, उसका शरीर तिस अवसरमें चितामें जलानेके वास्ते रक्खा था, उस शरीरकूं देख कर शंकरस्वामीने अपणा शरीर उस नगरके प्रांत एक पर्वतकी गुफामें स्थापन करकें, शिष्योकूं कह दीया कि तुमने इस शरीरकी रक्षा करनी अरु आप शंकरस्वामी परकाय प्रवेश विद्या करके, लिंगशरीर संयुक्त अभिमान सहित उस राजाके शरीरमें ब्रह्मरंध्रमें प्रवेश कर गये, तब तो राजाजी उठ शीतोपचार करा, औ उत्सवसें नगरमें ले आये, राजा मरा नहीं था यह बात प्रसिद्ध कर दीनी, तब तो शंकरस्वामीकूं लोकोनें राजसिंहासन उपर बिठलाया पश्चात् राजसिंहासनसें उठ कर स्वामीजी बडी राणीके घरमें गये तहां जाकर उस राणीसें काम क्रीडा करने लगे, तब तो शंकरस्वामीकी कुशलतासें तिसके आलिंगन करनेसें उत्पन्न हुआ जो सुख संजोग ताकरिके शंकरस्वामीने उस राणीके मुखके साथ तो अपणा मुख जोडा, औ अपणी छाती उस राणीके दोनो कुचों (स्तनो) के उपर जाडी, तैसेही उस राणीकी

नाभीसें अपनी नाभी जोडी, औ अपणे पगों करकें राणीके पग सकोचे. एतावता जघोमे जघा फसाइ अर्थात् एक शरीरवत् हो गये, दोनो जने व हूत गाढा आलिंगन करनेमें तत्पर हुये, तब तो शंकरस्वामी राणीके कक्षा स्थानो विषे हाथों करी स्पर्श करते हुये, बहुत सुखमें मग्न हुये, तब तो राणी उनकी आलाप, चतुराइ देख कर चित्तमें विचार करनें लगी कि देह मात्र करी तो मेरा भर्त्ता है, परंतु इसका जीव मेरा भर्त्ता नहीं, एतो कोइ सर्वज्ञ है ऐसा विचार करकें राणीने आपणे नौकरोकूं चारों दिसामें भे जा, अरु कह दीया कि जो पर्वतोमें, वा गुफाउमें बारह योजनोके बिचमें जितने शरीर जीव रहित होवे सो सर्व शरीर चितामें रख कर जला दिउ. शंकरस्वामी तो विषयमें मूर्छित हो गये, तब तो राणीके नौकरोनें चार शिष्योंकूं रक्षक देख कर शंकरस्वामीके शरीरकू चितामें रख कर उनके श रीरकू अग्नि करके दाह करने लगे, तब तो शंकरस्वामीके चारों शिष्य, उस नगरमें गये, जिहां शंकरस्वामी थे, उहां शंकरस्वामिकू काम लोलुपी अति विषयमें बद्धबुद्धि देख कर शंकर राजाकें आगें नाटक करने लगे, शंकरस्वा मीकू परोक्ति करकें प्रतिबोध करने लगे सो यह है, जो लिखते हैं—

(१) "यत्सत्यमुख्यशब्दार्थानुकूल, तत्त्वमसि तत्त्वमसि राजन्! (२) नह्येतत्त्व विदितं नृप भाव, तत्त्वमसि तत्त्वमसि राजन्! (३) विश्वो त्पत्त्यादिविधिहेतुतत्त्व, तत्त्वमसि तत्त्वमसि राजन! (४) सर्वचिदात्म क सर्वमद्वैतं, तत्त्वमसि तत्त्वमसि राजन्! (५) परतार्किकैरीश्वरसर्वहेतु, स्तत्त्वमसि तत्त्वमसि राजन्! (६) यद्वेदांतादिनिर्ब्रह्मसर्वस्थ, तत्त्वमसि त त्त्वमसि राजन्! (७) यज्जैमिनिनोक्तमखिलकर्म, तत्त्वमसि तत्त्वमसि रा जन्! (८) यत्पाणिनि प्राह शब्दस्वरूपं तत्त्वमसि तत्त्वमसि राजन्! (९) यत्सांख्याना मतहेतुभूतं, तत्त्वमसि तत्त्वमसि राजन्! (१०) अष्टागयो गेन अनतरूप, तत्त्वमसि तत्त्वमसि राजन्! (११) सत्यं ज्ञानमनतं ब्र ह्म, तत्त्वमसि तत्त्वमसि राजन्! (१२) नह्येतदहृश्यप्रपंच, तत्त्वमसि तत्त्वमसि राजन! (१३) यद्ब्रह्मणोब्रह्मविषावीश्वराद्यजवन, तत्त्वमसि तत्त्वमसि राजन्! (१४) त्वद्रूपमेवमस्मान्निर्विदितं राजन्! तव पूर्वय त्याश्रमस्थम्"॥ इन परोक्तियां करकें राजा प्रतिबोध हुआ, सर्वके सन्मु ख तिस राजाकी देहसें निकल कर जब गये तब तो उस पर्वतकी कदरामें

अपणे शरीरकूं न प्राप्ति हुवे तब तो अपणे शरीरकूं चितामें देखा, देख कर कपालमध्यमें हो कर प्रवेश करा, तब शरीरके चारो ओर अग्नि प्रज्वलित हो रही थी, तब तो निकलना दुष्कर हो गया, फेर शंकरस्वामीने लक्ष्मी नृसिंहकी स्तुति करी तब लक्ष्मीनृसिंहने शंकरस्वामीकू लीना, अग्निमेंसें बाहिर निकाला॥ इति कथा समाप्ता ॥ अब हे भव्य! तू विचार कर देख जो में पूर्वं तुजकू वार्त्ता कही थी सो सर्व सत्य है या नहीं? क्युंकि (१) जब सरस वाणीके कहनेके प्रश्नका उत्तर नहीं आया, तब तो शंकरस्वामीकू सर्वज्ञ कौन बुद्धिमान् निष्पक्षी मान सक्ता है? कोइभी नहीं मानेगा, (२) अरु जब राजाकी राणीसें विषय सेवन करा, तब तो कामी होणेमें कोइ शंकाभी रहती है? (३) अरु जब शिष्योंने आकर प्रतिबोध करा, तब तो अज्ञानी अवश्य हो चूके, (४) जब चितामेंसे न निकल सके, तब लक्ष्मीनृसिंहकी स्तुति करी तब नृसिंहने आय करकें ज्वलती अग्निमेंसे निकाले, तब शंकरस्वामी असमर्थ सिद्ध हो गये, जब शंकरस्वामीने फेर आकर सरसवाणीके प्रश्नोका उत्तर दीया, तब तो सरसवाणीने कहा, हे स्वामी! तू सर्वज्ञ है क्या मृतकके शरीरमें प्रवेश करके उसकी राणीके साथ विषय सेवन करकें राणी पासों कछुक कामशास्त्रकी वार्ता शीखके सर्वज्ञ हो सक्ता है? सर्वज्ञ तो नहीं हो सक्ता, परंतु गद्धे खुरकणी तो हो गइ सरसवाणीकूं उसने सर्वज्ञ कह दीया, अरु शंकरकू सरसवाणीने सर्वज्ञ कह दीया वाह क्याही सर्वज्ञोंकी जोडी मिली है? सरसवाणी तो ब्रह्मकी शक्ति हो कर फेर स्त्री बन कर मंडनमिश्रसें विषय सेवन करती रही, अरु सर्वज्ञभी बन बैठी, अरु शंकरस्वामी परस्त्रीसें विषयसेवन करके अरु कछुक काम शास्त्र शीख कर सर्वज्ञ बन बैठे, क्या यह गद्धे खुरकणी न होइ तो और क्या हुआ? जब शंकरस्वामी, अपणा स्थूल शरीर छोड कर राजाके शरीरमें गये, अरु ब्रह्मविद्या सर्व भूल गये, जे कर न भूले होते तो उनके शिष्य काहेकूं तत्त्वमसिका उपदेश करते? जब शंकरस्वामी स्थूल शरीरके बदल जाने परब्रह्म विद्या भूल गये, तब तो ब्रह्मविद्याका संबध, न तो लिंग शरीरके साथ रहा, न आत्माके साथ संबध रहा किंतु स्थूल शरीरहीके साथ रहा, इस्सें यह सिद्ध हुआ कि—जब वेदांती मर जाते हैं, तब उनका ज्ञानभी नष्ट हो जाता है, अरु स्थूल शरीरहीके

साथ ज्ञानका सबध रहा परंतु आत्माके साथ नहीं अरु जो तुमने कहा था कि —शंकरस्वामीके प्रगट कथन कीये अद्वैत मतकूं कौन खम्न कर सक्ता है? सो हे नव्य! जब शंकरस्वामीका चरित्रही असमंजस है, तो फेर उनके कहे हुये मतकूं कौन सयौक्तिक समज सक्ता है?

पूर्वपक्ष —" पुरुषएवेदं " इत्यादि श्रुतियोंसें अद्वैतही सिद्ध होता है

उत्तरपक्ष —यहजी तुमारा कहनां असत् है, क्युंकि जो पुरुष मात्र रूप अद्वैततत्त्व होवे तब तो यह जो दिखलाइ देता है कोइ सुखी, कोइ दुखी, ए सर्व परमार्थसें असत् हो जावेंगे जब अैसें होगा तब तो यह जो कहनां है, " प्रमाणतोऽधिगम्य ससारनैर्गुण्यं तद्विमुखया प्रज्ञया तदुच्छेदाय प्रवृत्तिरित्यादि " अस्यार्थ —ससारका निर्गुणपणा प्रमाणसें जान कर, तिस ससारसें विमुख बुद्धि हो करकें तिस ससारके उछेदके तांइ प्रवृत्ति करे, यह जो कहनां है, सो आकाशके फूलकी सुगधिका वर्नन करने सरिखा है, क्यु कि जब अद्वैत रूपही तत्त्व है, तब तो नरकादि जवभ्रमण रूप ससार कहां रहा? जिस ससारकू निर्गुण जान कर तिसके उछेद करणेकी प्रवृत्ति होवे

पूर्वपक्ष —तत्त्वत पुरुष अद्वैत मात्रही है, अरु यह जो ससार निर्गुण वर्णन करा है, सो सदा सर्व जीवोंकूं जो प्रतिजासन हो रहा है, सो सर्व चित्रामकी स्त्रीके अगोपांग उचे नीचे जैसे प्रतीत होते है, तैसे सर्व ससार प्रतीत होता है परतु सर्व चित्रामकी स्त्रीके अंगोपांग उच्च नीचकी तरे भ्रांतिरूप है वा भ्रांतिजन्य है

उत्तरपक्ष —यह जो तुमारा कहनां है सो असत् है, इस बातमें कोइ वास्तव्य प्रमाण है नहीं तत् यथा जे कर अद्वैत सिद्ध करणे वास्ते कोइ पृथग्भूत प्रमाण मानोगे, तब तो द्वैतापत्ति होगी, क्युकि प्रमाणके विना किसीकाजी मत नहीं सिद्ध होता, जे कर प्रमाणके विनाही सिद्ध मानोगे तब तो सर्ववादी अपणे अपणे अजिमतकू सिद्ध कर लेवेंगे, तथा भ्रांतिजी प्रमाणजूत अद्वैतसें जिन्नही माननी चाहियें अन्यथा प्रमाणजूत अद्वैत अप्रमाणही हो जावेगा, भ्रांति जब अद्वैतकाही रूप हुइ तब तो पुरुषका रूप हुइ, तातें भ्रांतिसरूपवाला पुरुषही है नहीं, तब तो तत्त्वव्यवस्था कबजी सिद्ध न होइ जे कर भ्रांति जिन्न मानोगे, तब

तो द्वैतापत्ति होवेगी, अद्वैत मतकी हानि हो जावेगी. जेकर स्वप्न रज्जुना विकोंसें नेद माननां इसीकू भ्रांति कहोगे, तब तो निश्चय करके सत्स्वरूप कुनादिक किसी जगें तो जरूर होगे. अभ्रांतिके देखे विना कदापि भ्रांति देखनेमें नही आवेगी, पूर्व जिसने सञ्चा सर्प्प नहीं देखा, तिनकू रज्जुमे सर्प्पकी भ्रांति कदापि न होवेगी ॥ तदुक्तं ॥ श्लोक ॥ नादृष्टपूर्वसर्प्पस्य, रज्ज्वा सर्प्पमति क्वचित् ॥ ततः पूर्वानुसारित्वाद्भ्रांतिरभ्रांतिपूर्विका ॥ १ ॥ इस कहनेसेंजी अद्वैत तत्त्व खमन हो गया तथा पुरुष अद्वैतरूप तत्त्व अवश्य करके दूसरेकू निवेदन करनां, अपणे आपकू नहीं आपणेमें तो व्यामह है नहीं जे कर कहने वालेमें व्यामोह होवे तब तो अद्वैतकी प्रतिपत्ति कबीजी नहीं होवेगी.

पूर्वपक्ष —जब आत्माकू व्यामोह है तब ही तो अद्वैत तत्त्वका उपदेश कीया जाता ?

उत्तरपक्ष —जब आत्माका व्यामोह दूर होगा तब तो आत्मा अवश्य अवस्थातरकू प्राप्ति होगी, जब अवस्था बदलेगी, तब तो अवश्य द्वैतापत्ति हो जावेगी, तथा जब अद्वैत तत्त्वका उपदेशक पुरुष परकू उपदेश करेगा, तब तो परकू अवश्य मानेगा, फेर अद्वैत तत्त्व परकू निवेदन करनां अरु अद्वैत तत्त्व माननां, यह तो असें हुआ के, जैसें मेरा पिता कुमार ब्रह्मचारी है, इस बचनके कहनेसें जरूर वो पुरुष उन्मत्त है, जेकर अपणेकू अरु परकू इन दोनोकू जब मानेगा, तब तो द्वैतापत्ति अवश्य होगी, इस कारणसें जो अद्वैत माननां है, सो युक्ति विकल है

पूर्वपक्ष —परमब्रह्मरूप सिद्धही सकल भेद ज्ञान प्रत्ययोंके निरालंबनपणेकी सिद्धि है

उत्तरपक्ष —ए कथन जी तुमारा ठीक नहीं है, क्युकि परम ब्रह्महीकी सिद्धि नहीं है जे कर है तो स्वत सिद्धि है, वा परत सिद्धि है ? तहां स्वत सिद्धि तो है नहीं, जे कर होवे तब तो किसीकाजी विवाद न रहे, जे कर कहोगे परत सिद्धि है, तो क्या अनुमानसें है, वा आगमसें है ? जे कर कहोगे अनुमानसें है तो वो अनुमान कौनसा है ? कहो

पूर्वपक्ष —सो अनुमान यह है कि विवादरूप जो अर्थ है सो प्रतिजासांत प्रविष्ट ब्रह्मभासके अतर है, प्रतिभासमान होणेसें जो जो प्रतिभा

समान है सो सो प्रतिभासात प्रविष्टही देखा है, जैसें प्रतिभास आत्मा प्रतिभासमान है सकल अर्थ सचेतन अचेतन विवादरूप है तिस कारणसें प्रतिभासात प्रविष्ट है, घटपटादि यह अनुमान है

उत्तरपक्ष –यह अनुमान तुमारा सम्यक् नहीं है, (१) धर्मी, (२) हेतु, (३) दृष्टात, इन तीनोंके प्रतिभासांत प्रविष्ट होणेसें साध्यरूपही हुये

पूर्वपक्ष –तब तो (१) धर्मी, (२) हेतु, (३) दृष्टांत इन तीनोके न होनेसें अनुमानही नहीं बन सक्ता जे कर कहोगे कि, (१) धर्मी, (२) हेतु, (३) दृष्टात, ए तीनो प्रतिभासात प्रविष्ट नहीं है, तो इनोंहीके साथ हेतु, व्यभिचारी होगा जे कर कहोगे अनादि अविद्या वासनाके बलसे हेतु दृष्टात जो है, सो प्रतिभासके बाहिरकी तरें निश्चय करते हैं, जैसे प्रतिपाद्य, प्रतिपादक, सभा, सभापति जनकी तरें तिस कारणसें अनुमानभी हो सका है, अरु जब सकल अनादि अविद्याका विलास दूर हो जावेगा, तब तो प्रतिभासांत प्रविष्टही प्रतिभास होगा विवादभी न रहेगा, प्रतिपाद्य प्रतिपादक, साध्य, साधन भावभी नहीं रहेगा, तब तो अनुमान करनेकाभी कुछ फल नहीं, आपही अनुभवमान परम ब्रह्मके होते हुये देश काल अव्यवछिन्न स्वरूपके होयां निर्व्यभिचार, सकल अवस्था व्यापकपणे वालेमें अनुमानका कुछ प्रयोगभी नहीं चाहियें है

उत्तरपक्ष –जो अनादि अविद्या प्रतिभासांत प्रविष्ट है, तब तो विद्याही हो गइ तब तो असतरूप ( १ ) धर्मी, ( २ ) हेतु, ( ३ ) दृष्टांत आदिक भेद कैसें दिखा सके ? जे कर कहोगे प्रतिभासके बाहिरभूत है, तब तो ( १ ) अविद्या प्रतिभासमान है ? वा ( २ ) अप्रतिभासमान है ? तिस अविद्याकू प्रतिभासमान रूप होणेसें अप्रतिभासमान तो नहीं जे कर कहोगे प्रतिभासमान है, तो तिसहीके साथ हेतु व्यभिचारी है तथा प्रतिभासके बाहिरभूत होणेसे तिसके प्रतिभासमान होणेसें जेकर तुमारें मनमें ऐसा होवेंकी अविद्या जो है, सो नतो प्रतिभासमान हैं, न अप्रतिभासमान, न प्रतिभासके बाहिर, न प्रतिभासके अंदर प्रविष्ट है न एक है, न अनेक है, न नित्य हैं, न अनित्य है, न व्यभिचारिणी है, न अव्यभिचारिणी हैं, सर्वथा विचारके योग नहीं सकल विचा

तो द्वैतापत्ति होवेगी, अद्वैत मतकी हानि हो जावेगी. जेकर स्थन कुंना दिकोंसे भेद माननां इसीकू ज्रांति कहोगे, तब तो निश्चय करके मतम्र प कुंनादिक किसी जगे तो जरूर होगे. अज्रांतिके देखे बिना कदापि ज्रांति देखनेमें नही आवेगी, पूर्वे जिसने सच्चा सर्प नही देखा, तिनकू रज्जुमें सर्पकी ज्रांति कदापि न होवेगी ॥ तदुक्तं ॥ श्लोक ॥ नादृष्टपूर्वसर्पस्य, रज्ज्वां सर्पमति क्वचित् ॥ तत पूर्वानुसारित्वाद्भ्रांतिरभ्रांतिपूर्विका ॥ १ ॥ इस कहनेसेजी अद्वैत तत्त्व खमन हो गया तथा पुरुष अद्वैतरूप तत्त्व अवश्य करके दूसरेकू निवेदन करनां, अपणे आपकू नही आपणेमे तो व्यामह है नहीं जे कर कहने वालेम व्यामोह होवे तब तो अद्वैतकी प्र तिपत्ति कदीजी नहीं होवेगी

पूर्वपक्ष—जब आत्माकू व्यामोह है तब ही तो अद्वैत तत्त्वका उपदे श कीया जाता ?

उत्तरपक्ष—जब आत्माका व्यामोह दूर होगा तब तो आत्मा अवश्य अवस्थांतरकू प्राप्ति होगी, जब अवस्था बदलेगी, तब तो अवश्य द्वैताप त्ति हो जावेगी, तथा जब अद्वैत तत्त्वका उपदेशक पुरुष परकू उपदेश करेगा, तब तो परकू अवश्य मानेगा, फेर अद्वैत तत्त्व परकू निवेदन क रनां अरु अद्वैत तत्त्व माननां, यह तो असे हुआ के, जैसे मेरा पिता कु मार ब्रह्मचारी है, इस बचनके कहनेसें जरूर वो पुरुष उन्मत्त है, जेकर अपणेकू अरु परकू इन दोनोकू जब मानेगा, तब तो द्वैतापत्ति अवश्य होगी, इस कारणसें जो अद्वैत माननां है, सो युक्ति विकल है

पूर्वपक्ष—परमब्रह्मरूप सिद्धही सकल भेद ज्ञान प्रत्ययोंके निरालंबन पणेकी सिद्धि है

उत्तरपक्ष—ए कथन जी तुमारा ठीक नहीं है, क्युकि परम ब्रह्महीकी सिद्धि नहीं है जे कर है तो स्वत सिद्धि है, वा परत सिद्धि है ? तहां स्वत सिद्धि तो है नहीं, जे कर होवे तब तो किसीकाजी विवाद न रहे, जे कर कहोगे परत सिद्धि है, तो क्या अनुमानसें है, वा आगमसें है ? जे कर कहोगे अनुमानसें है तो वो अनुमान कौनसा है ? कहो

पूर्वपक्ष—सो अनुमान यह है कि विवादरूप जो अर्थ है सो प्रतिभा सांत प्रविष्ट ब्रह्मभासके अंतर है, प्रतिभासमान होणेसें जो जो प्रतिभा

वादी औसे अनुमान करते हैं कि –पृथिवी, पर्वत, वृक्षादिक सर्व, बुद्धिवा लें कर्त्ताके करे हुये है, कार्य होणेसें जो जो कार्य है, सो सो सर्व बुद्धिवालेके करे हुये है, जैसें घट तैसेही यह जगत् है, तिस कारणसे जगत् बुद्धि वालेका रचा हुआ है, जो बुद्धिवाला है, सोही भगवान् ईश्वर है, औसानी मत कहनां, जो यह तुमारा हेतु असिद्ध है, किस कारणसे असिद्ध है? सो कहते है कि –पृथिवी, पर्वत, वृक्षादिक अपणे अपणे कारणके समूह करके उत्पन्न होये है, इस वास्ते कार्य रूप है तथा अवयवी है, इस करकें कार्यरूप है, सर्व वादीयोकू निश्चित है तथा औसेंनी न कहनां जो यह तुमारा हेतु अनेकातिक है तथा विरुद्ध है क्युकि हमारा हेतु विपक्षसें अत्यंत हटा हुआ है, तथा औसेनी मत कहनां जो यह तुमारा हेतु कालात्ययापदिष्ट है, क्युकि प्रत्यक्ष अनुमान आगम करकें बाध्या नहीं है, धर्म धर्मी अनतर कहनेसें तथा यहनी मत कहनां जो तुमारा हेतु प्रकरण सम है, क्यु कि अनुमानसें जो साध्य है, तिसका शत्रुनूत दूसरे साध्यके साधने वाले अनुमानके अनावसें तथा औसेंनी मत कहनां जो ईश्वर, पृथिवी, पर्वत, वृक्षादिकोंका कर्त्ता नहीं है, बिना शरीरके होणेसें मुक्त आत्माकी तरें यह पीछले तुमारे अनुमानका वैरी अनुमान है, सो ईश्वरकू जगत्का कर्त्तासिद्ध नहीं होणे देता, क्यु कि तुमने तो ईश्वरकूं शरीर रहित सिद्ध करकें जगत्का अकर्त्ता सिद्ध कीया, परंतु हमने तो ईश्वर शरीरवाला माना है इस कारणे तुमारा अनुमान असत्य है, अरु हमारा जो हेतु है, सो निरवद्य है तथा ईश्वर जो है सो एक है, क्यु कि जो बहुत ईश्वर मानीयें, तब तो एक कार्य करनेमें ईश्वरोंकी न्यारी न्यारी बुद्धि हो जावे, तब तो इनके मने करने वाला तो और कोइ है नहीं, फेर कार्य कैसें उत्पन्न होवे? कोइ ईश्वर तो अपणी इछासें चार पगवाला मनुष्य रच देवे, अरु दूसरा ईश्वर ठ पग वाला रच देवे, तथा तीसरा दो पग वाला रच देवे, अरु चौथा आठ पग वाला रच देवे, इसी तरें सर्व वस्तुकू विलक्षण विलक्षण रच देवे, तब तो सर्व जगत् असमंजस रूप हो जावे परंतु सो है नहीं इस हेतुसें ईश्वर एकही होनां चाहियें, तथा ईश्वर सर्वगत् सर्वव्यापी है, जे कर ईश्वर सर्व व्यापक न होवे, तब तो तीन भुवनमें एक साथ जो उत्पन्न होणे वाले कार्य है, सो सर्व एक कालमें कब।

रांतर अतिक्रांत स्वरुप है रुपांतरके अनावसे अविद्या जो है, सो निरूपता लक्षण है, यहनी तुमारी बडी अज्ञानताका विस्तार है, तैसी निरूपता स्वनावकूं यह अविद्या है, यह अप्रतिनासमान है, अैसें कौन कथन करनेकू समर्थ है? जे कर कहोगे यह अविद्या प्रतिनासमान है, तो फेर क्युकर अविद्या नीरूपसिद्ध होगी, जो वस्तु, जिस स्वरुप करकें प्रतिनासमान है, सो तिसही वस्तुका रुप है, तथा अविद्या जो है सो विचार गोचर है, वा विचार गोचर रहित है? जे कर कहोगे विचार गोचर है तव तो नीरूप नहीं, जे कर विचार गोचर नहीं, तव तो तिसके मानने वाला महा मूर्ख है, जव विद्या अविद्या दोनोंही सिद्ध है, तव तो एक परमब्रह्म अनुमानसे कैसें सिद्ध हुआ? इस कहने करके जो उप निषदमें ऐक ब्रह्मके कहनेवाली श्रुति है सोनी खमन हो गइ, तथा "स वैंवैंखल्विदंब्रह्मेत्यादि" वचनकू परमात्माके अर्थांतर होणेसें द्वैतापत्ति हो जावेगी, जे कर कहोगे अनादि अविद्यासें अैसा प्रतीत होता है तव तो पूर्वोक्त दूषणोंका प्रसग होगा, तिस वास्ते अद्वैतकी सिद्धि वंध्याके पुत्रकी शोनावत् है इस कारणसें अद्वैतमत युक्तिविकल है इस हेतुसें एकही ईश्वर जगतसें प्रथम था, यह कहना मिथ्या है यह प्रथम ईश्वर के माननेवालोंके मतका खमन हुआ।

अथ दूसरा ईश्वर जगत्के उपादान कारणवाला एक ईश्वर अरु दूसरी सामग्री, ए दो पदार्थ अनादि है, तिन दोनोमेंसे सामग्री जो है, सो अैसे है, ( १ ) पृथिवी, ( २ ) जल, ( ३ ) अग्नि, ( ४ ) वायु इन चारों के परमाणु, ( ५ ) आकाश, ( ६ ) दिशा, ( ७ ) आत्मा, ( ८ ) मन, (९) काल, ए नव वस्तु नित्य हैं, अनादि है, किसीके वनाइ होइ नहीं सो ईश्वर इस पूर्वोक्त कारणोसें इस सृष्टिकों रचता है अथ मतावलंबीयोंनें जिस रीतिसें ईश्वरकों जगत्का कर्त्ता माना है, सो रीती इहां लिखते है

उपजातिवृत्त ॥ कर्त्तास्ति कश्चिज्जगत सचैक, ससर्वग सस्ववश सनित्य ॥ इमा कुदेवाकविडंबनास्यु, स्तेषां न येषामनुशासकस्त्वम् ॥ १ ॥

अस्यार्थ —जगत जो है,सो प्रत्यक्षादि प्रमाणों करके लक्ष्यमाण (दीसता) है, चराचर रूप तीनो जगत्का कोइक जिसका स्वरूप कह नहीं सके अैसा पुरुष विशेष रचनेवाला है, ईश्वरकूं जगत्का कर्त्ता मानने वाले

योंके देखनेसें, जैसे "अनित्यशब्दप्रमेयत्वात्" जैसें यह प्रमेयत्व हेतु साधारण अनेकांतिक है, तैसे ही यह कार्यत्व हेतुसाधारण अनेकांतिक है

२ जेकर दूसरा पक्ष मानोगे, तब जो ईश्वरका शरीर नहीं दिखलाइ देंता (१) सो ईश्वरके माहात्म्य करके नहीं दिखलाइ देता? (२) वा हमारी बुरी अदृष्टका प्रभाव है? एतावता हमारे खोटे कर्मके प्रभावसे नहीं दिखलाइ देता है? जे कर प्रथम पक्ष ग्रहण करोगे जो ईश्वरके माहात्म्यसें ईश्वरका शरीर नहीं दीखता, इस पक्षमे कोइ भी प्रमाण नहीं है, जिससे ईश्वरका माहात्म्य सिद्ध होवे परंतु हे वादी! जे कर त्रपु (जिस्त) तपा कर पीवें ऐसी सच्ची धीज करे तो कदाचित् मान भी लेवे, अन्यथा नहीं अरु इस तुमारे कहनेमें इतरेतर आश्रय दूषण भी है जब माहात्म्य विशेष सिद्ध हो जावे तब अदृश्यशरीर वाला सिद्ध होवे, जब अदृश्य शरीरवाला सिद्ध होवे, तब माहात्म्य विशेष सिद्ध होवे, इतीतरेतराश्रय दूषण जे कर दूसरा पक्ष पिशाचादिकोंकी तरे अदृश्य शरीर ईश्वरका है ऐसे मानोगे, तब तो संशय की निवृत्ति न होवेगी सो कैसें कि—क्या ईश्वर है नहीं जिस करकें उसका शरीर नहीं दीख पडता? तब तो वांझके पुत्रके शरीरकी तरें, किंवा हमारे पूर्व पापोंके प्रभावसें ईश्वरका शरीर नहीं दीखता, यह संशय कभी दूर न होवेगा जे कर कहोगे हमारा ईश्वर शरीर रहित है, तब तो दृष्टांत अरु दार्ष्टांतिक यह दोनो विषम हो जावेंगें और हेतु विरुद्ध हो जावेगा, क्युंकि घटादिक कार्योंका कर्त्ता शरीरवालाही कुंभारादिक दीख पडता है, अरु ईश्वरकू जब शरीर रहित मानोगे तब तो ईश्वर कुछभी कार्य करणेकू समर्थ न होवेगा, आकाशकी तरें नित्यव्यापक अक्रिय जो है, सो अकर्त्ता है, इस हेतुसे शरीर सहित तथा शरीर रहित ईश्वरके साथ कार्यत्व हेतुकी व्याप्ति सिद्ध नहीं होती है, तथा तेरा हेतु कालात्ययापदिष्टभी है, तेरे साध्यके धर्मीका एक देश, वृक्ष, वीजली, वादल, इंद्रधनुपादिकोंका अबभी कोइ बुद्धिमान् कर्त्ता नहीं दीख पडता है, इस वास्ते प्रत्यक्ष करकें बाधित होयां पीछे तुमने अपणा हेतु कह्या, इस वास्ते तुमारा हेतु कालात्ययापदिष्ट है, इस तुमारे कार्यत्वहेतुसे बुद्धिमान् (बुद्धिवाला) ईश्वर जगत्का कर्त्ता कभी सिद्ध नहीं होता है

तथा दूसरी तरें जगत् कर्त्ताके खंडन करनेका स्वरूप लिखते है, जो

उत्पन्न न होगे, जैसे कुनारादिक जहां होगे, तहांही कुंनादिक कर सकें गे, परंतु देशांतरमें कनी कार्य न कर सकेंगे. तथा ईश्वर जो है, सो सर्वज्ञ है, जे कर सर्वज्ञ न होवेगा तब तो सर्व कार्योंका उपादान कारण कैसे जानेगा? जब कार्योंके उपादान कारणकू न जानेगा, तब तो जगत् विचित्र कैसे रच सकेगा? तथा स्वतंत्र ईश्वर जो है, सो स्वतंत्र है किसि दूसरेके अधीन नहीं ईश्वर अपणी इच्छासें सर्व जीवोंकू सुख दुःखका फल देता है ॥उक्तं च॥ ईश्वरप्रेरितोगच्छेत्,स्वर्गं वा श्वभ्रमेव वा ॥ अन्यो जतुरनीशोय, मात्मन सुखदुःखयोरिति ॥ १ ॥ अस्यार्थः –ईश्वरहीकी प्रेरणाहीसें जगत्वासी जीव, स्वर्ग तथा नरकमें जाता है, क्युंकि ईश्वरके बिना और सर्व जीव आपणे आपकू सुख दुःखका फल देनेकू समर्थ नहीं है, जेकर ईश्वरकू नी परतंत्र ( पराधीन ) मानीयें, तब तो मुख्य कर्त्ता ईश्वर न रहेगा, अपर अपरके अधीन माननेसे अनवस्था दूषणजी लग जावेगा, इस हेतुसें ईश्वर अपणेही वश है, परतु पराधीन नहीं तथा "सनित्य" ( सो ईश्वर ) नित्य है जेकर ईश्वर अनित्य होवे तब तो तिसके उत्पन्न करने वाला कोइ और चाहियें, सोतो है नहीं, इस हेतुसे ईश्वर नित्यही है, ऐसें पूर्वोक्त विशेषणों करी संयुक्त ईश्वर ( नगवान् ) जगत्का कर्त्ता है, इति पूर्वपक्ष

उत्तरपक्ष –हे वादी! जो तुमारा यह कहना है पृथिवी, पर्वत, वृक्षादिक बुद्धिवाले कर्त्ताके रचे हुये हैं, सो अयुक्त है, क्यु के इस तुमारे अनुमानमें व्याप्तिका ग्रहण नहीं हो सक्ता है, अरु हेतु जो होता है, सो सर्वत्र व्याप्तिमें प्रमाण करकें सिद्ध हुया होयाही अपणे साध्यका गमक होता है, इस कहनेमें सर्व वादियोंकी सम्मति है

अथ प्रथम तुम यह कहो जब ईश्वर जगतकूं रचता है, तो ईश्वर शरीर वाला है? वा शरीर रहित है? जेकर कहोगे ईश्वर शरीर वाला है, तो हमारा सरीखा दृश्य शरीर अर्थात् दिखलाइ देने वाला शरीर है अथवा, पिशाच आदिकोकी तरे अदृश्य (न दिखलाइ देने वाले) शरीर करी संयुक्त है? जेकर प्रथम पक्ष मानोगे तब तो प्रत्यक्ष बाधा है तिस ईश्वरके बिनाही अब नी उत्पन्न होते हुये तृण, वृक्ष, इन्द्रधनुष, बादल प्रमुख का

क्योंकि जब कोइ पुण्यवान् राजा राज करता है, तब उसके राजमें सुका ल, निरुपद्रव देशोमें होता है, तो वो उस राजाके शुभ कर्मका प्रभाव है, इस कारणसें जो उद्र उद्र जीवोंकू फल देते हैं सो कर्म हैं कर्म जो हैं सो जीवोंके आश्रय है, अरु जीव जो हैं सो चेतन होणेसे बुद्धि वाले हैं तब तो बुद्धिवालेके अधीन हो कर कर्म उद्र उद्र कर फल देते हैं इस कारणसें सिद्ध साधन दूषण है जे कर कहोगे हम तो विशिष्ट बुद्धिवाला ईश्वरही सिद्ध करते है, परतु सामान्य बुद्धिवाले जीव नहि सिद्ध करते? तब तो तुमारा दृष्टात साध्यविकल है, वसोला आदि प्रमुख विषे ईश्वर अधिष्ठितका व्यापार, नहीं उपलभ होता है, किंतु कुंभकारादिकोंका व्या पार तहा तहां अन्वयव्यतिरेक करकें उपलब्ध होता है

पूर्वपक्ष—वर्द्धक्यादिकभी ईश्वरकी प्रेरणाहीसें तिस तिस काममें प्रवृत्त होते हे, इस वास्ते हमारा दृष्टात साध्य विकल नहीं है

उत्तरपक्ष—तब तो ईश्वरभी और ईश्वरकी प्रेरणाहीसें प्रवृत्त होवेगा प रतु आप नहा प्रवृत्त होता, सोभी ईश्वर दूसरे ईश्वरकी प्रेरणासें प्रवृत्त होगा, तब तो अनवस्था दूषण होगा

पूर्वपक्ष—बढइ प्रमुख जीव तो सर्व अज्ञानी हैं, इस वास्ते ईश्वरकी प्रेरणाहीसें अपणे अपणे काममें प्रवृत्त होते हैं, अरु ईश्वर (भगवान्) तो सर्व पदार्थोंका ज्ञाता है, इस वास्ते अनवस्था दूषण नहीं है

उत्तरपक्ष—यहभी तुमारा कहना असत् है, क्योंकि इस तुमारे कहनेमें इतरेतर दूषण होता है, प्रथम ईश्वर सर्व पदार्थका यथावस्थित स्वरूप ज्ञाता सिद्ध हो जावे, तब अन्यकी प्रेरणा विना ईश्वर आपही प्रवृत्त होता है ऐसा सिद्ध होवे, जब अन्यकी प्रेरणा विना ईश्वर आपही प्रवृत्त होता है ऐसें सिद्ध हो जावे तब तो ईश्वर सर्व पदार्थका यथावस्थित स्वरूप जान नेवाला सर्वज्ञ सिद्ध होवे, जब तांइ दोनोमेंसें एक सिद्ध न होवे, तब तांइ दूसरेकी सिद्धि कभी न होगी, तथा हे ईश्वरवादी! हम तुमकू पूछ ते हैं जे कर ईश्वर सर्वज्ञ अरु वीतराग है तो काहेकूं और जीवोंकू अ सत् व्यवहारमें प्रवर्त्तावे है? क्योंकि जो विवेकी होते है वे मध्यस्थही होते हैं, फेर तो जीवोंकू सत्व्यवहारहीमें प्रवृत्त करनां चाहियें परंतु असत् व्यवहारमें नहीं प्रवृत्त करनां चाहियें अरु ईश्वर तो असत् व्यवहा

कोइ ईश्वरवादी यह कहते हैं जगत सर्व ईश्वरका रचा हुआ है, यह उनका कहना समीचीन नहीं है काहेतें कि जगतका कर्त्ता ईश्वर किसी प्रमाणसें सिद्ध नहीं होता है

पूर्वपक्ष—ईश्वरकूं जगत्का कर्त्ता सिद्ध करनेवाला अनुमान प्रमाण है तथाहि जो ठहर ठहर करके अभिमत फलके संपादन करनेके तांइ प्रवृत होवे, तिसका अधिष्ठाता कोइ बुद्धिमान् जरूर होना चाहियें जैसे वसोला आरी प्रमुख शस्त्र, काष्ठके दो टुकडे करणेमें प्रवर्त्तते है. तैसेंही ठहर ठहर कर सर्व जगत्कूं सुख दुःखादिक जे फल देते है तिनका अधिष्ठाता कोइ बुद्धिमान् जरूर चाहियें है, तुमने ऐसें न कहना जो वसोला आरी प्रमुख आपही काष्टके दो टुकडे करणेमें प्रवृत्त होते है, क्युं कि वो तो अचेतन हैं आपही कैसे प्रवृत्त हो सके? जे कर कहोगे वसोलाआरि प्रमुख स्वभावसें प्रवृत्त होते है तब तो तिनकूं सदाही प्रवृत्त होना चाहियें, बीचमें कभी ठहरना न चाहियें, परंतु ऐसे है नहीं, इस पूर्वोक्त हेतुसें जो ठहर ठहर कर अपणे अपणे फलके साधनेवाले जीव है, तिनका अधिष्ठाता ईश्वर (भगवान्) ही सिद्ध हो सक्ता है, तथा दूसरा अनुमान जो परिमंडलादिक वृत्त, त्र्यश्र, चतुरश्र, संस्थान वाले गाम, नगरादिक है, वे सर्व ज्ञानवान्के करे हुये हैं, जैसे घटादिक पदार्थ, तेसेंही पूर्वोक्त संस्थान संयुक्त पृथिवी, पर्वत प्रमुख हैं इस अनुमानसेंभी जगत्का कर्त्ता ईश्वर सिद्ध होता है, इति पूर्वपक्ष ॥

उत्तरपक्ष—जिस अनुमानसें तुमने जगत्का कर्त्ता ईश्वर सिद्ध करा है, सो तुमारा अनुमान अयुक्त है, क्योंकि यह तुमारा पूर्वोक्त अनुमान हमारे मतमें जैसे आगें सिद्ध है, तैसेंही सिद्ध करता है, इस वास्ते सिद्धसाधन दूषण तुमारे अनुमानमें होता है, जैसें हमारे मतमें आगेंही सिद्ध है तैसें लिखते हैं—संपूर्ण यह जगत्की विचित्रता जो है सो सर्व कर्मके फलसें है, ऐसे हम मानते हैं, क्योंकि यह जो भारतवर्षमें अनेक देशोमें, अनेक टापुओंमें, अनेक हेमवत आदिक पर्वतोंमें, अनेक प्रकारके मनुष्यादि प्राणी जो वास करते हैं, अरु जो उनकूं सुख दुःखादिक अनेक तरेंकी अवस्था बण रही है, तिन सर्व अवस्थायोंका कारण कर्मही जानने दूसरा कोइ नहीं अरु देखनेमेंभी कर्मही कारण हो सक्ते हैं,

पूर्वोक्त दूषण है जेकर कहोगे कि जीवोंकूं पापमें प्रवृत होतोंकूं ईश्वर म
ने करने समर्थ नही, तो फेर उचे शब्दसें ऐसें न कहना जो "सर्व कु
छ ईश्वरनेही करा है, और ईश्वर सर्व शक्तिमान् है" तथा जेकर जीव पा
पभी आपही करता है, अरु धर्मभी आपही करता है, तो फलभी आप
ही भोग लेवेगा, तो फेर हे पूर्वपक्षी! ईश्वर कर्त्ताकी कल्पना व्यर्थ है

पूर्वपक्ष—धर्म अधर्म तो जीव, आपही करते हैं, परंतु उनका फल
प्रदान तो ईश्वरही कर्त्ता है, जीव जो हैं, सो आपणे करे हुवे धर्म अधर्म
का फल आप भोगनेकू समर्थ नहीं है, जैसें चोर चोरी करता है सो
चोरी तो आपही करता है, परंतु उस चोरीका फल (बंदीखाना) भोगना
आप नहीं भोग सक्ता, कोइ दूसरा बंदीखानेमें डालने वाला चाहियें

उत्तरपक्ष—यहभी तुमारा कहना असत् है, क्योंकि जब जीव, धर्म
अधर्म करने समर्थ है, तो फेर फल भोगनेमे समर्थ क्युं नही? इस सं
सारमें जैसा जैसा जो जीव पाप, धर्म करता है, तैसा तैसा पाप धर्मके
फल भोगनेमें निमित्तभी बन जाता है, जैसे चोर चोरी करता है, तिस
चोरीका फल राजा देता है, तथा कुष्ट हो जाता है, तथा शरीरमें कीडे
पड जाते हैं, तथा अग्निमें जल मरता है, तथा पाणीमें डूब मरता है,
तथा खड्गसें कट जाता है, तथा तोप बंदूककी गोला गोलीसें मर जाता
है, तथा हाट, हवेली, औ माटीके खानेके नीचें दब कर अनेक तरेंके संक
ट भोग कर मर जाता है, निर्धन हो जाता है, इत्यादि असंख्य निमित्तों
से अपणे करे कर्मके फलकू भोक्ता है इहां बिना निमित्तके दूसरा ईश्वर
फलदाता कोइ नहीं दीखता, ऐसें ही नरक स्वर्गादि परलोकमें भी शुभा
शुभ कर्म फल भोगनेके असंख्य निमित्त है जे कर कहोगे जो परस्त्री गमन
करनेसें इत्यादि पापफलमें क्या निमित्त मिलेगा, जिसके जोगसें फल भो
गना होगा? यह बात तो में (ग्रंथकार) नहीं जानता, जो इस पुण्य पा
पका यह निमित्त तुमकू मिल कर फल होगा, क्युंकि मेरेकू इतना ज्ञान
नहीं जो ठीक ठीक पूरा पूरा निमित्त बता सकू? परंतु इतना कह सक्ता
हू कि जो जो जीव पुण्य पाप करते है, उनके फल भोगनेमें अवश्य कोइक
निमित्त जरूर होगा अरु इस तरेंसे फल भोगेगा, यह निमित्त मिलेगा,
अमुक देशमें, अमुक कालमें, इत्यादि सर्व प्रत्यक्षपणे तो अर्हंत, भगवंत

रोमेंनी जीवोंकूं प्रवृत्त करता है.तब तो ईश्वरकू सर्वज्ञ श्रोर वीतराग क्यों कर कहना चाहिये ?

पूर्वपक्ष —ईश्वर ( नगवान ) तो सर्व जीवोंकू शुन कर्म करनेहीमें प्रवृत्त करता है, इस वास्ते नगवान् सर्वज्ञ श्रोर वीतरागही है श्ररु जो जीव अधर्म करनेवाले है, उनकू असत् व्यवहारमें प्रवृत्त करके पीछे नरकपात करकें उनकू फल देता है, जो फेर वो जीव इस दुःखमें मरता हुआ फेर पाप न करे, इस वास्ते उचित फल देणे करके ईश्वर ( नगवान ) विवेकवान् श्ररु वीतराग सर्वज्ञ है, उसमें कोइनी दूषण नहीं है

उत्तरपक्ष —यहनी तुमारा कहना विना विचारेका है,क्योंकि प्रथम पाप करनेमेंनी तो ईश्वरही प्रवृत्त करता है, ईश्वर विना दूसरा तो कोइ प्रेरक है नहीं श्ररु जीव श्राप तो कुछ कर सक्ता है नहीं क्योंकि जीव तो अज्ञानी है पापमें वा धर्ममें श्राप नहीं प्रवृत्त हो सक्ता,तो फेर प्रथम पाप करानेकू जीवोंकू प्रवृत्त करनां, पीछे नरकमें मालके उस जीवकू फल नुक्तानां, पीछे धर्ममें प्रवृत्त करनां, क्या यही ईश्वरकी ईश्वरता, श्ररु विचार पूर्वक करणा है ?

पूर्वपक्ष —ईश्वर ( नगवान् ) जीवोंकू कदेइ नहीं प्रवृत्त कर्त्ता, किंतु जीव श्रापही प्रवृत्त होता है, तब तो जो जीव जैसा जैसा कर्म करता है, उस कर्मके वशसे ईश्वर ( नगवान् ) नी तैसा तैसा फल उन जीवोंकू देता है, जैसें राजा राज करता है, परंतु राजा चोरकू ऐसे नहीं कहता जो तू चोरी कर, किंतु चोरी करनेकी मनाइ तो करता है फेर जे कर वो चोर जो श्रापही चोरी करेगा, तब दंम तो राजा देवेगा, तैसे ईश्वर ( नगवान् ) पाप तो नहीं कराता, परंतु पाप करने वालोंकों दंम देता है

उत्तरपक्ष —यहनी तुमारा कहना अयुक्त है, क्योंकि दूसरे जो राजा हैं,सो चोरोंकू निषेध करनेमें समर्थ नहीं हैं, क्योंकि कैसाही उग्र (कठिन) हुकम वाला राजा होवें श्रोर मन वचन काया करकें कितनाही चोरी आदिक पाप कर्म मने करा चाहे, परंतु लोक चोरी आदिक पापकर्म कदापि सर्वथा न छोडेगे, श्ररु ईश्वर ( नगवान् ) तो सर्व शक्तिमान् तुम मानते हो, तो फेर सर्व जीवोंकू पाप करनेमें प्रवृत्त होतोंकू क्यों नहीं मने करता ? जब ईश्वर जीवोंकू पाप करतां मने नहीं करता, तब तो ईश्वरही जीवोंपासों पाप कराता है, फेर उनकूं दंम देता है, तो फेर वोही

किसीकूं स्वर्गमें उत्पन्न करता है, जब वो जीव नाचते, कूदते, रोते, पीट ते, विलाप करते हैं, तब ईश्वर अपणी रची हुइ बाजीका तमासा देखता है, इस वास्ते जगत् रचता है

उत्तरपक्ष—जब ऐसे है, तब तो ईश्वर प्रेक्षावान् नहीं है, क्युं कि उसकी तो क्रीडा होती है, अरु एक जीव तडफ तडफके महा करुणा स्पद हो कर मर रहे है तो फेर ईश्वरकू दयालु माननां यह कैसी तुमा री अज्ञानता है ! क्योंकि जो महा पुरुष दयालु सर्वज्ञ होते है, वे कदा पि किसी जीवोंकूं दुःख दे कर क्रीडा नहीं करते, तो फेर ईश्वर क्रीडार्थी कैसें हो सक्ता है ? तथा क्रीडा जो है, सो सरागीकू होती है अरु ईश्व र (नगवान) तो वीतराग है, तो फेर ईश्वर (नगवानकू) क्रीडा रसमें मग्न होणा कैसें सनवे ?

पूर्वपक्ष—हमारा जो ईश्वर है सो रागी द्वेषी है, इस कारणसे उसमें क्रीडा करणेका सनव हो सक्ता है

उत्तरपक्ष—तब तो तुमने मुख चोपडनेके बदले आपणा मुख काला कर लीया, क्योंकि जब रागी द्वेषी होगा, तब तो ईश्वर शेष जीवोकी तरें सरागी हुवा, वीतराग न हुवा, अरु सर्वज्ञनी न हुवा, तब तो हमारे सरी खा हुवा फेर जगत्का रचने वाला क्यों कर हो सक्ता है ?

पूर्वपक्ष—हम तो ईश्वरकू राग द्वेष सयुक्त सर्वज्ञ मानते है, इस वास्ते सर्व जगत्का कर्त्ता है

उत्तरपक्ष—इस तुमारे कहनेमे कोइनी प्रमाण नहीं है जिस प्रमाण सें ईश्वर रागी, द्वेषी, सर्वज्ञ सिद्ध होवे ?

पूर्वपक्ष—ईश्वरका स्वनाव ही ऐसा है, जो रागी द्वेषीनी होनां अरु सर्वज्ञनी रहनां, स्वनावमें कोइ तर्क नहीं हो सक्ती जैसें अग्नि तो दा हक है, परतु आकाश दाहक क्यों नहीं ! इस प्रश्नमें उत्तर यह दीया जायगा जो अग्निमें दाहक स्वनाव है, आकाशमें नहीं इसी तरें ईश्वर नी स्वनावसेंही रागी, द्वेषी अरु सर्वज्ञ है

उत्तरपक्ष—ऐसें तो कोइक वादी नी कह सक्ता है जो यह हमारे सन्मुख गर्दन खडा है, सो सर्व जगत्का रचने वाला है जे कर कोइ वादी पूछेकि किस हेतुसें यह गर्दन जगत्का रचने वाला है ? तब तो तिसकू

(परमेश्वर) सर्वज्ञके ज्ञानमे जासन होता है. निमित्त विना कोइनी फल न हीं नोग सक्ता, इस वास्ते ईश्वर फलदाता कल्पना व्यर्थ है तथा यहनी बुद्धिमानोका कहना है कि जो रोटी पका तो सक्ता है, परंतु आप खा नही सक्ता, तथा ईश्वरकू फलदाता कल्पना करनेसे एक औरनी कलंक तुम परमेश्वरकू लगाते हो, जैसे किसी पुरुषकू किसी दूसरे पुरुषने खङ्गा दि शस्त्रसें मारे, तब तो मरने वालेने जो संकट पाया, सो किसके पा गसे? किसकी प्रेरणासे पाये? जे कर कहोगे ईश्वरने उस शस्त्र वालेकू प्रेरा, तब तिसने उसकू मारा, तो फेर उस मारने वालेकू फासी क्यु मिलती है? क्या ईश्वरका यही न्याय है, जो प्रथम पुरुषके हाथमें उसकू मरवा मालना, अरु पीछे फेर उस मारने वालेकू फासी देना, इस तुमारी सम ऊने ईश्वरकू बडा अन्यायी सिद्ध करा है जे कर कहोगे ईश्वरकी प्रेरणा के बिना ही उस पुरुषने दूसरे पुरुषकू मारा, अरु डुःखदीना, तब तो नि मित्तहीसें सुख डुःखका नोगना सिद्ध हो गया, फेरनी ईश्वर फलदाता कल्पना करना यह अल्प बुद्धिवालोका काम है, तथा हे ईश्वर वादी! तुमकू एक और बात पूछते है कि जो धर्मका फल है कि उन्मत्त देवांगना ओंके सुकुमार शरीरका स्पर्श करना सो तो जीवोंकू सुखका कारण है, इस वास्ते ईश्वरने यह फल तो जीवोंकू दीया परंतु जो अधर्मका फल घोर न रकके कुंममें पडनां, नाना प्रकारके डुःख (संकट) त्रास कुंजीपाक चर्मोत्क र्तन, अग्निमें ज्वलना, इत्यादि महा डुःख ईश्वर उस जीवकू क्यों देता है?

पूर्वपक्ष –उस जीवने जो पाप करे थे, उनका फल उस जीवकू जरू र होनां चाहियें इस वास्ते ईश्वर फल देता है

उत्तरपक्ष –इस तुमारे कहनेसे तो ईश्वर व्यर्थ ही जीवोंकूं पीडा देता है, क्योंकि जब ईश्वर उस जीवकू पापका फल न देगा, तब तो जीव क र्मका फल आप तो नोग सक्ता नहीं फेर नतो शरीर धारेगा अरु नवी न पापनी न करेगा, फेर बैठे बेगार्ये ईश्वरकूं क्या गुदगुदी उठती है जो फेर उन जीवोंकू नरकमें माल देता है? जो मध्यस्थ नाव वाला अरु प रम दयालु होता है, वो किसी जीवकू कन्नी निरर्थक पीडा नहीं देता

पूर्वपक्ष –ईश्वर (नगवान्) अपणी क्रीडाके वास्ते किसीकूं नरकमें माल ता है, किसीकू तिर्यंचयोनिमें उत्पन्न करता है, किसीकू मनुष्य जन्ममें,

किसीकूं स्वर्गमें उत्पन्न करता है, जब वो जीव नाचते, कूदते, रोते, पीटते, विलाप करते है, तब ईश्वर अपणी रची हुइ बाजीका तमासा देखता है, इस वास्ते जगत् रचता है

उत्तरपक्ष–जब ऐसे है, तब तो ईश्वर प्रेक्षावान् नहीं है, क्यु कि उसकी तो क्रीडा होती है, अरु एक जीव तडफ तडफके महा करुणास्पद हो कर मर रहे है तो फेर ईश्वरकूं दयालु मानना यह कैसी तुमारी अज्ञानता है? क्योंकि जो महा पुरुष दयालु सर्वज्ञ होते हैं, वै कदापि किसी जीवोकू दुःख दे कर क्रीडा नही करते, तो फेर ईश्वर क्रीडार्थी कैसें हो सक्ता है? तथा क्रीडा जो है, सो सरागीकू होती है अरु ईश्वर (भगवान) तो वीतराग है, तो फेर ईश्वर (भगवान्कू) क्रीडा रसमें मग्न होणा कैसे संभवे?

पूर्वपक्ष–हमारा जो ईश्वर है सो रागी द्वेषी है, इस कारणसे उसमें क्रीडा करणेका संभव हो सक्ता है

उत्तरपक्ष–तब तो तुमने मुख चोपडनेके बदले आपणा मुख काला कर लीया, क्योंकि जब रागी द्वेषी होगा, तब तो ईश्वर शेष जीवोकी तरें सरागी हुवा, वीतराग न हुवा, अरु सर्वज्ञभी न हुवा, तब तो हमारे सरीखा हुवा फेर जगत्का रचने वाला क्यों कर हो सक्ता है?

पूर्वपक्ष–हम तो ईश्वरकू राग द्वेष संयुक्त सर्वज्ञ मानते है, इस वास्ते सर्व जगत्का कर्त्ता है

उत्तरपक्ष–इस तुमारे कहनेमे कोइभी प्रमाण नहीं है जिस प्रमाणसें ईश्वर रागी, द्वेषी, सर्वज्ञ सिद्ध होवे?

पूर्वपक्ष–ईश्वरका स्वभाव ही ऐसा है, जो रागी द्वेषीभी होनां, अरु सर्वज्ञभी रहनां, स्वभावमें कोइ तर्क नही हो सक्ती जैसें अग्नि तो दाहक है, परंतु आकाश दाहक क्यों नहीं? इस प्रश्नमें उत्तर यह दीया जायगा जो अग्निमें दाहक स्वभाव है, आकाशमें नहीं इसी तरें ईश्वर भी स्वभावसेंही रागी, द्वेषी अरु सर्वज्ञ है

उत्तरपक्ष–ऐसें तो कोइक वादी भी कह सक्ता है जो यह हमारे सन्मुख गधा खडा है, सो सर्व जगत्का रचने वाला है जे कर कोइ वादी पूछेकि किस हेतुसें यह गर्दभ जगत्का रचने वाला है? तब तो तिसकू

ऐसा उत्तर दीया जायगा जो इस सर्वज्ञका रागादि ही ऐसा है, जो ज गतकूं रचके राग द्वेष वाला सर्वज्ञ हो कर फेर सर्वज्ञ बन जाता है. इसी तरें महिष आदिक सर्व जीव जगतके कर्त्ता वादी सिद्ध कर देवेंगे, तब तो ईश्वर क्या हुआ जो कुछ अपने मनमे मान्या सो बना लीया, यह तो ईश्वरकूं बडा कलंक लगाना है इस हेतुसे ईश्वर (जगवान्) सर्वज्ञ अरु वीतराग है, फेर क्रीडाके अर्थे कभी जगतकूं न रचेगा तथा हे ईश्वरवा दी! तेरे कहनेमे जब ईश्वरनेही सर्व कुछ रचा है तब तो सर्व तीनसो त्रेशठ पाखम मतके सर्व शास्त्रभी ईश्वरहीने रचे हैं. अब शास्त्र सर्व आ पसमें विरुद्ध है, तब तो अवश्य कितनेक शास्त्र सत्य अरु कितनेक अ सत्य है. तब तो झूठ अरु सत्य दोनोंका उपदेशक ईश्वर ही ठहरा, तब तो ईश्वर आपही सर्व मतावलंबीयोंकों आपसमे लडाता है. हजारो लाखो मनुष्य इन मतोके कगडोमें मर जाते है, तब तो ईश्वरने शास्त्र क्या रचे? एक जगतमें बडा उपद्रव रचा, ऐसे झूठे सच्चे शास्त्र रचनेवालेकूं महा धू र्त कहनां चाहिये, नतु ईश्वर जे कर कहोगे ईश्वरने तो सच्चे शास्त्र ही रचे हैं, झूठे नहीं रचे झूठे तो जीवोनें आपही बना लीये है, तब तो ईश्वर ने जगत् जी नही रचा होगा, जगत् जी जीवोने ही रचा होगा, क्योंकि ईश्वर सर्व वस्तुका कर्त्ता सिद्ध हुआ नही।

तथा तुमने जो पूर्वे दूसरा अनुमान करा था, कि जो जो आकार वाली वस्तु है, सो सो सब बुद्धिवालेकी रची हुइ है, जैसे पुराना कूवा देखेंगे यद्यपि कारीगर तहां नहींजी उपलब्ध होता, तोजी कारीगर ही कर्त्ता अनुमानसें सिद्ध होगा, जैसें नवे कूवेका कर्त्ता उपलब्ध होता है

उत्तरपक्ष—यह तुमारा कहनां समीचीन नहीं, क्यों कि आकार वाला हेतु, तुमारा सध्या, बादल, सर्प्पकी वबी प्रमुख संस्थान वालोमें है, परंतु बुद्धिवाला कर्त्ता कोइ नहीं है जे कर कहोगे बादल, इंद्रधनुप, सर्प्पकी वबी प्रमुख सगाण वाले बुद्धिमान्के करे हुये नहीं माने जाते है तैसें ही पृथिवी, पर्वत जी बुद्धिमान्के करे हुये नहीं मानने चाहियें

इन पूर्वोक्त प्रमाणोसें किसी तरें जी ईश्वर जगतका कर्त्ता सिद्ध नहीं होता अब जे पुरुष, ईश्वरकू जगतका कर्त्ता मानते है, उनसें हम यह कहेते है, कि जब तक इन हमारी युक्तियोंका उत्तर सर्वथा न दीया जावे,

तब ताइं ईश्वरकूं जगत्का कर्त्ता न मानना चाहियें जब कोइ ईश्वरवादी इन युक्तियोंका उत्तर, पूरा दे देवेगा, तब तो हमनी जगत्का कर्त्ता ईश्वर मान लेवेंगें, अन्यथा कन्नी नहीं माना जायगा

पूर्वपक्ष—ईश्वर तो जगत्का कर्त्ता सिद्ध नहीं होता, परंतु एक ईश्वर है असा तो सिद्ध होता है कि नहीं?

उत्तरपक्ष—ईश्वर एकही है, यह बात सिद्ध करनेवाला कोई प्रमाण नहीं है, तब तो ईश्वर एक सिद्ध कैसें होवे?

पूर्वपक्ष—ईश्वरके एकत्व सिद्ध होणेमें यह प्रमाण है, कि जहां बहुते एकठे हो कर एक कामकू करने लगते हैं, तब तो अन्य अन्य मति होणेसें एक कार्यन्नी नहीं बन सक्ता, असेही जब ईश्वर अनंत होंगे, तब तो सृष्टि प्रमुख एकही कार्यके करनेमे न्यारी न्यारी मति होणेसें असमंजस कार्य उत्पन्न होवेगा, इस वास्ते ईश्वर एकही होना चाहियें

उत्तरपक्ष—इस तुमारे प्रमाणसें तो ईश्वर, एक नहीं सिद्ध होता है, क्यों कि ईश्वर तो किसी वस्तुका कर्त्ता उक्त प्रमाणोंसें सिद्ध नहीं होता है, तथा एक मधुछत्तेके बनानेमें सर्व मक्षीयोंका एक मता तो हो जाता है,अरु ईश्वर, परमात्मा, निर्विकार, निरुपाधिक, ज्योति स्वरूपोंका एक मता नहीं हो सक्ता, यह बडे आश्चर्यकी बात है! क्या तुमने ईश्वरोंकू कीडों सेंन्नी बुद्धिहीन, अनिमानी, अरु अज्ञानी बना दीया जो उन सर्वका एक मता नहीं हो सक्ता?

पूर्वपक्ष—मक्षिका जो बहुत एकठी हो कर एक मधुछत्ता आदिक कार्य बनाती हैं, तहांन्नी एक ईश्वरहीके व्यापारसें एक मधुछत्ता बनता है

उत्तरपक्ष—तब तो घडा बनाना, चोरी करना, परस्त्रीगमन करना, इत्यादिक सर्व काम, ईश्वरके व्यापारसें बने सिद्ध होंगे, अरु जीव सर्व, अकर्त्ता सिद्ध हो जावेंगे, फेर पुण्य पापका फल किसकू होगा? अरु नरक स्वर्गमें जीव, क्यो न्नेजे जायगे

पूर्वपक्ष—जीव, कुन्नारादिक चोरादिक सर्व स्वतंत्रतासें अपना अपना कार्य करते हैं, यह प्रत्यक्ष सिद्ध है

उत्तरपक्ष—क्या मक्षीयोंहीने तुमारा कुछ अपराध करा है, जो उनकू स्वतंत्र नहीं कहते हो? इस तुमारे एक ईश्वरके माननेसे तो असान्नी प्र

तीत होता है,जे कर अनंत ईश्वर माने जावें, तब जो कदाचित् एक सृष्टि रचनेमें विवाद हो जावे, तो फेर उस विवादकूं दूर कौन करे? शिर, पंच तो कोइ है नहीं; तथा एक ईश्वरकूं देख के दूसरा ईश्वर ईर्ष्या करेगा, जो यह मेरे तुल्य प्रभु है? इत्यादिक अनेक उपद्रव उत्पन्न हो जावेंगे, इस वास्ते ईश्वर एकही मानना चाहिये, यहभी तुमारी समज अज्ञानरूपी घुणकी खाइ हुइ है, क्यु कि जब ईश्वर (भगवान्) सर्वज्ञ है, तब तो सर्वज्ञ के ज्ञानमे एकही सरीखा भान होना चाहियें, तो फेर विवाद क्यों कर होगा? तथा ईश्वर तो राग, द्वेष, ईर्ष्या, अभिमानादि सर्व दूषणोसें रहित है,तब तो दूसरे ईश्वरकू देख कर ईर्ष्या अभिमान क्यों कर करेंगे? जे कर ईश्वर हो करभी आपसमें विवाद,झगडे,ईर्ष्या,अभिमान करेंगे, तो तिन पामरोंकू ईश्वरही कैसे माना जायगा? जब जगत्कर्त्ताही ईश्वर सिद्ध नहीं होता, तब तो विवाद झगडाही ईश्वरोंका आपसमें काहेकू होगा? इस वास्ते ईश्वर अनंते माननेमें कुछभी दूषण नहीं तथा "सर्वगतत्व" ईश्वर सर्व व्यापक है, यहभी जो मानते है, सो भी प्रामाणिक नहीं है, क्योंकि जब ईश्वरकू सर्व व्यापक, वादी मानते है, तब शरीर करकें व्यापक मानते है? वा ज्ञान स्व रूप करके व्यापक मानते हें? जे कर शरीर करके ईश्वरकू व्यापक मानेंगे, तब तो ईश्वरका शरीरही सर्व जगा समा जायगा, दूसरे पदार्थोंके रहने वास्ते कोइभी अवकाश न मिलेगा? इस वास्ते ईश्वर देह करकें तो सर्वत्र व्यापक नहीं है

प्रश्न —क्या ईश्वरकेभी शरीर है, जो तुम ऐसे विकल्प करते हो?

उत्तर —हे भव्य! ऐसेभी इस जगत्में मत है, जो ईश्वरकू देहधारी मानते हैं

प्रश्नः—वो कौनसे मत है, जिनोंने शरीरधारी ईश्वर माना है?

उत्तर —तौरेतनामा ग्रंथ है, तिसमें ऐसें लिखा है, जो ईश्वरने अबर हामके यहां रोटी खाइ, इस लिखनेसें, तथा याकूबके साथ कुस्ती करी, इस लिखनेसें प्रतीत होता है जो ईश्वर देहधारी है तथा शंकरदिग्विजयके दूसरे प्रकरणमें शंकरस्वामीका शिष्य, आनंदगिरि जो कि इसी ग्रंथ की आदिमें लिखता है, जो मैं सर्वज्ञ हु सो लिखता है कि जब नारदजी ने देखा की इस लोकमें बहुत कपोलकल्पित मत उत्पन्न हो गये हैं, अरु सनातन धर्म लुप्त हो गया है, तब तो नारदजी शीघ्रही ब्रह्मा

जीके पास पहुचे, अरु जा कर कहने लगे कि हे पिताजी! तुमारा मत तो प्राय नहीं रहा, अरु लोकोने अनेक मत बना लीयें है. सो इस बातका कुछ उपाय करना चाहियें. तब तो ब्रह्माजी बहुत काल तांइ चिंता करके पुत्र, मित्र, भक्त जनोंकूं साथ ले कर अपणे लोकसे चल कर शिवलोकमें प्रवेश करते हुये आगें क्या देखते है कि जैसे मध्यान्हमें कोटि सूर्योका तेज तथा कोटि चंद्रमा समान शीतल, और पांच जिसके मुख है, चन्द्रमा मुकुट है, बिजलीवत् पिंगल जटाका धारक, औ पार्वती जिसके वामाङ्ग अंगमें है, सर्वका ईश्वर महादेव देखा फेर ब्रह्माजीने नमस्कार करकें स्तुति करी, और कहते हुये कि जो महादेव, सर्वज्ञ, सर्वलोकेश, सर्व साक्षी, सर्वमय, सर्वकारण, इत्यादि इस लिखनेसें प्रगट प्रतीत होता है जो ईश्वर देहधारी है, जे कर देहधारी ईश्वर न होवे, तो फेर पांच मुख कैसे होवे? इस लिखनेसें ईश्वर शरीर रहित नहीं सिद्ध हो सक्ता है अब जे कर शरीरधारी ईश्वर होवे तब तो इस लोकमें एकिला ईश्वरही व्यापक हो कर रहेगा, दूसरे पदार्थोके वास्ते कोइ दूसरा लोक रहनेकू चाहियें? जे कर कहोगे ज्ञानात्मा करके ईश्वर सर्व व्यापक है, तब तो सिद्ध साध्य नहीं है, हमभी तो ज्ञानस्वरूप करकें भगवान्कूं सर्वव्यापी मानते हैं, परन्तु जे कर तुमारे वेदसे न विरोध होवे? क्युकि वेदोमें शरीर करकेही सर्व व्यापक कहा है॥ तथाच॥ " विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो विश्वतो बाहुरुत विश्वतस्पादित्यादि श्रुते " इस श्रुतिसें सिद्ध है, जो ईश्वर शरीर करकें सर्व व्यापक है, फेर तो पूर्वोक्त दूषण है, इस वास्ते ईश्वर व्यापक नहीं तथा तुम कहते हो जो ईश्वर सर्वज्ञ है, परंतु तुमारा ईश्वर सर्वज्ञ भी नहीं क्यों के हम जो ईश्वर सृष्टिकर्त्ताके खंडने वाले है, सो उससें विपरीत चलते हैं, फेर हमकू उसने क्यों रचा? जे कर कहोगे जन्मांतरोंमें उपार्जित जो जो तुमारे शुभाशुभ कर्म, तिनोंके अनुसारसें तुमकू ईश्वर फल देता है, तो फेर तुमारे कहनेहीसें ईश्वरके स्वतंत्रपणेकूं जलांजलि दीनी गइ, क्यों कि जब हमारे कर्मोके बिना ईश्वर फल नहीं दे सक्ता, तब तो ईश्वरके कुछ अधीन नहीं, जैसें हमारे कर्म होंगे, तैसा हमकू फल मिलेगा जे कर कहोगे ईश्वर जो इछे, सो करे, तब तो क्यों न जानता है जो ईश्वर क्या करेगा, धर्मीयोंकू नरकमें, पापीयोंकू स्वर्गमें भेजेगा? जे कर

कहोगे परमेश्वर न्यायी है, जैसा जैसा जो करेगा, उसकूं वैसा वैसा फल देता है, तो फेरजी वोही परतंत्रतारूप दूषण ईश्वरमें लगता है, तथा ईश्वर नित्य है, यह जी कहना उनका अपणे घरहीमें सुंदर लगता है, क्यों कि नित्य तो उस वस्तुकूं कहते है, जो तीनो कालोंमें एक रूप रहै, जब ईश्वर नित्य है, तो क्या जगत्को बनानेवाला स्वनाव है वा नहीं? जे कर कहोगे ईश्वरमें जगत् रचनेका स्वनाव है, तब तो ईश्वर निरंतर जगतकूं रचाही करेगा, कदापि रचनेमें न बंध होगा, क्योंकि जगत्के रचनेका स्वनाव तो ईश्वरमें नित्य है जेकर कहोगे ईश्वरमें जगत् रचनेका स्वनाव नहीं है, तब तो ईश्वर कदापि जगत्कूं न रचेगा क्योंकि जगत् रचनेका स्वनाव ईश्वरमें हैही नहीं. तथा जे कर ईश्वरमें एकांत नित्य जगत् रचनेका स्वनाव है, तब तो प्रलय कदेइ न होगी, क्यों कि ईश्वरमें प्रलय करनेका स्वनाव नहीं है जे कर कहोगे ईश्वरमें रचनेकी अरु प्रलय करनेकी दोनोही शक्तियां नित्य है, तब तो न कदापि जगत् रचा जायगा अरु न कदेइ प्रलय होगी, क्योंकि दो शक्तियां परस्पर विरुद्ध एक जगे एक कालमें कदापि नहीं रहेगी, जे कर रहेगी, तब तो जगत् न रचा जावेगा, न प्रलय करा जयगा, क्योंकि जिस कालमें रचने वाली शक्ति रचेगी, तिसी कालमें प्रलय करनेवाली शक्ति प्रलय करेगी, अरु जिस कालमें प्रलयशक्ति प्रलय करेगी, तिसी कालमें रचने वाली शक्ति रच देवेगी, ऐसे जब शक्तियोंका परस्पर विरोध होगा, तब तो न जगत् रचा जावेगा, न प्रलय कीया जावेगा, तब तो हमाराही मत सिद्ध हो गया, क्योंकि न किसीने जगत् रचा है, अरु न इस जगत्की कदेइ प्रलय होती है, तातें यह जगत् अनादि, अनंत सिद्ध हो गया जे कर कहोगे ईश्वरमें दोनोंही शक्तियां नहि है, फेरजी तो जगत् न रचा, न प्रलय किया जायगा, तब तो अनादि, अनंत सिद्ध हुवा जेकर कहोगे ईश्वर जब चाहता है, तब रचनेकी इच्छा कर लेता है, अरु जब प्रलय करता है, तब प्रलयकी इच्छा कर लेता है, इसमें क्या दूषण है? तब तो ईश्वरकी शक्तियां अनित्य होवेगी, सो सुखेन अनित्य होवे इसमें हमारी क्या हानी है? जे कर ईश्वरकी शक्तियों अनित्य है, तब तो ईश्वर जी अनित्य हो जावेगा, क्यों कि ईश्वर अपणी शक्तियोंसें अनेद है जे कर कहोगे शक्तियां ईश्वरसें

नेदरूप है, तवनी शक्तियाके नित्य होणेसें जगत् न रचा जायगा, न प्रयत्न कीया जायगा, अरु ईश्वर अकिंचित्कर सिद्ध हो जावेगा, क्यों कि जब ईश्वर सर्व शक्तियोंसें रहित है, तव तो ईश्वर कुछनी करने समर्थ नहीं है, फेर जगत् रचनेमें क्यों कर समर्थ होवेगा? अरु शक्तियोंका उपादान कारण कौन होवेगा? अरु ईश्वरका अनाव हो जावेगा. क्योंकि जब ईश्वरमें शक्तिही कोइ नहीं, तव तो ईश्वर काहेका? वो तो आकाशके फूल समान असत् है, फेर जगत्का कर्त्ता किसकू मानोगे?

अथाग्रे खरड ज्ञानीयोंका ईश्वरवाद लिखते हैं खरडज्ञानी कहता है, कि जगत्में जितने पदार्थ है, उनके विलक्षण विलक्षण सयोग, आकृति, तथा गुण, और स्वनाव, दीख पडते हें, जे कर इनका तथा इनके नियमोंका कर्त्ता कोइ न होगा, तो ये नियम कनी न बनेंगे, क्योंकि जड पदार्थोंमें तो मिलने वा जुदे होनेकी यथावत् समर्थता नहीं, इस हेतुसें ईश्वर कर्त्ता अवश्य होना चाहियें

उत्तर –प्रथमही हम जगत् कर्त्ता ईश्वरका खमन कर चूके है, तो फेर आप जगत् कर्त्ता क्यों कर मानते है? अरु जो तुमने लिखा है कि जगत्के पदार्थोंमे न्यारे न्यारे स्वनाव दीख पडते है, इस्सें ईश्वर सिद्ध होता है, इस कहनेसें ईश्वर जगत्कर्त्ता नहीं सिद्ध होता, क्यों कि सर्व पदार्थोंमें अनत शक्तियां हैं सो अपणी अपणी शक्तियोसें सर्व पदार्थ अपणें अपणें कार्यकू करते हैं, इनके मिलनेमें निमित्त यह है, एक तो काल, दूसरा पदार्थका स्वनाव, तीसरी नियती, चउथा जीवोंका कर्म, पांचवा जीवोंका उद्यम, इन पूर्वोक्त पाचों निमत्त बिना कोइनी और निमित्त नहीं है, इन पाचोंका स्वरूप, आगें चल कर लिखेंगे?

प्रत्यक्षमेंनी इन पांचोंके निमित्तसें ही सर्व कुछ उत्पन्न होता है, जैसें बीजांकुर जव बीज वोया जाता है, तब कालही यथानुकूलही होना चाहियें, अरु बीज तथा जल, पृथिवी, इत्यादिकोंका स्वनावनी अवश्य होना चाहियें तथा नियतीनी जो जो पदार्थोंका स्वनाव है, तिन पदार्थोंका तथा तथा जो परिणाम होता है, तिसका नाम नियती है, सोनी कारण है तथा अष्टविध कर्मनी कारण है तथा पुरुषाकार (जीवोंका उद्यमनी) कारण हैं ए पांचों वस्तु अनादि है, कीसीनेनी प्रथम रची

नहि है, क्यों कि जो जो वस्तुका स्वभाव है, सो सो सर्व अनादिसें है जे कर वस्तुमें अपणा अपणा स्वभाव न होवेगा, तब तो वस्तुही कोइ सत्रूप न रहेगी सर्व शशशृंगवत् असत हो जायगी, अरु प्रत्यक्ष जो दृष्ट पृथिवी, आकाश, सूर्य, चंद्रमा, आदि पदार्थ दीख पडते है, सो इसी तरे अनादि रूपसे सिद्ध है, अरु पृथ्वी उपर जो जो रचना दीखती है, सो सर्व प्रवाहमे ऐसेंही चली आती है, अरु जो जो जगत्के नियम है, वे सर्व इन पांचो निमित्तोके विना नहीं हो सके है इस वास्ते सर्व पदार्थ अपणे अपणे नियममे है, जे कर तुम द्रव्यकी शक्तिकू ईश्वर मान लोगे, तब तो हमारी कुछ हानी नहीं, क्यों कि हम द्रव्यकी अनादि शक्तिका नाम ईश्वर रख लेवेंगे, अरु तुम अनादि द्रव्यकी शक्ति कू ईश्वर मान लेवेंगे, तव तो तुमारा हमारा विवाद दूर हो जावेगा अरु तुमने लिखा जो जडमें यथावत् मिलनेकी शक्ति नहीं है, यहभी तुमारा कहना मिथ्या है, क्यो कि जगत्में अनेक तरेके जड पदार्थ आपसे आप ही इन पूर्वोक्त पांच निमित्तोसें आपसमें मिल जाते है, जैसे सूर्यके किरणा वादलोंमें पडती है, तब इंद्रधनुष वन जाता है, तथा सध्याका होनां, पांच वर्णके वादलोकी चिनी हुइ घटा, चंद्रमा सूर्यके गिरद कुंमला, आकाशमें पवनोंके मिलनेसें जल, और अग्निका उत्पन्न होनां, अरु वर्षाके होनेसें उन पूर्वोक्त पांचों निमित्तोसें अनेक प्रकारकें घास तृणादि अनेक प्रकारकी वनस्पति, तथा अनेक प्रकारके कीट पतंग प्रमुख जीव उत्पन्न हो जाते हैं, इन पांचो निमित्तोंके बिना किसी वस्तुको वनाता हुआ ईश्वर नहीं दिखलाइ देता, जरा पक्षपात छोड कर विचार कर देखो के, ईश्वर कर्त्ता किस तरेंसे हो सक्ता है? क्यों कि पृथिवी, आकाश, चंद्र, सूर्य, इत्यादिक तो द्रव्यार्थिक नयके मतसें अनादि हैं, फेर इनके वास्ते पूछना कि यह किसने बनाये हैं? तो फेर हम पूछते हैं, ईश्वर किसने बनाया? जे कर कहोगे ईश्वर तो, किसीनेही बनाया नहीं, वो तो अनादिसें बना बनायाही है, तो फेर पृथिवी प्रमुख कितनेक पदार्थभी बने बनाये अनादिसेंही है, ऐसे माननेमें क्यु लज्जा करते हो?

खरड ज्ञानी कहते है की स्वभावसें जगत्की उत्पत्ति जो मानते हैं, उनके मतमें यह दोष आवेंगे यह पृथिवी स्वभावसें होती, तो इसका कर्त्ता और

नियंता न होता, इस पृथिवीसें निन्न दशमे कोश अंतरिक्षमें दूसरा आपसे आप पृथिवी बन जाती, सो आज तक नहीं बनी, इस्सें जाना जाता है, जो ईश्वर कर्त्ता है

उत्तर –तुमकू कुछ विचार है, वा नहीं? जें कर है, तो पूर्वोक्त तुमारा कहनां अयुक्त है, क्यों कि जब हम तो यह कहते है, जो पृथ्वी आदिक अनादि है, किसीनें नहीं बनाये अरु तुम कहते हो आकाशमें ऊंची दश कोशके अंतरे दूसरी पृथिवी क्यों नहिं बन जाती? अब विचारो यह तुमारा प्रश्न मूर्खताइका है, वा नहीं? तथा इस प्रश्नके उत्तरमें जो कोइ तुमकू पूछे, जो ईश्वर स्वनावसें बना होवे, तब तो ईश्वरसें अलग दूसरा ईश्वर क्यों नहीं उत्पन्न होता? जे कर कहोगे ईश्वर तो अनादि है, वो क्यों कर नवा दूसरा ईश्वर बन जावे? इस तरे हमनी कह सक्ते हें जो पृथ्वी अनादि है, नवीन नहीं बनती, तो फेर दश कोश आकाशमें क्यों कर बन जावे?

पूर्वपक्ष –जे कर आपसें आपही वस्तु बनती होवे, तब सर्व परमाणु एकठे क्यों नहीं मिल जाते? अथवा एकेक हो कर विखर क्यों नहीं जाते?

उत्तरपक्ष –हमारी कुछ आज्ञा जड नहीं मानते है, जो हमारे कहेसें एकठे होकर एकरूप हो जावे, अथवा एक एक हो कर विखर जावे, पूर्वोक्त पांच निमित्त मिलनेके जहां होंगे, तहां मिल जावेंगे, जहां निमित्त नहीं होवेंगें, तहां नहीं मिलेंगे

पूर्वपक्ष –सर्व परमाणुओंके एकत्र मिलनेके पांच निमित्त क्यों नहीं मिलते?

उत्तरपक्ष –जो अनादि ससारकी नियतीरूप मर्यादा है, वो कदापि अन्यथा नहीं होती, जे कर हो जावे, तब तो ससारमें जो जीव जन्म लेते हैं, सो सर्व, स्त्रीयोंहीके वा पुरुषोंकेही रूपसें क्यों नहीं उत्पन्न होते? जे कर कहोगे जैसे जैसे कर्म करे थे, वैसा वैसा ही उनकू फल मिलता है, फेर एक स्त्री आदिक स्वरूपसें कैसें उत्पन्न होवे? तब हम यह पूछते है, जो सर्व जीवोंने स्त्री होनेके वा पुरुष होनेके न्यारे न्यारे कर्म क्यों करे? एकही सरीखे कर्म क्यों न करे? जे कर कहोगे ससारमें यह सनातनसें रीति है, जो सर्व जीव, एक सरीखे कर्म कदापि नहीं करते तब तो परमाणुओंमेंनी यही सनातन स्वनाव है, जो एकत्र कदेही न मिलनां, तथा एक एक हो कर विखरनी नहीं जानां? हे पूर्वपक्षी! यह तुमारा ई

श्वर जगत् जो रचता है, सो तुमारे कहनेसें आगे अनंत सृष्टियां रच चु का है, अरु एकेक जीवकूं अशुन कर्मोका फल, अनंत वेर दे चूका है, ता नी वो जीव आज तांइ पाप करतेही चले जाते है, तो फेर इस खेलमें ईश्वरकू क्या लान हुआ? जो अनंत कालमें इसी विटंबनामें फस रहा है? तथा ईश्वरकू सृष्टि रचनेमें क्या प्रयोजन था?

पूर्वपक्ष—ईश्वरकू सृष्टि नहीं रचनेका क्या प्रयोजन था?

उत्तरपक्ष—वाह रे वढेके वावा! यह तूने क्या उत्तर दीया, क्या यह उत्तर देखके विद्वान् तेरा उपहास्य न करेंगे? ईश्वर जे कर सृष्टि रचे, तो ईश्वरताही नष्ट हो जावे, यह वृत्तांत उपर अछी तरेंसे लिख आये है.

पूर्वपक्ष—ईश्वरकी जो सर्व शक्तियां है, सो सर्व अपनी अपनी कार्य करती है, जेसे आंख देखनेका काम करती है, कान सुननेका काम करते है, तैसेही जो ईश्वरमें रचना शक्ति है, सो रचनेसेंही सफल होती है, इस वास्ते जगत् रचता है.

उत्तरपक्ष—जव तुमनें ईश्वरकू सर्व शक्तिमान् माना, तव तो ईश्वरकी सर्व शक्तिया सफल होनी चाहियें, तव तो ईश्वर एक सुंदर पुरुषका रूप रच कर १ सर्व जगत्‌की सुंदर सुंदर स्त्रीयोंमे नोग करे, अरु २ चोर वन कर चोरी करे, ३ विश्वास घातीपना करे, ४ जीवहत्या करे, ५ जूठ वोले, ६ अन्याय करे, ७ अवतार हो कर गोपीयोंसे कल्लोल करे, ८ अरु कुब्जासें नोग करे, ९ दूसरेकी मांगकू नगा कर ले जावे, १० तथा शिरपर जटा रखे, ११ तीन आंख वनावे, १२ वैल उपर चढे, १३ तनमें विनूति लगावे, १४ एक स्त्रीकू वामाङ्गमें रखे, १५ किसी मुनिके आगें नगा हो कर नचे, १६ किसीकूं वर देवे, १७ किसीकू शाप देवे, इसी तरें १८ चार मुख बनाके एक स्त्री रखे, अरु १९ अपनी पुत्रीसें नोग करे, तथा २० संग्राम करे, २१ स्त्रीकों चोर ले जावे, तो पीछें उस स्त्रीके वास्ते रोता फिरे, २२ एक अपना नाइ बनावे, उसकू जव संग्राममें कोइ शस्त्र लगे, तव नाइके उखसें बहुत रोवे, २३ अपणे आपकों तो अज्ञानी समजे, २४ नाइकी चिकित्सा वास्ते वैद्य बुलावे, २५ सर्व कुछ खावे, २६ पीवे, २७ नाचे, २८ कूदे, २९ रोवे, ३० पीटे, पीछेसें ३१ निर्मल, ३२ ज्योति स्वरूप, ३३ निरहंकार, ३४ सर्वव्यापक, बन वैठे इत्यादिक पूर्वोक्त शक्तियां ई

श्वरमें है, वा नहीं ? जे कर है तो इतने पूर्वोक्त सर्व काम ईश्वरकूं करने पढेंगे जे कर न करेगा, तब तो ईश्वरकीयां सर्व शक्तिया सफल न होवेगी ? तब तो ईश्वर महा दुःखी हो जावेगा ? क्योंकि जिसने नेत्र तो पाये है, अरु देखना उसकू न मिले, तो वो कैसा दुःखी होता है ? जे कर कहोगे पूर्वोक्त अयोग्य शक्तियां ईश्वरमें नहीं है, तब तो सर्व शक्तिमान् ईश्वर है, असे फिर कदापि न कहनां चाहियें जे कर कहोगे कि योग्य शक्तियाकी अपेक्षा हम सर्व शक्तिमान् मानते है, तब तो जगत् रचनेकीभी शक्ति अयोग्यही है, यह भी परमात्मामें नहीं इस शक्तिकी अयोग्यता उपर लिख आये है तथा हे पूर्वपक्षी ! जब ईश्वरने प्रथमही सृष्टि रची थी, तब तो स्त्री पुरुषादिक थे नहीं, तब तो माता पिताके बिना मनुष्य क्यों कर उत्पन्न होये होंगे ?

पूर्वपक्ष —जब ईश्वरने सृष्टि रची थी, तबही बहुत पुरुष, अरु बहुत स्त्रीयों, माता पिताके बिनाही रच गये थे, उनके आगें फिर गर्भसें उत्पन्न होने लगे.

उत्तरपक्ष —यह अप्रामाणिक कहनां कोइभी विद्वान् नहीं मानेगा, क्यों कि माता पिताके बिना कभी पुत्र नहीं उत्पन्न हो सक्ता है ? जेकर ईश्वरने प्रथम माता पिताके बिनाहि मनुष्य, स्त्री, उत्पन्न करे थे, तो अब भी घडे घडाये, बने बनाये, स्त्री पुरुष क्यो नहीं भेज देता ? गर्भ धारण कराणां, स्त्री पुरुषका मैथुन कराणां, गर्भवासका दुःख भोगानां, योनियंत्र द्वारा खैंचके निकालनां इत्यादि संकट काहेकूं रचने थे ? अनंत वार ईश्वरने सृष्टि रची, अरु प्रलय करी, तब तो ईश्वर थाका नहीं, तो क्या मनुष्योंहीके बनानेसें थकेंवा चढ गया ? जो घडे घडाये, बने बनाये, नहीं भेज सक्ता ? यह कभी नहीं हो सक्ता, जो माता पिताके बिना पुत्र उत्पन्न हो जावे इस हेतुसेंभी जगत्का प्रवाह अनादिसें इसी तरें तारतम्य रूपसें चला आता सिद्ध होता है

पूर्वपक्ष —जे कर ईश्वर सर्व वस्तुका कर्त्ता न होवे, अरु जीवही कर्त्ता होवे, तब तो जीव आपही शरीर धारण कर लेवेगा, अरु शरीरकू कदेइ न छोडेगा, अरु आपणे आपकू अछा फल लगा लेलेंगे, फेर तो कभी मरेंगे नहीं

उत्तरपक्ष —जो तुमने कहा है सो सर्व, कर्मोंके वश है, परंतु जीवके अधीन नहीं, जे कर कहोगे कर्मभी तो जीवनेही करे थे, तब क्यों जीवने अछुभ कर्म करे ? क्योंकि कोइ भी अपणे बुरे करणेमें नहीं है, इस

का उत्तर तो दीया गया है, परंतु तुमारी समझ थोडी है, जो नहीं समझो क्यों कि जो जो अवस्था जीवोंकी शुभ अशुभ है, सो सर्व कर्मोंका फल है तथा जीव जो है, सो कर्म करणेमें तो प्राय स्वतंत्रही है, परंतु फल भोगनेमें स्ववश नहीं क्योंकि जैसे कोइ जीव धनुषसे तीर चलावे, अरु फिर उस तीरकू पकडने सामर्थ्य नही. तथा कोइ जीव विष खावे, सो तो स्ववश है, परतु उस विषवेगके रोकणेमें जीव समर्थ, नहीं ऐसेही जीव कर्म तो स्वतंत्रतासे प्राय करता है, परंतु फल भोगनेमे जीव पर वश है, जैसे वर्तमानमे रेलगाडी सर्व जीवोंहीने इस तरेकी बनाइ है, परतु उस चलती हुइ रेलके तथा तारके वेगकू जितना चिर, उस कलकी प्रेरणाशक्ति नहीं हटती, इतना चिर, कोइ जीव नही रोक कर सक्ता ऐसेही कर्मफल वेगके रोकणेकू जीवभी समर्थ नहीं है, तथा जीव कू भवांतरमें कौन ले जाता है? तथा जीवके शरीरकी रचना आंखोंके पडदे तथा नाना प्रकारके रग वरगके हाड, चाम, लोहु, वीर्य, इत्यादिक रचना कौन रचता है? इसका पूर्ण स्वरूप जहां कर्म प्रकृति (१४८) का स्वरूप लिखेंगे, तहांसें जानना. इस हेतुसे ईश्वर जगत् कर्त्ता किसी तरेंभी सिद्ध नहीं होता, विशेष करकें जगत् कर्त्ता ईश्वरका खंडन देखना होवे, तो श्री (१) सम्मतितर्क, (२) द्वादशसार नयचक्र (३) स्याद्वादरत्नाकर, (४) अनेकांतजयपताका, (५) शास्त्रसमुच्चय स्याद्वादकल्पलता (६) स्याद्वादमजरी, (७) स्याद्वादरत्नाकरावतारिका, (८) सूत्रकृतांग, (९) नदीसिद्धांत, (१०) शब्दांभोनिधिगंधहस्तीमहाभाष्य, (११) प्रमाणसमुच्चय, (१२) प्रमाणपरीक्षा, (१३) प्रमाणमीमांसा, (१४) आप्तमीमांसा, (१५) प्रमेयकमलमार्त्तंड, (१६) प्रमेयप्रमार्त्तंड, (१७) न्यायावतार, (१८) धर्मसंग्रहणी, (१९) तत्त्वार्थ, (२०) षड्दर्शनसमुच्चय इत्यादि जैनमतके ग्रंथ देख लेने इस वास्ते जो कामी, क्रोधी, छली, धूर्त्त, परस्त्री स्वस्त्री गमन करनेवाला, नाचने वाला, गाने बजाने वाला, रोने पीटने वाला, भस्म लगाने वाला, माला जपने वाला, संग्राम करने वाला, तथा डमरु आदिक वाजे बजाने वाला, वर वा शापके देने वाला, विना प्रयोजन अनेक संक्लेशोंमें फसने वाला, इत्यादिक जो अगारह दूषण करी सहित है, सो कुदेव है, उसकूं ईश्वर मानना सोइ मिथ्यात्व है,

इन कुदेवोंकूं मानने वाले पथ्थरकी नावो उपर बैठे है, इस वास्ते लिखनेका प्रयोजन इतना ही है, जो कुदेवकू कदेइ अर्हंत भगवत परमेश्वर करी न मानना ॥ इतिश्री तपागछीयेमुनिश्रीबुद्धिविजयशिष्यमुनिआनंदविजयआत्मारामविरचिते, जैनतत्त्वादर्शे, कुदेवनिर्णयनामा द्वितीय परिछेद संपूर्ण २

## ॥ अथ तृतीयपरिछेद प्रारंभ ॥

॥ यह तीसरे परिछेदमे गुरुतत्त्वका स्वरूप कहते है, जैनमतमें गुरुके लक्षण ऐसे लिखे हैं ॥ अनुष्टुब् वृत्तं ॥ महाव्रतधरा धीरा, भैक्षमात्रोपजीविन ॥ सामायिकस्था धर्मोप, देशकागुरवो मता ॥१॥ अस्यार्थ —अहिंसादि पांच महाव्रतका धारने पालने वाला होवे, अरु आपदा आ पडे, तब धीर साहसिकपणा करे, अपणे जो व्रत हैं, तिनकू दूषण लगा के कलंकित न करे, तथा बेंतालीश दूषण रहित, भिक्षावृत्ति माधुकरीवृत्ति करी, अपणे चारित्र धर्मके तथा शरीरके निर्वाह वास्ते भोजन करे, भोजनभी पूरा पेट भर कर न करे, भोजनके वास्ते अन्न, पाणी, रात्रिकू न राखे, तथा धर्मसाधनके उपकरण वर्जके और कुछभी संग्रह न करे तथा धन, धान्य, सुवर्ण, रूपा, मणि, मोती, प्रवालादि परिग्रह न राखे तथा राग, द्वेषके परिणाम रहित, मध्यस्थ वृत्ति हो कर, सदा वर्त्ते, तथा "धर्मोपदेशक" जो धर्म, जीवोंके उद्धार वास्ते सम्यग् ज्ञान, दर्शन, चारित्ररूप परमेश्वर, अर्हत, भगवतें स्याद्वादअनेकांत स्वरूप निरूपण कीया है, उस धर्मकू जो भव्य जीवोंके तांइ उपदेश करे, परंतु ज्योतिषशास्त्र, अष्ट प्रकारका निमित्त शास्त्र, तथा वैद्यशास्त्र, धन उत्पन्न करनेका शास्त्र, राजसेवा आदिक अनेक शास्त्र, जिनसें धर्मकू बाधा पहुंचे, तिनका उपदेशक न होवें, क्यों कि लौकिक जो शास्त्र है, सो तो बुद्धिमान् पुरुष वर्त्तमानमेंभी बहुत सीखते है, तथा नवीन नवीन अनेक सांसारिक विद्याके पुस्तक बनाते हुये चले जाते है, तथा अंगरेजोकी बुद्धि देख कर इस देशके लोकभी बहुत सांसारिक विद्यामें निपुण होते चले जाते हैं इस वास्ते साधुकू धर्मोपदेश ही करनां चाहियें, क्यों कि धर्महीं जीवोकू पाना कठिन है, ऐसे गुरुके लक्षण जैन मतमें हैं

तथा प्रथम जो पांच महाव्रत साधुकुं धारने कहे हैं. सो कौन कौन से वे पांच महाव्रत है ? सो कहते है –श्लोक ॥ अहिंसा सूनृतास्तेय, ब्रह्मचर्यापरिग्रहा ॥ पंचभिः पंचभिर्युक्ता, भावनाभिर्विमुक्तये ॥ २ ॥ अस्यार्थ –( १ ) अहिंसा, ( जीवदया, ) ( २ ) सूनृत. ( सत्य वचन बोलना, ) ( ३ ) अस्तेय ( साधुके उचित. वस्तुकू बिना दीयां न लेनां, ) ( ४ ) ब्रह्मचर्यका पालनां, ( ५ ) सर्व परिग्रहका त्याग, इन पांचोंका नाम महाव्रत कहते हैं, तथा ए पांच महाव्रतोंमें एकैक महाव्रतकी पांच पांच भावना है, यह पांच महाव्रत, अरु पच्चीश भावना, ए सर्व मोक्षके वास्ते पाले.

अब इन पांचो महाव्रतोंमेंसू प्रथम महाव्रतका स्वरूप लिखीये है ॥ ॥ श्लोक ॥ न यत् प्रमादयोगेन, जीवितव्यपरोपण ॥ त्रसानां स्थावराणां च, तदहिंसाव्रतं मतं ॥ ३ ॥ अस्यार्थ –त्रस, (द्वींद्रियादिक जीव) अरु स्थावर, ( १ ) पृथवीकाया, ( २ ) अप्काया, ( ३ ) अग्निकाया, ( ४ ) पवनकाया, ( ५ ) वनस्पतिकाया, ए पांचोकू स्थावर जीव कहते है इन सर्वे पूर्वोक्त जीवोंकू प्रमाद वश हो कर मारे नहीं, प्रमाद नाम है, राग, द्वेप, असावधानपणा, अज्ञान, मन वचन कायाका चचल पणा, धर्मके विषे अनादर, इत्यादि प्रमादके वश हो कर जो प्राणातिपात करना, इस का जो त्याग करणां, इसका नाम अहिंसा व्रत है

अब दूसरे महाव्रतका स्वरूप लिखते हैं ॥ श्लोक ॥ प्रिय पथ्य वचस्तथ्य, सूनृतव्रतमुच्यते ॥ तत्तथ्यमपि नो तथ्य, मप्रिय चाहितं च यत् ॥ ॥ ४ ॥ अस्यार्थ–जिस वचनके सुननेसें दूसरा जीव हर्ष पावे, तिस वचनकू प्रिय वचन कहियें, तथा जो वचन जीवोंकू पथ्यकारी होवे, परिणामसुंदर होवे, एतावता जिस बचनसें जीवके आगें बहुत सुधारा होवे, तथा जो वचन सत्य होवे ऐसा जो बचन बोले, सो सूनृतव्रत कहियें, इस व्रत विषे कछुक विशेष लिखते हैं, जो बचन व्यवहारमें चाहो सत्यही होवे, परंतु जो आगले जीवकूं दुखदायी होवे, ऐसा बचन न बोले, जैसे काणेकू काणा कहना, चोरकू चोर कहनां, कुष्ठीकू कुष्टी कहनां, इत्यादिक जो बचन दूसरेकू दुखदायी होवे, सो न बोले, तथा जो बचन जीवोंकू आगें अनर्थका हेतु होवे, वसुराजावत् सोभी न बोले. जे कर

ह दोनों वचन बोले, तब तो उस साधुके सूनृत व्रतमें कलंक लग जावें, योंकि ए दोनो वचन जूठहीमें गिने हैं

अब तीसरा महाव्रत लिखते हैं ॥ श्लोक ॥ अनादानमदत्तस्या, स्ते व्रतमुदीरितं ॥ वाह्या प्राणान्नृणामर्थो, हरताहृताहिते ॥ ५ ॥ अस्या '–अदत्त, मालिकके बिना दीया ले लेणां, तिसका जिसके नियम है, ो अस्तेय व्रत कहीयें, अचोरीव्रत नामांतर है, अदत्तादान चार प्रका का है (१) जो वस्तु साधुके लेने योग्य है, अचित्त जीवरहित वस्तु ृण, काष्ट, पाषाणादिक वस्तुयोंके स्वामीकूं विना पूछे ले लेनां सो स्वामी ग्रदत्त (२) तथा जैसें कोइ भेड बकरी, गौ प्रमुख कोइ इनका स्वामी ्सरे हिंसक जीवकूं मोल लेकर दे देवे, अथवा विना मोल दे देवे, अरु लेने ालेने देइ होइ वस्तु लीनी है, परंतु उस जीवने तो अपणा शरीर नहीं ीया है, इस हेतुसें जीवअदत्त (३) तथा जो जो वस्तु आधाकर्मादिक आहार, अचित्त जीव रहितभी है, अरु दीनीभी उस वस्तुके स्वामीने है, रंतु तीर्थंकर भगवतें निषेध करी है, फेर जो साधु उस वस्तुकूं लें लेवें, तो तीर्थंकर अदत्त (४) तथा जो वस्तु निर्दोष है, वस्त्र आहारादिक अरु उस वस्तुके स्वामीने वो दीनी है, अरु तीर्थंकर भगवतें निषेध नहीं करी है, परंतु गुरुकी आज्ञा विना वो वस्तुकूं साधु ले लेवे, सो गुरु अ दत्त इस महाव्रतमें ए चार प्रकारका अदत्त न लेणां जितने व्रत नियम हैं, वे सर्व अहिंसाव्रतकी रक्षा वास्ते वाडी समान हैं, यह पूर्वोक्त तिसरे व्रतका जो पालनां है, सो अहिंसा व्रतहीकी रक्षा होती है अरु जो तीसरा महाव्रत न पाले तो अहिंसा व्रतकूं दूषण लगे है, यही वात कहते हैं ॥ "वाह्या प्रणा नृणां" मनुष्योंका अर्थ, (लक्ष्मी) जो है, सो बाहिरला प्राण है जब कोइ किसीकी चोरी करता है, सो निश्चय करकें उसके प्राणो हीका नाश करता है इसी हेतुसें चोरी करनां महा पाप है, सर्व चोरीका जो त्याग करना है, इसीका नाम तीसरा अदत्तादान त्यागरूप महा व्रत है

अब चोथे महाव्रतका स्वरूप लिखते हैं ॥ श्लोक ॥ दिव्यौदारिककामानां, कृतानुमतिकारितैः ॥ मनोवाक्कायतस्त्यागो, ब्रह्माष्टदशधा मतम् ॥ ६ ॥ अस्यार्थ –दिव्य (देवताके) वैक्रिय शरीर संबंधि जो काम भोग, अरु औदा रिक शरीर तिर्यंच मनुष्यका, तिन संबधी जो काम भोग, एतावता वैक्रिय

शरीर अरु औदारिक शरीर, ए दोनोंके साथ विषय सेवन करनो, और दू सरायोसे विषय सेवन करावणो, विषय सेवन जो करे उसकू अछा जानना, ए ७ भेद मन करकें, ७ वचन करकें, अरु ७ काया करके, एव अठारह प्र कारका जो मैथुन सेवनका त्याग करे, उसकू ब्रह्मचर्य व्रत कहते है.

अब पांचवा महाव्रत लिखते है ॥ श्लोक ॥ सर्वभावेषु मूर्छाया, स्त्या गस्यादपरिग्रह ॥ यदि सत्स्वपि जीयेत, मूर्छया चित्तविह्लव ॥ ७ ॥ अ स्यार्थ –सर्व संपूर्ण जो अछाभाव पदार्थ, द्रव्य, क्षेत्र, कालभावरूप व स्तु, तिस विषे जो मूर्छा, ममत्वभाव मोह, तिसका जो त्याग करे, तिस का नाम अपरिग्रह व्रत कहियें, परंतु जिसके पास अपणे शरीरके विना दूसरी कोइ वस्तु नहीं, तोभी तिसकू निष्परिग्रहपणा न कहिये किंतु जिसकी मूर्छा, ममत्व, सर्व वस्तुसे दूर जावे, उसीको निष्परिग्रह व्रत क हियें, क्योंकि जिसके पास कोइ वस्तु नही, अरु अण होइ वस्तुकी जिस कू चाहना लग रही है, वो त्यागी नहीं, जे कर ज्ञानद्वारा मूर्छा त्यागे विना, त्यागी हो जावे, तब तो कुत्ते अरु गधेभी त्यागी होना चाहियें, अ रु जो पुरुष ममत्व रहित है, सो निष्परिग्रह है, चाहो उसके पास धर्म साधनके कितनेक उपकरणभी है, तोभी मूर्छाके न होनेसे वो परिग्रह नही

अब इन पूर्वोक्त एकेक महाव्रतकी पांच पांच भावना लिखते हैं ॥ श्लोक ॥ भावनाभिर्भावितानि, पचभि पचभि क्रमात् ॥ महाव्रतानि नो कस्य, साधयंत्यव्ययं पदम् ॥ १ ॥ अस्यार्थ –यह जो पांच महाव्रतोंकी पच्चीश भावना हैं, जो कोइ इन भावना करकें अपणे अपणे महाव्रतकूं रं जित वासित करे, एतावता पांच पांच भावना पूर्वक अखंम महाव्रत पा ले तो ऐसा कोइ जीव नही है, जिसकू ए महाव्रत मोक्षपदमें न पहुंचावे?

अब प्रथम महाव्रतकी पांच भावना लिखते हैं ॥ श्लोक ॥ मनोगु प्त्येषणादाने, र्याभि समितिभि सदा ॥ दृष्टान्नपानग्रहणे ना हिंसा भाव येत्सुधि ॥१॥ अस्यार्थ –मनकूं पापके काममें न प्रवर्त्तावे, किंतु पापके का मसें अपणे मनकूं हटा लेवे, इसका नाम मनोगुप्ति कहते हैं जे कर पापके काममें मनकू प्रवर्त्तावे, अरु चाहो बाह्यवृत्ति करकें हिंसा नहींभी करता, तोभी प्रसन्नचंद्र राजर्षिकी तरें सातमी नरकके जाने योग्य कर्म उत्प न्न कर लेता है, इस वास्ते मुनिकूं अवश्य मनोगुप्ति करनी चाहियें, ए

प्रथम भावना. दूसरी भावना एषणासमिति सो आहारादिक चार वस्तु आधाकर्मादिक बेंतालीश दूषण रहित लेवे, बेंतालीश दूषणका पूरा स्वरूप देखनां होवे, तो पिंमनिर्युक्ति शास्त्र (७०००) श्लोक प्रमाण है, सो देख लेनी, ए दूसरी भावना. तीसरी भावना आदाननिक्षेप नामा है, जो कुछ पात्रक. दंम, फलक प्रमुख लेना पडे, तथा भूमिकाके उपरि रखना पडे, तब प्रथम नेत्रोसे देख लेनां, पीछें रजोहरण करकें पूज लेवे, पीछे सें लेना अरु रखना करें, क्योकि विछु सर्पादिक अनेक जहेरी जीव, जे कर उस उपकरणके उपर बेठे होवें, तब तो काट खावें, अरु दूसरा जीव बिचारा अनाथ कोइ बेंग होवे, तो हाथके स्पर्शसे मर जावे, तब तो जीवहत्याका पाप लग जावे, इस वास्ते जो काम करनां, सो यत्नपूर्वक करनां, ए तीसरी भावना. चोथी भावना जब चलनेका काम पडे, तब अपणी आखोंसें चार हाथ प्रमाण धरती देख कर चले, जो कोइ नीचा देख कर चलता है, उसकू इस लोकमें कितनेक गुण प्राप्त हो जाते है, प्रथम तो पगकूं ठोकर नहीं लगती, दूसरा जिसके परिग्रहका त्याग न होवे, उसकू गिरा पडा पैसा, रूपक, आदि मिल जावे, तीसरे लोकमें भला मनुष्य किसीकी वहू बेटीकू देखता नहीं, ऐसा प्रसिद्ध हो जाता है, चोथे जीवकी रक्षा करनेसें धर्मकी प्राप्ति होती है, ए चोथी भावना. पांचमी भावना जो अन्न, पाणी, साधु लेवे, सो प्रकाशवाली जगासें लेवे, अंधकार वाली जगासें न लेवे, क्योंकि अंधकारवाली जगामें एक तो जीव नहीं दीख पडता, और दूसरा साप विछुके काटनेका भर रहेता है, तथा गृहस्थका कोइ आभूषण प्रमुख जाता रहै, तब उसके मनमें शंका उत्पन्न हो जावे, कि क्या जाने अंधेरेमेंसें साधुही ले गया होगा ? तथा अंधेरेमें सुंदर साधुकू देख कर कदा चित् कोइ उत्कट विकार वाली स्त्री लिपट जावे, अरु उस वखत कोइ दूसरा देखता होवे, तो धर्मकी वडी निंदा होवे, तथा साधुहीका मन अंधेरेमें स्त्रीकू देख कर बिगड जावे, साधु स्त्रीकूं पकड लेवे, स्त्री पुकार कर देवे, तब तो बडी धर्मकी हानी, होवे तथा साधुओकी अप्रीति हो जावे, इस वास्ते अंधेरेकी जगासें साधु अन्नादिक न लेवे, ए पांचमी भावना. ए प्रथम महाव्रतकी पांच भावना हैं.

अब दूसरे महाव्रतकी पांच भावना लिखते हैं॥ श्लोक ॥ हास्यलोभभ

यक्रोध ,प्रत्याख्यानैर्निरंतरम् ॥ आलोच्य नापणमपि,नावयेत्सूनृत व्रतं ॥१॥ अस्यार्थ –प्रथम तो किसीकी हासी न करे, हासीका त्याग करे, क्योंकि जो पुरुष किसीकी हासी करेगा, वो अवश्य जूठ बोलेगा, ए जो परकी हासी करणी है, सो बडा अनर्थका कारण हो जाती है. श्रीहेमचंद्र सूरिकृत रामायणमें लिखा है, कि रावणकी बहिन शूर्पनखाकी श्रीरामचंद्र और लक्ष्मणजीने हासी करी थी, तब शूर्पनखा क्रुद्ध हो कर अपने भाइ रावणके पास जा कर सीताका वर्णन करा, फेर रावण सीताकूं हर कर ले गया, एह बडा संग्राम हुआ, आज तांइ लोक नकल बनाते है. इस सारी रामायणका निमित्त शूर्पनखाकी हासी है, इस वास्ते पर हास्यका त्यागरूप प्रथम भावना जाननी दूसरी भावना लोभका त्याग करनां, क्योंकि जो लोभी होगा सो अवश्य अपने लोभके वास्ते जूठ बोलेगा, क्योंकि यह बात सर्व लोकोमें प्रसिद्ध है, जो लोभी होगा, वो जरूर जूठ बोलेगा, ए दूसरी भावना. तथा भय न करनां, क्योंकि भयवत पुरुषभी जूठ बोल देता है, ए भय त्यागरूप तिसरी भावना तथा क्रोध करनेका त्याग करे, क्योंकि जो पुरुष क्रोधके वश होगा, वो दूसरायोंके हूवे अणहूवे दूषण जरुर बोलेगा, इस वास्ते क्रोध त्यागरूप चोथी भावना तथा प्रथम मनमें विचार कर लेवे, पीछेसें बोले क्यो कि जो विचार करे विना बोलेगा वो अवश्य जूठ बोलेगा, इस वास्ते विचार पूर्वक बोलनां ए पांचमी भावना ए दूसरे महाव्रतकी पांच भावना है

अब तीसरे महाव्रतकी पांच भावना लिखते हैं ॥ श्लोक ॥ आलोच्या वग्रहयाञ्चा, भीक्ष्णावग्रहयाचन ॥ एतावन्मात्रमेवैत, दित्यवग्रहधारण ॥ १ ॥ समानधार्मिकेभ्यश्च, तथावग्रहयाचन ॥ अनुज्ञापि तथा पान्ना, स नमस्तेयभावना ॥ २ ॥ अस्यार्थ –जिस मकानमें साधुने रहणा होवे, तो प्रथम उस मकानके स्वामीकी आज्ञा लेणी, घरका स्वामी यही है, ऐसा जान कर आज्ञा लेणी, जे कर स्वामीकीआज्ञा विना रहे, तो चोरी लगे अरु रात्रिमें कदाचित् घरका स्वामी क्रोध करकें साधुकू वांहासें निकाल देवे, तब साधु रात्रिमें कहां जावे ? इत्यादि अनेक क्लेश उत्पन्न हो जाते हैं, इस वास्ते मकानके स्वामीकी आज्ञा ले कर उसके मकानमें रहनां ए प्रथम भावना दूसरी भावना उपाश्रयके स्वामीकी वार वार आज्ञा लेनी, क्योंकि कदाचित् कोइ साधु रोगी हो जावे, तब जंगल पुरीष मूत्र करनेकूं

जरूर जगा चाहियें, गृहस्वामीकी आज्ञाके विना जो उसके मकानमें मल मूत्र करे, तो चोरी लगे, इस वास्ते गृहस्वामीकी आज्ञा वार वार लेनी, ए दूसरी नावना तीसरी नावना उपाश्रयकी नूमिकाकी मर्यादा कर लेवे, कि इतनी जगा तक हमारेकू तुमारी आज्ञा रही, जे कर मर्यादा न कर लेवे तो अधिक नूमिकाकू काममें लानेसें चोरी लगती है, इस वास्ते प्रथमही मर्यादा कर लेवे, ए तीसरी नावना तथा चोथी जो साधु समान धर्मी होवे, अरु वो किस जगामें प्रथम उतर रहा है, पीछें दूसरे साधु जो उस मकानमें उतरा चाहे, तो प्रथम साधुकी आज्ञा विना न रहना, जे कर प्रथम साधुकी आज्ञा न लेवे, तो स्वधर्मी अदत्त लागे, ए चोथी नावना पाचमी नावना साधु जो कुछ अन्न, पान, वस्त्र, पात्र, शिष्यादिक लेवे, सो सर्व गुरुकी आज्ञासें लेवे, जे कर गुरुकी आज्ञा विना कोइ वस्तु ले लेवे, तो गुरु अदत्त लागे, ए पाचमी नावना ए तिसरे महाव्रतकी पांच नावना हैं

अव चौथे महाव्रतकी पांच नावना लिखते हैं ॥ श्लोक॥ स्त्रीपढपशुमद्वेश्मा, सनकुड्यातरोज्ञनात् ॥ सरागस्त्रीकथात्यागात्, प्राग्गतस्मृतिवर्जनात् ॥ १ ॥ स्त्रीरम्यांगेक्षणस्वांग, सस्कारपरिवर्जनात् ॥ प्रणीतात्यशनत्यागात्, ब्रह्मचर्य तु नावयेत् ॥ २ ॥ अस्यार्थ –जिस घरमें अथवा आसनमें अथवा नीतके अतरे देवी अथवा मनुष्यकी स्त्री वसे, ( रहे, ) अथवा देवांगनाकी वा स्त्रीकी लेप, चित्राम प्रमुखकी मूर्ति होवे, तथा पंढ नपुंसक तीसरे वेद वाला जिस घरमें रहता होवे, तथा पशु, गाय, महिषी, घोडी, वकरी, नेड प्रमुख तिर्यंच स्त्री जिस मकानमें रहती होवे, तथा जिस मकानमें काम सेवन करती स्त्रीका शब्द तथा दूसरा कोइ मोह उत्पन्न करनेका शब्द, तथा आनूषणोंका शब्द, सुणाइ देवे, इन पूर्वोक्त विशेषणों सयुक्त मकानमें तथा एक नीतके अतरेमें साधु न रहे, ए प्रथम नावना तथा सराग ( प्रेम सहित ) स्त्रीके साथ वार्तालाप न करे, अथवा सराग स्त्रीके साथ वार्त्ता न करे तथा स्त्रीके देश, जाति, कुल, वेष, नाषा, स्नेह, शृंगार प्रमुखकी कथा सर्वथा न करे, क्योंकि सराग स्त्रीके साथ जो पुरुष स्नेह सहित कामशास्त्र प्रमुखकी कथा करेगा, सो अवश्य विकार नावकू प्राप्त होगा, इस वास्ते सराग स्त्रीसें कथा न करे, ए दूसरी नावना तथा दीक्षा लेनेसें पहिले गृहस्थावस्थामें जो स्त्रीके साथ कामक्रीडा, वद

नजुवन. चौरासी कामासनमें विषयसेवन प्रमुख क्रीडा करी होवे, तीसको फेर मनमें कदेइ न स्मरण करणा, क्योंकि पूर्व क्रीडास्मरणरूप इंधनमें कामाग्नि फिर धुखने लग जाती है, ए तीसरी नावना. तथा अविवेकी जनोंकू देखने, अरु वांछने योग्य स्त्रीके अंग जो मुख, नयन, स्तन, जघन, होठ प्रमुख तिनोंको सराग दृष्टिसे देखना तथा अपूर्व विस्मय रसके पूरमें मग्न हो कर आंख फाड देखना वर्जे, परंतु जो राग रहित दृष्टि करी कदाचित् देखनेमें आ जावे, तो दोष नहीं. तथा अपणे शरीरकू संस्कार करणा, स्नान, विलेपण, धूप करणी, नख, दांत,केश,समा रचना, कगी सुरमासें विभूषा करणी, इत्यादिक शरीरसंस्कार न करे, क्योंकि स्त्रीके रमणिक अंग देखनेमें जैसे दीप शिखामें पतंगीया जल जाता है, ऐसे कामी पुरुषनी कामाग्निमें जल जाता है, क्यो कि शरीर जो है, सो सर्व अशुचिका मूल है, इसका जो शृंगार करणा है, सो अज्ञानता है, जैसे मलिन वस्तुकी कोथलीके उपर जे कर चंदन घस कर लगा दिया, तो क्या वह कोथली सुगंधित हो जाती है? यह शरीर अंतमें मशानकी एक मुठी राखकी बन जायेगी, फिर किस वास्ते इस शरीरकी शोना करणेमें व्यर्थ काल खोवे है? ए चोथी नावना तथा प्रणीत, स्निग्ध, मधुरादि रस, इनका अधिक आहार करणा, तथा रूखा नोजननी कठ उदर पूर कर खाना, ए दोनोंही प्रकारके आहारका त्याग करे, क्योंकि जो पुरुष, निरंतर स्निग्ध, मधुर रसका आहार करेगा, उसके जरूर धातुपुष्ट होवेगी, तब तो वेदोदय करी अवश्य कुशील सेवेगा अरु रूक्ष निक्षावृत्तिका नोजननी प्रमाणसें अधिक नहीं करणा, क्योंकि रूक्ष नोजन अधिक करणेसें काम उत्पन्न हो जाता है, अरु अधिक खानेसें शरीरकू पीडा उत्पन्न हो जाती है, विशूचिका प्रमुख रोग हो जाते हैं, इस वास्ते प्रमाणसें अधिक नोजननी न करे पूर्व पुरुषोंने खानेकी ऐसें मर्यादा लिखी हैं कि ॥यत॥ अद्धमसणस्स सव्वं, जणस्स कुज्जा दवस्स दो नागे ॥ वाउपवियारणठा, उक्काय कणग कुज्जा ॥ १ ॥ अस्य तात्पर्यार्थ —बुद्धि करिकें अपणे उदरके ६ नाग करणे,तिनोमें तीन नाग तो अन्नसें नरने, अरु दो नागमें पानी, एक नाग खाली रखणा,जिस्सें सुखें सुखें उछ्वास नि श्वास आता रहे,ए पांचमी नावना ए चोथे व्रतकी पांच नावना

अब पांचमे महाव्रतकी पांच नावना लिखते है ॥ श्लोक ॥ स्पर्शे रसे च

गंधे च, रूपे शब्दे च हारिणि ॥ पच सुर्हींड्रियार्थेषु, गाढं गाध्र्यस्य वर्जन ॥ १ ॥ एतेष्वेवामनोज्ञेषु, सर्वथा द्वेषवर्जन ॥ अकिंचन्यव्रतस्यैव, जावना पंच कीर्त्तिता ॥ २ ॥ युग्म ॥ अस्यार्थ –स्पर्शादिक मनोहर पांच विषयोंमें जो अत्यत गृध्धिपणा सो वर्जनां, अरु स्पर्शादिक अमनोज्ञ पांच विषयोंमें द्वेष न करणां ए पांचमे महाव्रतकी पांच जावना एव पूर्वोक्त पांच महाव्रत, अरु पच्चीश जावना जिसमें होवे, सो गुरु तथा चरणसित्तरी अरु करणसित्तरी करकें सयुक्त होवे, सो जैनमतमें गुरु है

अथ चरण सित्तरीके सित्तर जेद लिखते हैं ॥ गाथा ॥ वय समण धम्मसजम, वेयावच्च च बन्न गुत्तीउ ॥ नाणाइ तिय तव को, ह निग्गहाइ चरणमेयं ॥ १ ॥ अर्थ –व्रत पांच प्रकारका, श्रमणधर्म दश प्रकारका, सयम सत्तर प्रकारका, वैयावृत्त्य दश प्रकारका, ब्रह्मचर्य गुप्ति नव प्रकारकी, ज्ञान, दर्शन, चारित्र, ए तीन प्रकारका, तप बार प्रकारका, निग्रह क्रोधादिक चार प्रकारका, ए सर्व सित्तर हुये, तीनमेंसूं पांच व्रतका स्वरूप तो उपर जावना सयुक्त लिख आये हैं, सो जाननां

तथा श्रमणधर्म दश प्रकारका लिखीयें हैं ॥ गाथा ॥ खतिय मद्दव ऊव, मुत्ती तव सजमे य बोधव्वा ॥ सच्च सोयं आकिं,चण च बन्न च जइधम्मो ॥ १ ॥ अस्यार्थ –(१) क्षाति (क्षमा) करणी चाहो सामर्थ्य होवे,चाहो असामर्थ्य होवे, परतु दूसरेके डुर्वचन सहनेके जो परिणाम मनोवृत्ति है, तिसका नाम क्षमा कहते हैं, सर्वथा क्रोधका त्याग क्षमा, (२) कोमल कहीयें अहंकार रहित, तिसका जो जाव, वा कर्म सो कहियें मार्दव, नीचा हो कर अजिमान रहित होणां, (३) रुजु कहियें मन, वचन, काया करी सरल, तिसका जो जाव, वा कर्म, सो आर्जव, मन वचन कायाकी कुटिलताइसें रहित, (४) मोचन मुक्ति वाहिर, अदर, तृष्णाका त्याग लोजका त्याग, (५) रसादिक धातु अथवा अष्ट प्रकार कर्म, जिस करकें तपे सो तप अनशनादि बारा प्रकारका, (६) सयम, आश्रवकी त्यागवृत्ति, (७) सत्य, मृषावाद विरति जूठका त्याग, (८) शौच, अपणी सयमवृत्तिमें कोइ कलंक न लगावनां, (९) नहीं है किंचित् मात्र द्रव्य जिसके पास सो आकिंचन, (१०) नव ब्रह्मचर्यकी गुप्ति, ए दश प्रकारका यतिधर्म, तथा मतांतरमें दश प्रकारका

यतिधर्म ऐसेनी कहते है ॥गाथा॥ खंती मुत्ती अज्जव, मद्दव तह लाघवे तवे चेव ॥ संजम चियोग किंचण, बोधवे बंनचेरेय ॥१॥ अस्यार्थः सुगम ॥

अथ सत्तर भेद संयमके लिखते है ॥ गाथा ॥ पंचासवाविरमण, पंचिंदिय निग्गहो कसाय जउ ॥ दंमत्तयस्स विरई, सत्तरसहा संजमो होइ ॥ १ ॥ अथवा ॥ पुढवि दग अगणि मारुय, वणसइ बि ति चउ पणिंदि अजीवा ॥ पहु प्पेहपमज्जण, परिठवण मणो वइ काए ॥२॥ इनोंका अर्थ - उत्पन्न करीयें कर्म इनों करके सो आश्रव सो आश्रव पांच प्रकारका है, जो पांच महाव्रतोमें त्यागने लिखे है (१) हिंसा, ( २ ) जूठ, ( ३ ) चोरी, ( ४ ) अब्रह्म, ( ५ ) परिग्रह, ए पांच आश्रवका त्याग करे, तथा स्पर्शन, रसन, घ्राण, चक्षु अरु श्रोत्र, ए पांचों इंद्रियका स्पर्शादिक पांचों विषयोंविषे लंपटपणा त्यागे, तथा क्रोध, मान, माया अरु लोभ, इन चारों कषायका जीतना इन चारोंके उदय होयाकूं निःफल करणा, अरु जो नहीं उदय आये उनकूं उत्पन्न न करणा तथा दमीये चारित्र धर्मरूप लक्ष्मी जीव पासों इनों करकें सो खोटा मन, खोटा वचन, खोटी काया, इन तीनों दंमकी विरति करणी एवं सत्तर भेद करिकें संयम है, अथवा प्रकारांतर करकें सत्तर भेदसें संयम कहते है,(१) पृथिवी, (२) उदक, (३) अग्नि, ( ४ ) पवन, ( ५ ) वनस्पति, (६) द्वींद्रियजीव, (७) त्रींद्रियजीव, (८) चतुरिंद्रिय जीव, ( ९ ) पचेंद्रिय जीव, इन पूर्वोक्त नवविध जीवोंकूं मन, वचन, अरु काया करी करणां,करावणां,अरु करणे वालेकूं नला जाननां, संरंन समारंनाऽरंन, इन नव विकल्पोसें पूर्वोक्त नवविध जीवोंकी हिंसा त्यागनी, ए नव प्रकारका संयम जो प्राणीके प्राणकूं विनाशनेका संकल्प करणां, इसका नाम संरंन है, जीवके प्राणकू जो परिताप करनां, ( पीडा देनी) इसका नाम समारंन है, तथा जीवोंका प्राणका जो विध्वंस करनां, इसका नाम आरंन है, तथा ( १० ) अजीव संयम जिस अजीव वस्तुके राखणेसें संयम कलंकित हो जावे, जैसें मांस, मदिरा, सुवर्ण प्रमुख सर्व धातु, मोति आदिक सर्व रत्न, अंकुशादिक सर्व शस्त्र, इत्यादिक अजीवके रखनेसें संयममें कलंक होवे, सो अजीव वस्तु न रखणी, तथा अजीवरूप जो पुस्तक, अरु शरीरोपकरणादि, सो दुःखमादि दोषसें तैसी बुद्धि नहीं, आयु लंबी नहीं, श्रद्धा, संवेग, उद्यम, बल, ए सर्व हीन हो

गये हैं, विद्या कंठ रहती नहीं, इस वास्ते इस कालमें जो पुस्तक रखणां, सो प्रतिलेखणा, प्रमार्जनापूर्वक यतनोसें राखणां, ए दसवा अजीव सयम (११) प्रेक्षासयम सो नेत्रोंसें देख करकें बीज, हरि प्रमुख जीवों करी रहित स्थानमें सोनां, बैठणां, चलनां, इत्यादिकके करणेसें प्रेक्षासयम तथा (१२) उपेक्षासयम सो गृहस्थकूं पापका व्यापार करतेकू उपदे णां सो (उपदेश देणां) कि यह काम तुम ऐसें करो, एसें जो गृहस्थकू कहना, सो उपेक्षा सयम, अथवा केइ साधु सयमसें चलायमान हो ग या होवे, उसकूं हित करकें जो उपदेश करनां, सो प्रेक्षासयम, तथा पार्श्वस्थादिक जो साधुकी समाचारीसें भ्रष्ट हो गये हैं, अरु वो भ्रष्ट साधु कोइ अनुचित काम कर रहा है, अरु साधुनी अपणे मनमें जा न जावे जो इसकू उपदेश करुगा, तो इसने मानना नहीं है, इस वास्ते जो औदासीन्य रहणां, उसका नाम उपेक्षासयम, (१३) प्रमार्जन सयम, सो देखे हुये स्थानमें वस्त्र पात्रादिक जो लेने, वा रखने पडे, तव प्रथम रजोहरणादिकसें प्रमार्जन करकें पीछेसें लेनां, रखनां, सोनां, बैठनां करे, तव प्रमार्जना सयम, तथा (१४) भात, पाणी, वस्त्र, पात्रादिक जि समें जीव पड गयें होवे, तव तिनकू जीवों रहित शुद्ध भूमिकामें शास्त्रो क्त विधि कर जो परिष्ठापना करे, सो परिष्ठापनासयम, तथा (१५) मनमें द्रोह, ईर्ष्या, अभिमान,तो न करणां,अरु धर्मध्यानादिकमें मन प्रवृ त्त करणां, सो मन सयम तथा (१६) हिंसाकारी कठोर वचनकों त्यागनां, अरु शुद्ध वचनमें प्रवृत्त होनां, सो वचनसयम, तथा (१७) गमनागमन करणेमें अरु अवश्यकरणे योग्य कामोंमें उपयोग पूर्वक जो कायाकू प्रवृत्तावे, सो कायासयम, ए सत्तरभेद सयमके जाननां

अथ वैय्यावृत्त्यके दश भेद कहते हैं ॥ गाथा ॥ आयरिय उवझाए, तवस्सि सेहे गिलाण साहुसु ॥ समणोन्न सघ कुल गण, वेयावच्च हवइ दसहा ॥१॥ अर्थ —(१) ज्ञानादिक पांच आचारकू जो पाले, सो आचार्य, तथा सेवीयें जो, सो आचार्य तथा (२) जिनके समीप आ कर पढीयें, सो उपाध्याय, तथा (३) तप जो करे, सो तपस्वी, तथा (४) जिसनें न वाही साधुपणा लीया है, सो शिष्य, तथा (५) ज्वरादि रोग वाला जो साधु सो ग्लान, तथा (६) जो धर्मसें भिगतेकू स्थिर करे, सो स्थविर, साधु

तथा (७) जिस साधुकी अपणे समान एक समाचारी होवे, सो समनोज्ञ, तथा (८) साधु, साधवी, श्रावक अरु श्राविका इन चारोंको जो समुदाय सो संघ, तथा (९) बहुते एक सरिखे गछोंका सजातियोंका जो समूह,सो कुल चंद्रादिक जानना, तथा (१०) एक आचार्यकी वाचनावाले साधुवोंको समूह, सो गण गछ कौटिकादिक इन पूर्वोक्त आचार्यादिक दसोंका अन्न, पाणी, वस्त्र, पात्र, मकान, पीठ, फलक, संस्तारक प्रमुख धर्म साधनों करके जो साहाय्य करणा, शुश्रूषा करणी भेषज करणी, उजाड (जंगल) में रोग उत्पन्न होनेसें, तथा नाना प्रकारके उपसर्गोंमें पालना करणी, इसका नाम वैय्यावृत्त है.

अथ जो शीलवान् साधु होवे, सो नव वाड सहित शील पाले, उनकू नवविध ब्रह्मचर्यकी गुप्ति कहते है, सो लिखते है ॥गाथा॥ वसहि कह निसिंदिय,कुड्डंतर पुव्वकीलिय पणीए ॥ अइमायाहार विभू,सणाइ नव बंभ गुत्तीउ ॥१॥ अर्थ –१ (वसहि के०) वस्ती सो जो ब्रह्मचारी साधु होवे सो स्त्री,पशु,पंडक इनों करी, संयुक्त जो वस्ती होवे,तहां ब्रह्मचारी न रहे,तिनमें सू प्रथम तो स्त्री जो है,सो दो तरेंकी हैं, एक तो देवी, दूसरी मनुष्यणी, इन दोनोके दो दो भेद हैं, एक तो असल, और दूसरी इनकी मूर्त्ति, वा चित्रामकी मूर्त्ति, यह दोनो प्रकारकी स्त्री जहां न होवे, तिस वस्तिमें रहे, तथा पशु जो तिर्यंचिणी, गौ, महिषी, घोडी, बकरी, भेड प्रमुख जिस वस्ति में नहीं रहे, तहां रहे, तथा पंडक सो नपुंसक, तीसरे वेद वाला, महा मोहवाला काम करनेहारा, स्त्री अरु पुरुष, इन दोनोंके साथ विषय सेवने वाला, जिस वस्तिमें रहता होवे, तहां ब्रह्मचारी न रहे, क्योंकि इन तीनों करी संयुक्त वस्तिमें रहते थके उनोंकी कामविकारकी चेष्टा देखनेसें, ब्रह्मचारीके मनमें विकार उत्पन्न होनेसें ब्रह्मचर्यकू बाधा होती है, जैसे मूषा अरु बिल्ली दोनु एक जगे रहे, तो मूषेकूं सुख नहीं, तैसेही इन तीनो संयुक्त वस्तिमें रहणेसे शीलकू उपद्रव होवे, ए प्रथम ब्रह्मचर्य गुप्ति

२ तथा (कह के०) कथा सो केवल स्त्रीयोंहीकू तथा एकली स्त्रीकू धर्मदेशना वचनका प्रबंधरूप कथा न कहे, तथा स्त्रीकी कथा नकरे ॥ यथा ॥ कर्णाटी सुरतोपचारचतुरा, लाटी विदग्धा प्रिया ॥ इत्यादिक कथा न करे, क्योंके यह कथा जो है, सो राग उत्पन्न करनेकी हेतु है, जो स्त्रीके देश, जाति,

कुल, वेष, जापा, गति, ( चलनां ) विभ्रम, इंगित, हास्य, लीला, कटाक्ष स्नेह, रति, कलह, शृंगार, इत्यादिक जो विषयरसकी पोखने वाली कामि नीकी कथा है, सो कदेइ न करे जे कर करे, तो अवश्य मुनिकाभी मन वि कारकू प्राप्त हो जावे ए दूसरी ब्रह्मचर्यकी गुप्ति है

३ तथा (निसिज्ज के०) आसन सो स्त्रीयोंके साथ एक आसन उपर न वैठनां, तथा जिस जगेसें स्त्री उठी होवे, उस आसन वा स्थानमें दो घडी तक साधु न वैठे, क्यों कि उस जगे तत्काल वैठनेसें स्त्रीकी स्मृति होती है औ स्त्रीके वैठनेसें शय्या वा आसन, मैलसें मलिन होता, स्त्रीके स्पर्शवा आसनादि स्पर्शसें विकार उत्पन्न हो जाता है, ए तीसरी ब्रह्मचर्यगुप्ति

४ तथा (इंदिय के०) इंद्रिय सो अविवेकी लोकोंकू देखने योग्य, स्त्रीयोंके अंगोपांग जो नाक, स्तन, जघन प्रमुख है, उसकू ब्रह्मचारी साधु अपूर्व रस मग्न हो कर, नेत्र फाड कर, न देखे, कदाचित् दृष्टि पड जाय, तो पीछेसें औरः चितवनाभी न करे, जैसें कि बडे सुंदर लोचन है। नासिका बहुत सीधी है। वांछने योग्य दोनो कुच हैं। जे कर स्त्रीके पूर्वोक्त अंगोपांग एकाग्र रस मग्न हो कर चितवना करे, तो अवश्य मन मोहे, तथा विकारकू प्राप्त होवे

५ तथा( कुड्डंतर के०) कुड्यांतर सो जिन भींतके, तट्टीके, कनातके अंतर बीचमें होनेसें स्त्री पुरुष, मैथुन करते होवें, अरु उनका शब्द सुणाइ देवे, तहां साधु ब्रह्मचारी न रहे ए पांचमी गुप्ति

६ तथा ( पुवकीलिय के० ) पूर्वक्रीडा सो पूर्वगृहस्थ अवस्थामें स्त्रीके साथ जो विषय भोग क्रीडा करी होवे, तीसकू स्मरण न करे, जे कर करे तो कामाग्नि प्रज्वलित हो जाता है, ए छठी गुप्ति

७ तथा (पणीय के०) प्रणीत सो अति चीकणा, मीठा, दूध, दधि प्र मुख अति धातुपुष्ट करनेवाला आहार निरंतर न करे, जे कर करे, तो वीर्यकी वृद्धि होनेसें अवश्य वेदोदय होगा, फेर जरूर विषय सेवेगा क्योंकि जो थोडी कोथलीमें बहुत रूपिये भरेगा, तो जरूर फाट जायगी

८ तथा (अइमायाहार के०) अतिमात्राहार, सो रूखी भिक्षाभी प्रमा णसें अधिक न खावे, क्यों कि अधिक खानेसें विकार हो जाता है, अरु शरीरकू पीडा विशूचिकादिक होनेका कारण है, ए आठमी गुप्ति

९ तथा (विभूसणाइ के०) विभूषणादि शरीरकी विभूषा सो स्नान, विले

पन, धूप. नख, दांत. केश, इनकी सुंदरताके वास्ते समारणा, तथा तिलक, सुरमा, कज्जल, विनूषाके वास्ते नेत्रामें गेरना, तथा कायमें पग मांजने, साबु. तेल प्रमुख मसल कर गरम पाणीमें सुकोमलताके वास्ते धोना, इत्यादिक शरीरकी विनूषा न करे, ए नवमी ब्रह्मचर्यगुप्ति. ए नव प्रकारकी गुप्ति सो ब्रह्मव्रतकी रक्षा रूप नव वाड है

अथ ज्ञानादि तीन कहेते है, उसमें यथार्थ वस्तुका जो बोधक सो ज्ञान, सो ज्ञानावरणीय कर्मके क्षय तथा क्षयोपशमके होनेसें जो उत्पन्न हूया है बोध, तिसका हेतु जो द्वादशांग औ द्वादशोपांग, तथा प्रकीर्णक उत्तराध्ययनादिक, सो सर्व ज्ञान कहियें. तथा दूसरा दर्शन सो १ जीव, २ अजीव, ३ पुण्य, ४ पाप, ५ आश्रव, ६ संवर, ७ निर्ज्जरा, ८ बंध, ९ मोक्ष, इन जीवादिक नव तत्त्वका जो स्वरूप, तिनमें श्रद्धा ( रुचि ) करनी, जैसेकी ए नव तत्त्व तथ्य है, मिथ्या नहीं, ऐसी तत्त्वरुचि तिसका नाम दर्शन है, तथा तिसरा सर्व पापके व्यापारोंसे ज्ञान, श्रद्धान पूर्वक जो निवृत्त होनां, इसका नाम चारित्र है, इस चारित्रकेनी दो नेद है, एक देशविरतिचारित्र, दूसरा सर्व विरतिचारित्र, उसमें देशविरति चारित्र तो जहा गृहाश्रम धर्मका स्वरूप लिखेगें, तहासें जान लेनां, अरु जो सर्वविरति चारित्र है, तिसकाही स्वरूप, इसी गुरुतत्त्वमें लिखने लग रहे है, ए ज्ञानादिक तीन जाननां.

अथ बारा प्रकारका तप लिखते है ॥ गाथा ॥ अणसण मूणोयरिया, वित्तीसखेवणरसच्चाउ ॥ कायकलेसो सलीं, णया य बज्को तवो होइ ॥१॥ पायछित्त विणउ, वेयावच्च तहेव सद्याउ ॥ ज्ञाण उस्सग्गोविय, अंभित रउ तवो होइ ॥ २ ॥ इनका अर्थ –१ व्रत करणां, २ थोडा खाणां, ३ नाना प्रकारके अनिग्रह करणे, ४ रस जो दूध, दहीं, घृत, तेल, मीठ पक्वान्न, इनोका त्याग करनां, ५ कायक्लेश, वीरासन, दमासन आदिक करी अनेक तरेंका कायक्लेश करनां, ६ पांचो इंडियोंकू अपणे अपणे विषयोंसें रोकनां, ए ७ प्रकारका बाहिर तप है, १ जो कुछ अयोग्य काम करा अरु पीछेसें गुरुके आगें आपणा पाप जैसे करा था, वैसेही प्रगट पणे कहना, आगेकू फेर वों पाप न करनां, अरु पूर्वे जो करा है, उसकी निवृत्तिके वास्ते गुरु पासों यथा योग्य दंम लेनां, इसका नाम प्रायश्चित तप है, तथा २ अपनेसें गुणाधिककी विनय करनी, तथा ३ वैय्यावृत्त नक्ति करनी,

तथा ४ एक आप दूसरायोंकों पढानां, दूसरा संशय उत्पन्न हूया गुरुकूं पूछना, तीसरा अपने सीखे हूयेकूं वारवार उच्चारन करनां, चौथा जो कुछ पढा है, उसके तात्पर्यकू एकाग्रचित्त करकें चिंतनां, इसका नामअनुप्रेक्षा है पांचमी धर्मकथा करनी, ए पांच प्रकारका स्वाध्याय तप है, तथा ५ एक आर्त्तध्यान, दूसरा रौद्रध्यान, तीसरा धर्मध्यान, चौथा शुक्लध्यान, इन चारोंमेंसू आर्त्तध्यान अरु रौद्रध्यान, ए तो दोनो त्यागने, औ धर्मध्यान अरु शुक्लध्यान, ए दोनो अंगीकार करने, ए ध्यानतप तथा ६ सर्व उपाधियोंकों त्याग देनां सो व्युत्सर्ग तप है, ए छ प्रकारका अभ्यंतर तप है, ए सर्व मिल कर बारा प्रकारका तप हैं

क्रोध, मान, माया, अरु लोभ, इन चारोका निग्रह करना यह पांच व्रत, दश श्रमणधर्म, सत्तर प्रकारका संयम, दश प्रकारका वैय्यावृत्त, नव प्रकारकी ब्रह्मचर्यगुप्ति, तीन ज्ञान, दर्शन, चारित्र, बारां प्रकारका तप, अरु क्रोधादिक चारका निग्रह, ए सर्व मिल कर सित्तर भेद चारित्रके हैं, इस वास्ते इनकू चरणसित्तरी कहते है

अथ करणसित्तरीके भेद लिखते है ॥ गाथा ॥ पिंडविसोही समिई, भावण पडिमाय इंदिय निरोहो ॥ पडिलेहण गुत्तीउ, अभिग्गह चेव करण तु ॥ १ ॥ इसका अर्थ –पिंडविशुद्धि सो एक आहार, दूसरा उपाश्रय, तीसरा वस्त्र, चौथा पात्र, ए चार वस्तुकू साधु बैतालीश दूषण करकें रहित लेवे, तिसका नाम पिंडविशुद्धि है बैंतालीश दूषणका जो पुरा स्वरूप देखनां होवे, तव तो पिंडनिर्युक्ति ग्रंथ भद्रबाहुस्वामिकृत उसकी मलयगिरिसूरि कृत टीका सात हजार श्लोक प्रमाण है, सो देखनी तथा पिंडविशुद्धि ग्रंथ जिनवल्लभसूरिकृत औ उसकी जिनपतिसूरिकृत टीकासें जान लेना, तथा प्रवचनसारोद्धार श्रीनेमिचंद्रसूरिकृतसूत्र, तथा उसकी सिद्धसेनसूरिकृतटीकासें जान लेनां, तथा श्रीहेमचंद्र सूरि कृत योग शास्त्रसें जान लेनां

अथ समिई सो पांच समिति, उसका स्वरूप लिखते है प्रथम ईर्या समिति, सो चलनेका नाम ईर्या कहते है, अरु समिति कहियें सम्यक् आगमके अनुसार जो प्रवृत्ति चेष्टा करणी, सो समिति कहियें त्रस स्थावर जीवोंकू अभयदान दाता जो मुनि है, तिस मुनिकू अवश्य प्रयोज

नके वास्ते चलनो पडे, तब किस रीतिसें चलना? प्रथम तो प्रसिद्ध रस्तेमें चलना. जो रस्ता सूर्यकी किरणोंसें प्रतप्त होवे, प्रासुक जीव रहित होवे. जिसमें स्त्री पुरुषका संघट्ट न होवे, जीवोंकी रक्षा निमित्त अथवा अपने शरीरकी रक्षा निमित्त पगके अगूठेसें ले कर चार हाथ प्रमाण नूमिका आगेसें देख कर चलना, इसका नाम ईर्यासमिति है इस रीतिसें जो साधु चले, तथा दूसरा कोइ काम करे, तिस काममें कदाचित् कोइ जीव मरनी जावे, तोनी साधुकू पाप नही लगता, क्योंकि उसका उपयोग बहुत शुन्न है. यह प्रथम ईर्यासमिति. तथा पाप सहित नाषा. तथा कगेर नाषा, जैसे के तू धूर्त्त है, कामी है, राक्षस है, चार्वाक प्रमुखके कहे शब्दोंकों न कहे, जो शब्द, जगत्में निंदनिक होवे,सो न बोले, परकू सुखदाइ बोलने मे थोडा बहुत प्रयोजनोंका साधनेवाला संदेह रहित असा वचन बोले,सो दूसरी नाषासमिति तथा बेतालीश दूषण रहित आहारादिक ग्रहण करे, सो तीसरी एषणासमिति, तथा आसन, संस्तारक, पीठ, फलग, वस्त्र, पात्र, दमादिककों नेत्रोंसे देख कर उपयोग पूर्वक लेनां, अरु रखनां, करना, सो चोथी आदाननिक्षेप समिति, तथा पुरीष, प्रश्रवण, थूक, नाकका श्लेष्म, शरीरमल वस्त्र, अन्न, पानी, जो शरीरका अनुपकारी होवे, इन सबकू जीव रहित नूमिकामें स्थापन करना, सो पांचमी परिस्थापना समिति, यह पांच समिति कही

अथ बार नावना लिखते हैं प्रथम अनित्यनावना, दूसरी अशरण नावना, तीसरी संसारनावना, चौथी एकत्वनावना, पांचमी अन्यत्वनाव ना, बठी अशुचित्वनावना, सातमी आश्रवनावना, आठमी संवरनावना, नवमी निर्ज्जरानावना, दशमी लोकस्वनावनावना, अग्यारमी बोधिडर्लन त्व नावना, बारमी धर्मका कथन करने वाला, अर्हन् है यह बारा नाव ना जिस तरेसें नावने योग्य रात दिनमें है, तैसें अन्यास करनां, इन बारां नावनायोंका किंचित् स्वरूप लिखते हैं,

१ अनित्यनावना. सो जिनका वज्जकी तरें सार अरु कठिन शरीर था, वोनी अनित्य रूप राक्षसेने नक्षण कर लीये, तो फेर केलेके गर्नकी तरें निःसार जो जीवोंका शरीर है, सो यह अनित्य रूप राक्षससें कैसें बचेंगे? तथा लोक, बिजलीकी तरें आनंदित हो कर, विषय सुखका

दूधकी तरें स्वाद लेते है, परंतु लाठीकी मारकूं नहीं देखते है, भावार्थः– विषयसुख भोग कर आनंद तो मानते है, परंतु जन्मांतरमें नरकपतन रूप संकटसें नहीं मरते है, तथा जीवोंका शरीर तो पाणीके बुल बुलेकी तरें है, अरु जीवोंका जो जीवित है, सो ध्वजाकी तरें चंचल है, तथा लावण्य, स्त्री, परिवार, आंखकी पापण, (भांफण) की तरें चंचल है, अरु यौवन जो है, सो हाथीके कानकी तरें चंचल है, तथा स्वामीपणा जो है, सो स्वप्नश्रेणीकी तरें है, अरु लक्ष्मी जो है सो चपला (बीजली) की तरें चपल है, इसी तरें सर्व पदार्थोंकू अनित्य पणा विचारता प्यारा पुत्रादिकभी मर जाये, तोभी अपणे मनमें शोच न करे, तथा जो मूर्ख जीव सर्व भावकू नित्य माने है, वो जीर्ण पत्रोकी झोंपडीके भग होनेसें रात दिन रुदन करता है, तिस वास्ते तृष्णाका नाश करकें ममत्व रहित शुद्ध बुद्धि वाला जीव, अनित्य भावना भावे ॥ इति प्रथम भावना ॥ १ ॥

२ दूसरी असरण भावनाका स्वरूप कहते हैं पिता, माता, पुत्र, भार्या, प्रमुखके आगें बहुत आधि व्याधिके समूह रूप शृंखलामें बंधा हुये रुदन करते हुयेकू कर्मरूप योद्धोनें यमके (कालके) मुखमें प्रक्षेप करता थकां बडा दुःख है, जो लोक शरण रहित अनाथ है, वे क्या करेंगे? तथा नाना प्रकारके शास्त्र विषयोंकू जो जानते हैं, तथा नाना प्रकारके मंत्र यंत्रोकी क्रिया जो जानते है तथा जो ज्योतिषविद्याकू जानते हैं, तथा जो नाना प्रकारकी औषधि, रसायन प्रमुख वैद्यक क्रियाओंमें कुशल हैं, ए सर्व विद्यावानोंकी क्रिया कालके आगें कुछभी करनेकू समर्थ नहीं है, तथा नाना प्रकारके शस्त्रों वाले उन्नटजोद्धोंओंकी सेना करकें परिवेष्टितभी है, नाना प्रकारके मदझर हाथीयोंकी वाहभी है औसे इंद्र, वासुदेव, चक्रवर्त्ती सरीखे बलवान्भी कालके घरमे खैंचे हुये चले जाते हैं, बडा दुःख है कि जो प्राणियोकू कोइभी त्राण नहीं तथा जो मेरुका दंम अरु पृथ्वीका छत्र करनेकू समर्थ थें, अरु थोडाभी जिनकू क्लेश नहीं था, औसें अनंतबली तीर्थंकरभी लोकोकू कालसें बचानेकूं समर्थ नहीं, तो फेर दूसरा कौनसा समर्थ है? स्त्री, मित्र, पुत्रादिकोके स्नेहरूप भूतके दूर करणे वास्ते शुद्धमति जीव अशरण भावना भावे ए दूसरी अशरण भावना.

३ तीसरी संसार भावना कहते हैं. बुद्धिमान् तथा बुद्धि रहित, सुखी,

नके वास्ते चलना पडे, तब किस रीतिसें चलना? प्रथम तो प्रसिद्ध रस्तेमें चलना, जो रस्ता सूर्यकी किरणोंमे प्रतप्त होवे, प्रासुक जीव रहित होवे, जिसमें स्त्री पुरुषका संघट्ट न होवे, जीवोंकी रक्षा निमित्त अथवा अपने शरीरकी रक्षा निमित्त पगके अंगुठेसें ले कर चार हाथ प्रमाण नूमिका आगेसें देख कर चलना, इसका नाम ईर्यासमिति है इस रीतिसें जो साधु चले, तथा दूसरा कोइ काम करे, तिस काममें कदाचित् कोइ जीव मरजी जावे, तोजी साधुकू पाप नहीं लगता, क्योंकि उसका उपयोग बहुत शुद्ध है. यह प्रथम ईर्यासमिति तथा पाप सहित नाषा, तथा कठोर नाषा, जैसें के तू धूर्त है, कामी है, राक्षस है, चार्वाक प्रमुखके कहे शब्दोंकों न कहे, जो शब्द, जगत्में निंदनिक होवे,सो न वोले, परंतु सुखदाइ बोलनेमे थोडा वहुत प्रयोजनोंका साधनेवाला संदेह रहित असा वचन वोले,सो दूसरी नाषासमिति तथा बेंतालीश दूषण रहित आहारादिक ग्रहण करे, सो तीसरी एषणासमिति, तथा आसन, संस्तारक, पीठ, फलग, वस्त्र, पात्र, दंमादिकको नेत्रोंसे देख कर उपयोग पूर्वक लेनां, अरु रखनां, करना, सो चौथी आदाननिक्षेप समिति, तथा पुरीष, प्रश्रवण, थूक, नाकका श्लेष्म, शरीरमल वस्त्र, अन्न, पानी,जो शरीरका अनुपकारी होवे, इन सबकू जीव रहित नूमिकामे स्थापन करनां, सो पाचमी परिस्थापना समिति, यह पांच समिति कही

अथ बार नावना लिखते हैं प्रथम अनित्यनावना, दूसरी अशरण नावना, तीसरी संसारनावना, चौथी एकत्वनावना, पांचमी अन्यत्वनावना, उठी अशुचित्वनावना, सातमी आश्रवनावना, आठमी संवरनावना, नवमी निर्ज्जरानावना, दशमी लोकस्वनावनावना, अग्यारमी वोधिउर्लनत्व नावना, बारमी धर्मका कथन करने वाला, अर्हन् है यह बारा नावना जिस तरेसें नावने योग्य रात दिनमें है, तैसें अन्यास करनां, इन बारां नावनायोंका किंचित् स्वरूप लिखते हैं,

१ अनित्यनावना. सो जिनका वज्रकी तरें सार अरु कठिन शरीर था, वोनी अनित्य रूप राक्षसेंने नक्षण कर लीये, तो फेर केलेके गर्नकी तरें निःसार जो जीवोंका शरीर है, सो यह अनित्य रूप राक्षसमें कैसें बचेंगे? तथा लोक, बिल्लीकी तरें आनंदित हो कर, विषय सुखका

क्षुधा प्रमुख करके पीडित हो कर,आपणी आयु दीनमन होकर पूर्ण करते हैं. यह देवगति कही इस तरेसें मोक्षाभिलाषी पुरुष तीसरी संसार भावना भावे.

४ चोथी एकत्व भावना कहते हैं एकलाही जीव उत्पन्न होता है, अरु एकलाही मृत होता है, एकलाही कर्म करता है, अरु एकलाही तिनका फल भोगता है, तथा जो जीवने बहुत कष्ट करके धन उपार्ज्या है, सो धन, स्त्री, मित्र, पुत्र, भाइ प्रमुख खा जावेंगे अरु जो पाप कर्म उपार्ज्या है, उसका फल तो करने वाला जीव एकलाही नरक, तिर्यंच गतिमें जाकर भोगता है, देखो यह कैसा आश्चर्य है! तथा यह जो जीव इस देहके वास्ते रात दिन फिरता है, अरु दीनपणा अवलंबन करता है, धर्मसें भ्रष्ट होता है, अपणे हितकू ठगाता है, न्यायसें दूर होता है, सो देह इस आत्माके साथ एक पग तकभी परभवमें न चलेगी, तो फेर यह देह क्या करेगी? क्या साहाय्य देगी? अरु स्वजन जो है, सो अपने स्वार्थमें तत्पर हैं, तेरा वास्तवमें कोइभी नहीं इस वास्ते हे बुद्धिमान्! तू अपने हितके वास्ते धर्म करनेमें प्रयत्न कर इस तरेसें चोथी एकत्व भावना भावे

५ पाचमी अन्यत्वभावना कहते हैं, जीव इस देहकू छोड कर परलोककू जाता है, इस वास्ते इस शरीरसें जीव भिन्न है, तो फिर नाना प्रकारका सुगंधि लेपन करनां व्यर्थ है, इस वास्ते इस शरीरकू कोइ दण्डादिक करकें मारे तो समता रस पीना चाहियें क्रोध न करनां, जो पुरुष अन्यत्वभावना भावे, तिसकू शरीर, धन, पुत्रादिकके वियोग होनेसेभी शोक नहीं होता है यह पांचमी अन्यत्व भावना कही

६ छठी अशुचि भावना लिखते हैं जैसें लूणकी खानमें जो पदार्थ पडता है वो सर्व लूण हो जाता है, तैसेही इस कायामे जो कुछ आहार पडता है सो सर्व मलरूप हो जाता है, ऐसी यह काया अशुचि है, तथा यह काया लोहि, अरु शुक्र इन दोनोके मिलनेसे गर्भ उत्पन्न होता है, जरा करकें वेष्टित होता है, जो कुछ माता खाती है, उसीके रससें वो गर्भ, वृद्धिकू प्राप्त होता है, अरु स्थिल धातुयों करी पूर्ण है, ऐसी देहकू कौन बुद्धिमान् शुचि मानता है? तथा जो सुस्वाद, शुभ गंध वाले मोदक, दहीं, दूध, इक्षुरस, शालि, उदन, द्राक्ष, पापड, अमृता, घेउर, आंब प्रमुख खाता है, सो तत्काल मलरूप हो जाता है, ऐसी अशुचि कायाकू

दुःखी, रुपवान् तथा कुरूपवान्, स्वामी तथा दास, प्यारा तथा वैरी, राजा तथा प्रजा, देवता, मनुष्य, तिर्यग्, नारक, इत्यादिक अनेक प्रकारके कर्मोंके वशसे स्वांग धार कर, इस संसार रूप अखाडेमें यह जीव नाटक करता है, तथा अनेक पाप बांध करके महारंभ, मांस भक्षण, मदिरापानादिक कारणों करके, महा अंधकार जहां कुछ नहीं दीखता, ऐसी नरकभूमिकामें जा करके पडता है, तिहां अंग छेदन, अग्निमें जलनादि क्लेशरूप महा दुःख जो जीवकू होते हैं, उन दुःखोंकू केवलीभी कथन नहीं कर सक्ता यह प्रथम नरकगति कही तथा छल, कुगादिक कारणोंमें प्राणी तिर्यंच गतिमें सिंह, वाघ, हाथी, मृग, बैल, बकरे प्रमुखके शरीर धारण करता है अरु तिस तिर्यंच गतिमें क्षुधा, तृषा, वध, बंधन, ताडन, रोग, हल प्रमुख में वहना इत्यादिक दुःख सदा जो जीव सहता है, वो दुःख कौन कहनेकू समर्थ है ? यह दूसरी तिर्यग्गति कही

तथा खाद्य, अखाद्य, विवेकशून्य, मनमें लज्जा नहीं, माता, बेटी, गमन करनेमें एक समान निःशुक्ता वर्त्तन है, तहां जो अनार्य मनुष्य है, वोतो निरंतर जीवघात, मांस भक्षण, चोरी, परस्त्रीगमन प्रमुख कारणों करकें बडा भारी पापकर्म महा दुःखोंका देने वाला उत्पन्न करते है, तथा आर्यदेशमेंभी क्षत्रिय, ब्राह्मण प्रमुख जो हैं, वेभी अज्ञान, दरिद्र, कष्ट दौर्भाग्य, रोगादिक करकें पीडत हैं दूसरोंका काम करणां, मानभंग, अपमान प्रमुख अनेक दुःख निरंतर भोग रहे है, तथा अग्निवत् रक्त रंग है जिनका ऐसीयों सूइयों एक एक रोममें एकेक सूइ किसी जुवान पुरुषके एक कालमें चोभनेसें जैसा उसकू दुःख होवे तिस दुःखमें आठ गुणा दुःख जीव स्त्रीके गर्भमें जब रहता है तब पाता है, इस दुःखसें अनंत गुणां दुःख जन्म समय होते है, तथा बाल अवस्थामें मूत्र, पुरीष, धूलिमें लोटनां, अज्ञानी पणा, जगत्की निंदा, यौवनमें धन अर्जन करनां, इष्ट वस्तुका वियोग, अनिष्ट वस्तुका संयोग, अरु वृद्ध अवस्थामें शरीरका कंपनां, नेत्रोंका बलहीन हो जानां, श्वास, खांसी प्रमुख करकें महा दुःखी होनां तोवो कौनसी दशा है कि जिसमें प्राणी सुख पावे ? कोइभी नहीं यह मनुष्यगति कही तथा सम्यग् दर्शनादिकके पालनेसे जो जीव देवता होता है, सोभी शोक, विषाद, मत्सर, भय, थोडी ऋद्धि, करके ईर्ष्या, काम, मद,

हैं, सो आकाशके फूल सदृश असत् जानने, परन्तु सत् नहीं, तो फेर पुण्य पापके फल भोगनेके स्थान नरक स्वर्ग क्यों कर माने जावे?

उत्तर –पुण्य पापके अभावसे सुख दुःख निर्हेतुक होनेसें उत्पन्न होने चाहियें, सो प्रत्यक्ष विरोध है, सोइ दिखाते है, मनुष्यपणा सदृश है, तो भी कोइ स्वामी है, कोइ दास है, कोइ अपणाही उदर भर सक्ते है, कोइ अपणाभी उदर नहीं भर सक्ते है, कोइ देवताकी तरें निरंतर सुख भोग विलास करते हैं, कितनेक नारकीकी तरें दुःख भोग रहे हैं, इस वास्ते अनुभूयमान सुख दुःखोंके निबंधनभूत पुण्य पाप जरूर मानने चाहियें जब पुण्य पाप माने, तब तिनोंके उत्कृष्ट फल भोगनेके स्थान जो नरक स्वर्ग है, सोभी माने गये, जे कर न मानोगे, तब अर्द्ध जरतीय न्यायका प्रसंग होवेगा, आधा शरीर बूढा, आधा जुवान इसमें यह प्रयोग अर्थात् अनुमानभी है, सुख दुःख कारण पूर्वक हैं, अंकुरवत् कार्य होनेसें इसीवास्ते जे सुख दुःखके कारण हैं, सो मानने चाहियें जैसें अंकुरका बीज

पूर्वपक्ष –नीलादिक जे मूर्त्त पदार्थ हैं, जैसें वे नीलादिक स्वप्रतिभासि अमूर्त्त ज्ञानके कारण हैं, ऐसेंही अन्न, फूल माला, चंदन, स्त्रीयादिक मूर्त्त दृश्यमानही सुख अमूर्त्तोंके कारण होवेंगे सर्प विष, कंटकादिक दुःखोंके कारण हैं, तो फेर काहेकों अदृष्ट पुण्य पापोंकी कल्पना करते हो?

उत्तरपक्ष –यह तुमारा कहना अयुक्त है, क्योंकि इस कहनेमें व्यभिचार है, तथाहि ॥ दो पुरुषोंके पास तुल्य साधनभी है, तोभी फलमें बडा भेद दिखता है, तुल्य अन्नादिके भोगनेमेंभी किसीकों आल्हाद अर्थात् हर्ष दिखता है अरु दूसरेकों रोगोत्पत्ति देखते हैं, यह फलभेद अवश्य सकारण है, नहीं तो नित्य सत् नित्य असत् होना चाहियें, क्योंकि जो वस्तु कार्य कदे होवे, कदे न होवे, सो कारणके बिना नहीं होता है, अथवा कारणानुमानसें कार्य पुण्य पाप जाने जाते हैं, तहां कारणानुमान यह है, कि दानादि शुभक्रियाका अरु हिंसादि अशुभक्रियाका फलभूत कार्य कारण होनेसें है कृष्यादि क्रियावत् जो इन क्रियायोंका फलभूत कार्य है, सो पुण्य पाप जानने जैसें खेती करनेवालेकी क्रियाका फल शालि, यव, गेहु, आदिक है

पूर्वपक्ष –जैसें कृष्यादि क्रियाका दृष्ट फल शाल्यादिक है, तैसे दाना

जो आवरण, सो ज्ञानावरण, सो तो पूर्वे लिख आये हैं अरु जो दर्शन का आवरण है, सो दर्शनावरण इनके नव भेद हैं, तिनमें जो आदिके चार भेद है, सो मूलसेही दर्शन लब्धियोंके आवरक होनेसे आवरण शब्द करकें कहे जाते हैं जैसे १ चक्षुदर्शनावरण, २ अचक्षुदर्शनावरण, ३ अवधिदर्शनावरण, ४ केवलदर्शनावरण अरु निद्रादि जे पांच है, सो दर्शनावरण क्षयोपशम करकें लब्ध आत्मलाभका दर्शन लब्धियोंका आवरक है, इसका भावार्थ यह है कि चक्षु करकें सामान्यग्राही जो बोध, सो चक्षुदर्शन, सो जिसके उदय करके तिसकी लब्धिका विघात करे, सो चक्षुदर्शनावरण ऐसेंही अचक्षु करके चक्षु वर्जके शेष चार इंद्रिय तथा पांचमा मन, इन करके जो दर्शन, सो अचक्षुदर्शन, तिसका जो आवरण, सो अचक्षुदर्शनावरण, तथा रूपी पदार्थोका जो मर्यादापूर्वक देखनां, सामान्यार्थका ग्रहण करनां, सो अवधिदर्शन, तिसका जो आवरण, सो अवधिदर्शनावरण तथा वर, प्रधान, क्षायक होनेसें केवल अनत ज्ञेयके होनेसे जो अनत दर्शन, सो केवलदर्शन, तिनका जो आवरण,सो केवलदर्शनावरण अरु जो चैतन्यकों सर्व तरसें अतिकुत्सित पणा करे, सो निद्रा दर्शन उपयोग सामान्य ग्रहण रूप, तिसका विघ्न करने वाली, सो निद्रा जाननी तिस निद्राके पांच भेद हैं १ निद्रा, २ निद्रा निद्रा, ३ प्रचला, ४ प्रचलाप्रचला, ५ स्त्यानार्द्धि तहां १ निद्रा उसकों कहते हैं, कि जो चपटी बजानेसें जाग उठे,सो सुखप्रतिबोधनिद्रा, जिसके उदयसें ऐसी निद्रा आवे तिसका नाम निद्रा है. तथा २ अतिशय करकें जो निद्रा होवे, उसका नाम निद्रानिद्रा है, जैसेकि बहुत हलानेसें दुखे जागे, कपडे खैंचनेसें जागे, जिसके उदयसे ऐसी निद्रा आवे, तिस कर्मप्रकृतिका नाम निद्रानिद्रा है तथा ३ जो बैठेकों खडेकों जो निद्रा आवे,तिसका नाम प्रचला है, जिस कर्मके उदयसें ऐसी निद्रा आवे, तिस कर्मका नाम प्रचला है, तथा ४ जो चलतेकों निद्रा आवें, तिसका नाम प्रचलाप्रचला है, जिस कर्मके उदयसें ऐसी निद्रा आवे, तिस कर्मकी प्रकृतिका नामभी प्रचलाप्रचला है, तथा ५ स्त्याना नाम है पिंडीभूतका सो पिंडीभूत है ऋद्धि आत्माकी शक्ति जिस निद्रामें सो स्त्यानार्द्धि, तिस निदमें वासुदेवके बलसें आधा बल होता है, जिस कर्म

है, सो भेद यह है, कि पांच ज्ञानावरण, पांच अंतराय, नव दर्शनावरण, मोहनीकी छवीश प्रकृति, नामकर्मकी चउत्तीस प्रकृति, एक अशातावेदनी, एक नरकायु, एक नीचगोत्र, यह सब मिल कर ब्यासी भेद हूये इनका विवरा लिखते हैं

अथ ज्ञानावरण कर्मकी पाच प्रकृति. प्रथम ज्ञान पांच प्रकारका है, उसमें मतिज्ञान, औ श्रुतज्ञान, ए दो अभिलाप छावितार्थ ग्रहणरूप ज्ञान हैं, तथा तीसरा इंद्रियोंकी अपेक्षा बिना आत्माकों साक्षात् अर्थके ग्रहणे वाला ज्ञान, सो अवधिज्ञान, चउथा मनमें चिंतित अर्थका साक्षात् करनेवाला ज्ञान, सो मन पर्यवज्ञान, पांचमा केवल संपूर्ण निःकलंक जो ज्ञान, सो केवल ज्ञान इन पांचों ज्ञानोंका जो आवरण सो ज्ञानावरण है, १ मतिज्ञानावरण, २ श्रुतज्ञानावरण, ३ अवधिज्ञानावरण, ४ मन पर्यव ज्ञानावरण, ५ केवलज्ञानावरण उसमें १ जिसके उदयसें जीव निर्म्मति नि प्रतिभा होता है, सो मतिज्ञानावरण, २ जिसके उदयसें पठन करते जीवकों कुछभी न आवे, सो श्रुतज्ञानावरण, ३ जिसके उदयसे अवधि ज्ञान न होवे, सो अवधिज्ञानावरण, ४ जिसके उदयसें मन पर्यवज्ञान न होवे, सो मन पर्यवज्ञानावरण, ५ जिसके उदयसें केवलज्ञान न होवे, सो केवल ज्ञानावरण यह पांच प्रकृति पापरूप है

अथ अंतराय कर्मकी पांच प्रकृति कहते हैं १ जिसके उदयसें देनेवाली वस्तुभी है, गुणवान् पात्रभी है, दानका फलभी जाना है, परंतु दान नहीं दे सक्ता है,सो दानांतराय,२ जिसके उदयसें देने योग्य वस्तुभी है, अरु दाताभी बहुत प्रसिद्ध है, तथा मांगने वालाभी मांगनेमें बडा कुशल है,तोभी मांगने वालेकों कुछभी न मिले,सो लाभांतराय,३ जिसके उदयसें एक वार भोगने योग्य वस्तु जो आहारादिक, सो विद्यमानभी है, तोभी भोग नहीं सका, सो भोगांतराय, ४ जिसके उदयसें वारंवार भोगने योग्य वस्तु जो शयन अंगनादि, सो विद्यमानभी है, तोभी भोग नहीं सका, सो उपभोगांतराय, ५ जिसके उदयसें अनुपहत पुद्गलवालाभी शक्ति विकल हो जाता है, सो वीर्यांतराय यह पांच प्रकृति पापरूप है

अथ दर्शनावरण कर्मकी नव प्रकृति लिखते हैं इहा जो सामान्य बोध है,तिसका नाम दर्शन है,अरु जो विशेष बोध है,सो ज्ञान है,तहां ज्ञानका

था संज्वलनका चार कषाय कहते है, क्रोध, पाणीकी लकीर समान, मान, तिनिशलताका स्थन समान, माया, बासकी छिल्लक समान, लोन, हरिद्रके रंग समान, यह चारो एक पक्षकी स्थिति वाले है, यह सोला कषायका स्वरूप लिखा अथ नवनो कषाय कहते है

स्त्रीवेद, पुरुपवेद, नपुसकवेद, हास्य, रति, अरति, शोक, नय, जुगुप्सा यह नव नोकपाय मोहनीयकी प्रकृति है नोशब्द सहकारी अर्थमें हैं कपायोके सहचारि जो होवे, उनकों नोकपाय कहते हैं अब इन नव प्रकृतिका स्वरूप लिखते हैं १ जिसके उदयसे स्त्री, पुरुपकी अनिलाषा करती है, जैसें पित्तके उदयसें मीठी वस्तुकी अनिलापा होती है, फुफक अग्नि समान स्त्रीवेदक उदय है, जैसें फुफक अग्नि फोलनेसें वृद्धिमान् होती है, ऐसेंही स्त्रीके स्तन कक्षादिके स्पर्शनेसें स्त्रीवेदका प्रवल उदय होता है, तथा जिसके उदयसें पुरुप, स्त्रीकी अनिलापा करता है, सो पुरुपवेद जानना जैसे कफकें उदयसें खाटी वस्तुकी अनिलाषा होती है, यह पुरुपवेदका विकार असा है कि जैसी तृणकी अग्नि क्योंकि तृणकी अग्नि एक वारही प्रज्वलित होती है, अरु तत्काल शांतनी हो जाती है, असें पुरुपवेदनी एक वारही तत्काल उदय हो जाता है, फेर शांतनी तत्काल हो जाता है तथा जिसके उदयसे स्त्री, अरु पुरुष इनदोनोकी अनिलाषा उत्पन्न होवे, सो नपुसक वेद है, जैसें पित्त अरु कफकें उदयसें खट मीठी वस्तुकी अनिलाषा होती है यह नपुसक वेदका उदय असा है कि जैसा मोटे नगरके दाहकी अग्नि, यह तीन वेद हैं तथा जिसके उदयसें सनिमित्त निर्निमित्त हसना आवे, सो हास्यनामा मोहकर्मकी प्रकृति है, तथा जिसके उदयसें रमणिक वस्तुओमें रमे, खुशी माने, सो रतिनामा मोहकर्मकी प्रकृति है तथा इस्सें जो विपरीत होवे, सो अरतिनामा मोहकर्मकी प्रकृति है तथा जिसके उदय करकें प्रियवियोगादिमें विकल मन, शोचन, रुदन, परिदेवनादि करता है, सो शोकनामा मोहकर्मकी प्रकृति है, तथा जिसके उदयसें सनिमित्त अथवा विना निमित्तके नयन्नीत होवे, सो नयनामा मोहकर्मकी प्रकृति है, तथा गदादि मलिन वस्तुके देखनेसें जो नाक चढाना है, तिसका जो हेतु है,

कें उदयसें ऐसी निंद आवे, तिसका नाम स्त्यानार्द्धिकर्म है, इस निद्रा में कितनेक कार्यभी कर लेता है, परंतु उसकों कुछ खबर नहीं रहती है

अथ मोहकर्मकी प्रकृति लिखतेहैं मोहे तत्त्वार्थ श्रद्धानको विपरीत करे, सो मोहनीय है उसमें १ मिथ्यात्वही जो मोह, सो मिथ्यात्व मोहनीय कहीयें, मोह कर्मकी उत्तरप्रकृति मिथ्यात्व है, यद्यपि यह मिथ्यात्व १ अभिग्रहिक, २ अनभिग्रहिक, ३ सांशयिक, ४ अभिनिवेशिक, ५ अनाभोगादि अनेक प्रकारसें है, तोभी यथावस्थित वस्तुतत्त्वके अश्रद्धानसें सर्वभेदोंका एकही मिथ्यात्वरूप गिना जाता है यह प्रथम मिथ्यात्व मोह कर्मकी प्रकृति है, अरु सोला भेद, कषाय मोहनीयके हैं क्योंकि यह क्रोधादिकभी तत्त्वश्रद्धानसें भ्रष्ट कर देते हैं, सो सोला भेद ऐसे हैं, १ अनंतानुबंधी क्रोध, २ अनंतानुबंधी मान, ३ अनंतानुबंधी माया, ४ अनंतानुबंधी लोभ ऐसेही अप्रत्याख्यानी क्रोध, मान, माया, लोभ ऐसेंही प्रत्याख्यानी क्रोध, मान, माया, लोभ ऐसेंही सज्वलन, क्रोध, मान, माया, लोभ यह सर्व सोलह भेद कषायमोहनीयके हैं

जे क्रोधादिक अनंत संसारके मूल कारण हैं, अरु अनंतभवानुबंधि जिनका शील है, उसमें जिसका स्वभाव ऐसा है, कि जैसी पथ्थरकी रेखा, जिसके साथ क्लेश हो जावे, फेर जहां लगि जीवे, तहां लगि रोष न छोडे, सो अनंतानुबंधि क्रोध है, तथा मान, पथ्थरके स्थंभ सरिखा कदापि नमे नहीं, तथा माया, बांसकी जड समान, कदापि सरल न होवे, तथा लोभ, कृमीके रंग समान, कदापि दूर न होवे, ऐसें क्रोध, मान, माया, अरु लोभ करकें संयुक्त जो परिणाम है, तिसका नाम अनंतानुबंधि क्रोधादिक कर्म प्रकृति है तथा अप्रत्याख्यान यहां नञ् अल्पार्थ वास्ते है, सो थोडाभी प्रत्याख्यान जिसके उदय होनेसें नहीं होता है, उसकों अप्रत्याख्यान कहते हैं इसका स्वरूप कहते हैं क्रोध, पृथिवीकी रेखा समान, मान, हाडके स्थंभ समान, माया, मेषके सींग समान, लोभ, कर्दमके दाग समान, एक वर्ष तांइ रहता है तथा जिसके उदयसें सर्व विरतिपणा जीवकों न आवे, सो प्रत्याख्यानावरण कषाय है उसमें क्रोध, रेणुकी रेखा समान, मान, काष्ठके स्थंभ समान, माया, गौके मूतने समान, लोभ, खजनके रंग समान चार मास जिसकी रहनेकी स्थिति है त

४ कुब्ज, ५ हुमक, यह पांच संस्थान इनका स्वरूप लिखते हैं तहा १ न्यग्रोधवत् वडवृक्षकी तरें परिमंमल, न्यग्रोधपरिमंमल जैसें वडवृक्ष उपरि संपूर्ण अवयववाला होता है, अरु हेठें तैसे नहीं होता है, तैसेंही यह संस्थान नाभिके उपरि तो विस्तार बाहुल्य संपूर्ण लक्षणवाला है, अरु नाभिके हेठे संपूर्ण लक्षण नहीं, सो न्यग्रोधपरिमंमल संस्थान दूसरा है २ तथा सादि आदि इहां उचपणा नाभिसें हेठला देहका विभाग, सो लक्षणों करकें पूर्ण, अरु नाभिसे उपरि लक्षण विसवादी होवे, तिसका नाम सादिसंस्थानहै तथा ३ हाथ, पग, शिर, ग्रीवा, यथोक्त लक्षणादि युक्त, अरु शेष उदरादिरूप कोष्ठ शरीरमध्य, लक्षणादि रहित, सो वामननामा संस्थान है ४ तथा उर उदरादि, लक्षण युक्त होवे, अरु हाथ पगादि लक्षणों रहित होवे, सोकुब्जसंस्थान हैं, ५ तथा जिसके शरीरका एक अवयवभी सुंदर न होवे, सो हुमसंस्थान जान लेनां यह पांचसंस्थान

२२ जिसके उदयसें वर्णादि चार अप्रशस्त होवे, सो कहते हैं कि जो अति बीभत्स दर्शन, कृष्णादि वर्ण वाला प्राणी होता है, सो अप्रशस्त वर्णनाम सो वर्ण, कृष्णादि भेदों करके पांच प्रकारका है, तिनो करकें जो जीव युक्त होवे, सो अप्रशस्त वर्णनाम ऐसेंही जिसके उदयसें कुथित मृतमूशकादिवत् दुर्गंधता प्राणीयोंके शरीरमें होवे, सो अप्रशस्तगंधनाम तथा जिसके उदयसे प्राणीयोंकी देहमें रसनेंद्रियकों दुःखदायी स्वभाववाला कौहीतोरीकी तरें तिक्त कटुकादि ऐसा असार रस होवे, सो अप्रशस्तरसनाम तथा जिसके वशसें स्पर्शेंद्रियकों उपतापका हेतु ऐसा कर्कशादि स्पर्शविशेष, जीवोंके देहमें होवे, सो अप्रशस्तस्पर्शनाम यहवर्णादिचार

२३ तथा जिसके उदयसें अपणेही शरीरके अवयवो करकें प्रतिजिह्वा, गल, वृंद, लंबक, चोर दांतादिक शरीरके अंदर वर्द्धमान हो करके शरीरहीकों पीडा देते हैं, तिसका नाम उपघातनाम तथा २४ जिसके उदयसें जीवोंकों खर उटादिककी तरें चलनां, अप्रशस्त होवे, सो कुविहायोगति नाम तथा २५ जिसके उदयसें पृथिवी आदिक एकेंद्रिय स्थावरकायमें प्राणी उत्पन्न होता है, अरु स्थावरनामसें कहे जाते हैं, सो स्थावरनाम. २६ जिसके प्रभावसें लोकव्यापि सूक्ष्म, पृथिवी आदि जीवोमें जीव उत्पन्न होता है, सो सूक्ष्मनाम २७ जिसके उदयसें आहार पर्याप्ति आ

सो जुगुप्सानामा मोहकर्मकी प्रकृति है. यह नव नोकषाय मोह कर्मकी प्रकृति हैं, यह सर्व पैंतालीस भेद हुये

अथ नामकर्मकी चवत्तिस प्रकृति पापरूप हैं, उसका नाम कहते हैं १ नरक गति, २ तिर्यंचगति, ३ नरकानुपूर्वी, ४ तिर्यंचानुपूर्वी, ५ एकेंद्रिय जाति, ६ द्वींद्रियजाति, ७ त्रींद्रियजाति, ८ चतुरिंद्रियजाति, १३ पांच संहनन, १८ पांच संस्थान, १९ अप्रशस्त वर्ण, २० अप्रशस्तगंध, २१ अप्रशस्त रस, २२ अप्रशस्त स्पर्श, २३ उपघात, २४ कुविहायोगति, २५ स्थावर, २६ सूक्ष्म, २७ अपर्याप्त, २८ साधारण, २९ अथिर, ३० अशुभ, ३१ असुभग, ३२ दुस्वर, ३३ अनादेय, ३४ अयश कीर्ति

इनका स्वरूप ऐसे हैं १ नरकगति उसकों कहते हैं कि जिसके उदय सें नारकी नाम पडे, अरु नरकगतिमें ले जावे, २ ऐसेंही तिर्यंचगतिभी जान लेनी, तथा ३ जिसके उदयसें नरकगतिमें जाते हूये जीवकों दो समयादि विग्रहगति करकें अनुश्रेणीमें नियत गमन परिणति होवे, सो नरकगतिके सहचारी होनेसें नरकानुपूर्वी कहियें ४ ऐसेंही तिर्यंचानुपूर्वी भी जान लेनी तथा ५ जिसके उदयसें एकेंद्रिय जो पृथिवी, जल, अग्नि, पवन, बनस्पति इनमें जीव उत्पन्न होता है, सो एकेंद्रिय जाति ६ ऐसेही द्वींद्रिय जाति, ७ त्रींद्रियजाति, ८ चतुरिंद्रिय जाति

सथाआद्य संहनन वर्जके शेष, ऋषभनाराच, नाराच, अर्द्धनाराच, कीलिका, सेवार्त्त, यह पांचो, संहननोंके नाम हैं इनका स्वरूप ऐसा है कि "ऋषभ परिवेष्टनपट्ट नाराच उभयतोमर्कटबंध" दोनो हाडोंकों दोनों पासें मर्कटबंधन बांधके पट्टेकी आकृति समान हाडकी पट्टी उपर वेष्टन जिसके है, सो दूसरा ऋषभनाराच संहनन है तथा वज्र ऋषभ करकें हीन दोनों पासें मर्कटबंध युक्त, तीसरा नाराच नामक संहनन है, तथा एक पासें मर्कटबंध अरु दूसरे पासें कीलि करकें वींध्या हूआ हाड, यह चउथा अर्धनाराचनामा संहनन है, तथा ऋषभ अरु नाराच, इन करकें वर्जित मात्र कीलि करके बींधे हूये दोनों हाड, ऐसा जो हाडका संचय, सो पांचमा किलिका नामा संहनन है, तथा दोनो हाडका स्पर्श पर्यंत लक्षण है जिसमें, अरु मूठी चांपी करानेमें आर्त्त (पीडित) सो सेवार्त्त नामा संहनन है

तथा १८ आद्य संस्थान वर्जके १ न्यग्रोध परिमंडल, २ सादि, ३ वामन,

जगत्में होता है, सो निमित्तके विना नहीं होता है, यह जो निल्ल, को ल, धांगड, धाणक, गधीले, चमाल, थोरी, वाघरी, सासी, कजर प्रमुख अ सभ्य जातिके लोक हैं, सो जगलोमें गामोंके वाहिर रहते हैं, अनेक प्रका रके क्लेश सहते हैं, काले, डुर्गंधवाले, रूपमें बुरे शरीर पाते है, सुंदर खा नेकों नहीं मिलता है, यह सब इनके निमित्त है? अथवा निमित्त नहीं? जे कर कहोगेकि विनाही निमित्तके होते हैं, तब तो तुम नास्तिक मती हो, इस नास्तिकमतीका खमन हम पूर्व लिख आये हैं,जे कर कहोगेकि सनि मित्तक हैं तब तो अैसे असभ्य जातिके कुलमें उत्पन्न होनेका कारणजी जरुर चाहियें जिसके उदयसें अैसे कुलमें उत्पन्न होता है, तिसकाही नाम नीचगोत्र है, इस नीचगोत्रके प्रनावसें औरजी बहुत पाप प्रकृतियों का उदय है, जिस्सें वे डुखादि क्लेश पाते हैं बुद्धिहीन, जालमस्वनाव, निर्दयता, कुत्सित आहार, पशुओंकी तरें जंगलोमें वास, धर्मकर्मसे परा ङ्मुख, सत्सग रहित, गम्यागम्यके विवेक रहित, नक्ष्यानक्ष्य पेयापेया विचार शून्य, इन सबका मुख्य कारण नीचगोत्र है, जैसेंही धनवान् और निर्धन ए दोनें एक सरीखे सर्वथा नहीं हो सके हैं, तैसें नीचगोत्र वाले उचगोत्र वालोंके सदृश नहीं हो सक्के हैं

जे कर कहोगे कि विलायतमें सर्व एक सरीखे हैं, तो इस वातमें क्या आश्चर्य है? जहां उच नीच पणा नहीं, तहां सर्व जीवोने एक सरीखा गोत्रकर्मका बंध करा है, इस वास्तेही सर्व सरीखे हुये हैं, परंतु जहां उं च नीचपणां माना जायगा, तहां अवश्यमेव उच नीच गोत्रका व्यवहा र जरुर होवेगा, अरु जो हीन जातियोंकों बुरे जानते हैं, सो बुद्धिमान् नहीं, क्योंकि बुराइ तो खोटे कर्मोंके करनेसें होती है, जे कर ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, हो कर खोटे कर्म, जीवहिंसा, जूठ, चोरी, परस्त्रीगमन, पर निंदा, विश्वासघात, कृतघ्न, मांसनक्षण, मदिरापान, इत्यादिक जो कुकर्म करेगा, हम उनकों जरुर बुरा मानेंगे, अरु नीच जातिवाला है, सोनी जे कर सुकर्म करेगा, दया, सत्य, चोरीका त्याग, परस्त्रीत्याग, इत्यादि करेगा, तो हम अवश्य उसकों अछा कहेंगे, तो फेर हमारी समज किसी रीति सें बुरी है अरु जो उसके साथ खाते नहीं है, यह कुलरूढी है, अरु जो नीच जातिवालोंकी निंदा (जुगुप्सा) करते हैं, वे अज्ञानी हैं, निंदा जु

दिक पूर्वोक्त पर्याप्ति पूरी न होवे, सो अपर्याप्तनाम २८ जिसके उद यसें अनंत जीवोंका साधारण एक शरीर होवे, सो साधारण नाम १९ जिसके उदयसें जिह्वादि अवयव, शरीरमें अस्थिर होवे, सो अस्थिर नाम ३० जिसके उदयसे नाभिके हेठले अवयव अशुभ होवे, सो अशुभ नाम क्योंकि किसीकों हाथ लग जावे, तो रोष नहीं करता, परंतु पग लगनेसे क्रोध करता है, इस वास्ते अशुभनाम है ३१ जिसके उदयसें जीवकों जो जो देखे, तिस तिसकों वो जीव अनिष्ट लगे, उद्वेगकारी होवे, सो असुभगनाम ३२ जिसके उदयसे कठोर, भिन्न, हीन, दीन, स्वर वाला जीव होवे, सो दुस्वरनाम ३३ जिसके उदयसें चाहो युक्तियुक्तभी बोले, तोभी तिसका कहनां कोइ न माने, सो अनादेय नाम ३४ जिसके उदयसें जीव, ज्ञान विज्ञान दानादिक गुण युक्तभी है, तोभी जगत्में उसकी यश (कीर्त्ति) नहीं होती बलके उलटी निंदा जगत्में होती है, सो अयश कीर्त्तिनाम ॥ इति नामकर्मकी चउत्तीस पापप्रकृति कही

जिसके उदयसें जात्यादि करकें विकल जीव होता है, सो नीचगोत्र जाननां नीचगोत्र उसकों कहते हैं, कि जो अधम कैवर्त्त,चांडालादि, "कुल गूयते सशब्द्यतेऽनेन हीनोयमजातिरित्यादि शब्दैरिति गोत्र कुल नीचमिति विशेषणाऽन्यथानुपपत्त्या नीचैर्गोत्रमित्यर्थ "

प्रश्न – यह जो तुम नीच गोत्रके उदयसें नीच कुल कहते हो, तिनों के साथ खान, पान, नहीं करते हो, तिनोंकी छूत मानते हो, अरु निंदा जुगुप्साभी करते हो, यह तुमारी बडी अज्ञानता है, क्योंकि मनुष्यत्व धर्म करकें सर्व सरीखे हैं, एक सरीखे हाथ पगादि अवयव हैं, तो फेर एककों उंच माननां, तथा एककों नीच माननां, यह केवल ब्राह्मण, और जैनीयोनें बुरी रसम,भारतवर्षमें जारी कर रक्खी है, इस बातमें क्या युक्तिका अंग है? क्योंकि भारत वर्षीयोंकों वर्जके और सर्व द्वीप द्वीपांतरमें तथा भारतवर्षमेंभी सर्व विलायतादिकमें कोइभी उच नीच नहीं गिनते हैं, सर्व निवाले प्यालेमें एक है, यह भि केवल तुमारी मूढता अर्थात् अंध परंपरा है, वास्तवमें उंच नीच कोइभी नहीं

उत्तर –यह तुमारा कहनां बहुत वे समझका है, क्योंकि तुम हमारे कहेका अभिप्राय नहीं जानते, हमारा अभिप्राय तो यह है, कि जो इस

जगत्में होता है, सो निमित्तके विना नहीं होता है, यह जो भिल्ल, को ल, धांगड, धाणक, गधीले, चमाल, थोरी, बाघरी, सांसी, कजर प्रमुख अ सभ्य जातिके लोक है, सो जगलोंमें गामोंके बाहिर रहते हैं, अनेक प्रका रके क्लेश सहते हैं, काले, दुर्गंधवाले, रूपमें बुरे शरीर पाते है, सुंदर खा नेकों नहीं मिलता है, यह सब इनके निमित्त है? अथवा निमित्त नहीं? जे कर कहोगेकि विनाही निमित्तके होते हैं, तब तो तुम नास्तिक मती हो, इस नास्तिकमतीका खमन हम पूर्व लिख आये हैं, जे कर कहोगेकि सनि मित्तक हैं तब तो ऐसे असभ्य जातिके कुलमें उत्पन्न होनेका कारणजी जरुर चाहियें जिसके उदयसें ऐसे कुलमें उत्पन्न होता है, तिसकाही नाम नीचगोत्र है, इस नीचगोत्रके प्रनावसें औरजी बहुत पाप प्रकृतियों का उदय है, जिस्सें वे दुखादि क्लेश पाते हैं बुद्धिहीन, जालमस्वनाव, निर्दयता, कुत्सित आहार, पशुओंकी तरें जंगलोंमें वास, धर्मकर्मसे परा ङ्मुख, सत्सग रहित, गम्यागम्यके विवेक रहित, नक्ष्यानक्ष्य पेयापेया विचार शून्य, इन सबका मुख्य कारण नीचगोत्र है, जैसेंही धनवान् और निर्द्धन ए दोनें एक सरीखे सर्वथा नहीं हो सके हैं, तैसें नीचगोत्र वाले उचगोत्र वालोंके सदृश नहीं हो सक्ते हैं

जे कर कहोगे कि विलायतमें सर्व एक सरीखे हैं, तो इस बातमें क्या आश्चर्य है? जहां उच नीच पणा नहीं, तहां सर्व जीवोने एक सरीखा गोत्रकर्मका बंध करा है, इस वास्तेही सर्व सरीखे हुये हैं, परंतु जहां उं च नीचपणां माना जायगा, तहां अवश्यमेव उच नीच गोत्रका व्यवहा र जरुर होवेगा, अरु जो हीन जातियोंकों बुरे जानते हैं, सो बुद्धिमान् नहीं, क्योंकि बुराइ तो खोटे कर्मोंके करनेसें होती है, जे कर ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, हो कर खोटे कर्म, जीवहिंसा, जूठ, चोरी, परस्त्रीगमन, पर निंदा, विश्वासघात, कृतघ्न, मांसनक्षण, मदिरापान, इत्यादिक जो कुकर्म करेगा, हम उनकों जरुर बुरा मानेंगे, अरु नीच जातिवाला है, सोनी जे कर सुकर्म करेगा, दया, सत्य, चोरीका त्याग, परस्त्रीत्याग, इत्यादि करेगा, तो हम अवश्य उसकों अछा कहेंगे, तो फेर हमारी समझ किसी रीति सें बुरी है अरु जो उसके साथ खाते नहीं है, यह कुलरूढी है, अरु जो नीच जातिवालोंकी निंदा (जुगुप्सा) करते हैं, वे अज्ञानी हैं, निंदा जु

गुप्सा तो किसीकीनी करनी न चाहियें अरु जो तिनकी नूत मानते हैं, वोनी कुलारूढी है, अरु जो मनुष्यत्व धर्म करकें सरीखे है, तोनी जैसें माता, वहिन, बेटी, नार्या, यह सब स्त्रीत्व स्वरूप करक समान हैं, तोनी जैसें अगम्य गम्यका विनाग है, तैसेंही उच नीचकानी विनाग है, यह व्यवहार ब्राह्मण, अरु जैनोने नहीं बनाया है, किंतु अछे बुरे कर्मोंके उदयसें है, यह परस्पर जातिका आहार न खानेका व्यवहार मिश्रदेशमेंनी था, इस वास्ते उच नीच गोत्रके प्रनावसेंही उच नीच जाति होती है

तथा आयु कर्ममेंसू नरकायुकी प्रकृति पापमें गिनी जाती है,नरक शब्दकी व्युत्पत्ति ऐसे है, " नरान् प्रकृष्टपापफलनोगाय गुरुपापकारिण प्राणिनोनरानित्युपलक्षणत्वात् कायंति शब्दयतीति नरकास्तेष्वायुस्तद्भव प्रायोग्यसकलकर्मप्रकृतिविपाकानुनवकारण प्राणधारण यत्तन्नरकायुष्क तद्विपाकवेद्यकर्म्मप्ररुतिरपि नरकायुष्कमिति ॥ "

तथा वेदनीकर्मकी अशातावेदनी पाप प्रकृतिमें गनी जाती है, सो अशाता नाम दुःखका है, जिसके उदयसें जीव दुःख नोगता है, तिसका नाम अशातावेदनी है

यह ज्ञानावरणी पांच, अंतराय पांच, दर्शनावरणी नव,मोहनी छवीस, नामकर्मकी चौत्तीस, नीचगोत्र एक, नरकायु एक, तथा अशातावेदनी एक, सब मिल कर व्यासी नेदें पाप फल नोगनेमें आता है ॥ इति पाप तत्त्वसंपूर्ण॥

अथ आश्रवतत्त्व लिखते हैं मिथ्यात्वादि आश्रवके हेतु हैं १ असत् देव, २ असत् गुरु, ३ असत् धर्म, इनों विषे सत् देव, सत् गुरु, अरु सत् धर्म, ऐसी जो रुचि, तिसका नाम मिथ्यात्व है तथा हिंसादिकसें जो न निवृत्तनां, तिसका नाम अविरति है, तथा प्रमाद मद्यादि, तथा कषाय क्रोधादय, अरु योग मन वचन कायाका व्यापार, ये मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, कषाय, अरु योग, यह पांच पुनर्बंधक जीवके ज्ञानावरणीयादिक कर्मोंके बंधके हेतु हैं, इसकों जैन मतमें आश्रव कहते हैं आश्रवें कर्म जिनोसेंती सो आश्रव तब तो मिथ्यात्वादि विषयादिक मन,वचन,कायाका व्यापारही शुनाशुन कर्मबंधका हेतु होनेसें आश्रव होय यह तात्पर्य है

प्रश्न —बंधके अनाव होये कैसें आश्रवकी उत्पत्ति है ? जे कर कहोगे कि आश्रवसें पहिलां बंध है, तबतो वो बंधनी आश्रवहेतु विना नहीं

हो सक्ता है, क्योंकि जो जिसका हेतु है, सो तिसके अभाव हूया नहीं हो सक्ता है, जे कर होवेगा, तब अतिप्रसंग दूषण होवेगा

उत्तर—यह कहनां असत् है, क्योंकि आश्रवकों पूर्वबध अपेक्षया कार्य पणा है, अरु उत्तरबधापेक्षया कारणत्व है, ऐसेही बधकोंभी पूर्वोत्तर आश्रवकी अपेक्षा करकें कार्यत्व कारणत्व जाननां, बीजांकुरकी तरें बधाश्रव दोनोंका परस्पर, कार्य कारण भावका नियम है, यहां इतरेतर दूषण नहीं है, प्रवाहापेक्षा करकें अनादि होनेसे

यह आश्रव पुण्य पापका बधहेतु होने करके दो प्रकारें हैं, यह दोनों भेदोंके मिथ्यात्वादि उत्तर भेदोंके उत्कर्षापकर्ष, अर्थात् अधिक न्यून होनेसें अनेक प्रकार हैं इस शुभाशुभ मन वचन कायके व्यापार रूप आश्रवकी सिद्धि अपणी आत्मामें स्वसवेदनादि प्रत्यक्षसे है, अरु दूसरोंमें वचन काय व्यापारकी प्रत्यक्षसें सिद्धि है, औ शेषकी तिसके कार्य प्रभव अनुमानसें जाननी तथा आप्तप्रणीत आगमसें जाननी.

अथ आश्रवके उत्तर भेद बैंतालीस हैं, सो लिखते हैं पांच इंद्रिय, चार कषाय, पांच अव्रत, पच्चीश क्रिया, तीन योग, यह बैंतालीस भेद हैं

जीवरूप तलावमें कर्मरूप पाणी जिस करकें आवे, सो आश्रव है, तहां इंद्रिय पांच हैं, तिनका स्वरूप कहते हैं, १ स्पर्शीयें स्वविषय स्पर्श लक्षण, जिस करकें सो स्पर्शेंद्रिय, २ "रस्यते आस्वाद्यते रसोऽनयेति" आस्वादियें रस लीजीयें जिस करकें सो रसना ( जिव्हा ) इंद्रिय, ३ सूंघीयें गध जिस करकें सो घ्राणेंद्रिय ( नासिकेंद्रिय, ) ४ चक्षु ( लोचन, ) ५सुणियें शब्द जिस करके सो श्रोत्रेंद्रिय यह पांच इंद्रिय मूलभेदकी अपेक्षासें पांच कारण आश्रवके हैं

"क्रुध्यति कुप्यति" सचेतन अचेतन वस्तुमें क्रोध जो करे, सनिमित्त, निर्निम्मित्त येन जिस करकें प्राणी, सो क्रोधवेदनीय कर्म है, तिसका उदय भी उपचारसें क्रोध है ऐसेही मान, माया, अरु लोभमेंभी कह देनां इसमें मान आठ प्रकारका है, तिसका नाम कहते हैं १ जातिमद, २ कुलमद, ३ बलमद, ४ रूपमद, ५ ज्ञानमद, ६ लाभमद, ७ तपोमद, ८ ऐश्वर्यमद १ जातिमद, उसकों कहते हैं जो अपणी माताके पक्षका अभिमान करेकि मेरी माता ऐसे बडे घरकी बेटी है, इस तरें आपकों उंचा माने,

अरु दूसरोंकों निंदे, इसका नाम जातिमद है, २ कुलमद सो है, कि जो अपने पिताके पक्षका अभिमान करे, जैसेकि मेरे पिताका बडा उंच कुल है, इस तरें आपको बडा माने, औरोको निंदे, तिसका नाम कुलमद है, ३ जो अपणे बलका अभिमान करे, अरु दूसरोंके बलकों निंदे, सो बल मद, ४ जो अपने रूपका अभिमान करे, दूसरोके रूपकू निंदे, सो रूपम द, ५ जो अपने आपकों बडा ज्ञानी जाने, अरु दूसरोंकों तुछमति जाने, सो ज्ञानमद, ६ जो अपणे आपकों बडा नसीबे वाला समझे, अरु दूस रोंकों हीण पुण्यी समझे, सो लाभमद, ७ जो तप करकें अभिमान करेकि मेरे समान तपस्वी कोइ नहीं, सो तपोमद, ८ जो अपणी ऐश्वर्यताका अभिमान करे, दूसरोंकों घासतू समझे, सो ऐश्वर्यमद इस प्रकारसें मान के आठ भेद हैं तथा तीसरी माया, सो "मयति गछति" अर्थात् जावे, तिस तिस विकारोंकों परवचनेके अर्थें जीव, उसकों माया (कपट) कहते हैं तथा जिस करकें परधनमें गृद्धी होवे, तिसकों लोभ कहते हैं, इन चारोंकों कषाय कहते हैं यह चार कषाय हैं

अथ पांच अव्रत कहते हैं, तहां पांच इंद्रिय, ६ मनोबल, ७ वच नबल, ८ कायबल, ९ उश्वासनिश्वास, १० आयु, यह दस प्राण हैं इ न दश प्राणोंके योगसें जीवकोंभी प्राण कहियें हैं तिन प्राणोंका जो व ध ( हननां ) अर्थात् मारनां सो प्रथम प्राणवध अव्रत जाननां तथा २ झूठ बोलनेका नाम मृषावाद है तथा ३ दूसरोंकी वस्तु चुराय लेनी, ति सका नाम अदत्तादान है, तथा ४ स्त्री पुरुषका जो जोडा, तिसका नाम मिथुन है, इन दोनोंके मिलनेसें जो कर्म, सो मैथुन ( अब्रह्म सेवन ) त था ५ " परिगृह्यते " सर्व ओरसें अंगीकार करियें, चार गतिके निबंधन कर्म जिस करके, सो परिग्रह, इन पांचोंके चार चार भेद हैं, सो कहते हैं

१ एक द्रव्यें हिंसा है, परंतु भावें नहीं, २ एक द्रव्यें हिंसा नहीं, परंतु भावें है, ३ एक द्रव्येंभी हिंसा है, अरु भावेंभी हिंसा है, ४ एक द्रव्येंभी हिंसा नहीं, अरु भावेंभी हिंसा नहीं, यह प्रथम अव्रतके चार भेद कहे तिसमें प्रथम भंगका स्वरूप ऐसें है कि साधुकी समाचारी प्रतिलेखना क रनेसें, मार्गमें विहार करनेसें, नदी आदिकके लंघनेसें, नावमें बेठ कर नदी उतरनेसे, नदीमें साध्वी आदिकके काढनेसें, वर्षा वर्षतामें शोच जानेसें,

ग्लानि रोगीकी लघुशंकाको मेघ वर्षतामें गेरनेसें, गुरुके शरीरमें वाय तथा थकेवा दूर करके मूठी चापी करनेसे, जो हिंसा होती है, सो सर्व द्रव्यहिंसा है, तथा श्रावकको जिनमंदिर वनानेसे, जिनपूजा करनेसें, सधर्म्मिवत्सल करनेसे, तीर्थयात्रा जानेसे, रथोत्सव, अठाइ उत्सव, प्रतिष्ठा अरु अंजनशलाका करनेसें, तथा भगवान्के सन्मुख जानेसें, गुरुके सन्मुख जानेसें, इत्यादि कर्त्तव्यसें जो हिंसा होवे सो सर्व द्रव्यहिंसा है, परंतु भावहिंसा नहीं. इसका फल अल्प पाप, अरु बहुत निर्ज्जरा है यह भगवती सूत्रमें लिखा है, यह हिंसा साधु आदि करते हैं परंतु उनका परिणाम उस अवसरमें खोटे नहीं है, इस वास्ते द्रव्यहिंसा है

प्रश्न–यज्ञादिमें जो गोमेध प्रमुख जीव मारे जाते हैं, यहभी द्रव्यहिंसा क्यों नहीं ? इसका उत्तर, मीमांसक मत खंडनमें लिख आये हैं, सो देख लेनां यह प्रथम भंग

दूसरे भंगमें द्रव्यहिंसा नहीं परंतु भाव हिंसा है, तिसका स्वरूप कहते हैं, कि जो पुरुष उपरसें तो शांतिरूप बना हूआ है परंतु परिणाम अंतःकरण जिसका खोटा है, वो ऐसा चाहता है कि मेरे शत्रुके घरमें आग लग जावे, मरी पड जावे, नदीमें डूब जावे, चोरी हो जावे, वंदीखानेमें पडे, तथा वेष वदलके भला मानस बनके ठग बाजी करे, तथा अगलेका बुरा करनेके वास्ते अनेक प्रकारसें उसकों विश्वास करावे, तथा फकीरीका वेष करकें लोकोसें धन एकठा करे, इत्यादि तथा साधुके गुण तो उसमें नहीं हैं, परंतु लोकोंमें अपने आपको गुणी प्रकट करे, इत्यादिक काममें द्रव्य हिंसा तो नहीं करता, परंतु भावसें तो वो पुरुष, हिंसक है, इसका फल संसारमें भ्रमण करने सीवाय और कोइ फल नहीं यह दूसरा भंग

तीसरे भंगमें प्रकट इंद्रियोकी विषयमें गृध्र हो कर जीवहिंसा कसाइ, (खटिक) वागुरी अहेडी, (शिकार मारनां) विश्वासघात, इत्यादि करके जीवहिंसा करनी, अरु मनमें आनंद माननां, इसका फल दुर्गति है, यह द्रव्येंभी हिंसा है, अरु भावेंभी हिंसा है, यह तीसरा भंग

चौथा भंगमें द्रव्येंभी हिंसा नहीं, अरु भावेंभी हिंसा नहीं, उसको हिंसा कहनां यह भंग शून्य है, इस भंग वाला कोइभी जीव नहीं ॥इति॥

ऐसेंही फूठकेभी चार भेद है तिसका स्वरूप कहते है १ साधु, र स्तेमें चला जाता है, तिसके आगें हो कर एक जगली गौआंका तथा मृ गादि जानवरोका टोला निकल जावे, तिसके पीछें शिकारी बदूक प्रमुख शस्त्र लीयां चला आता है, उनके मारने वास्ते वो शिकारी साधुकों पूछे कि तुमने अमुक जीव जाते देखे है? तव साधु मौन कर जावे, जे कर मौन करेभी पीछा न छोडे, साधुकों मारे, तब साधु कह देवे, मै नहीं देखे, यद्यपि यह द्रव्ये फूठ है, परंतु भावें फूठ नहीं, क्योंकि जो कोइ इंद्रियोंकी विषय वास्ते तथा अपने लोभ वास्ते फूठ बोले, तब भावत फूठ होवे, परं तु यह तो जीवोकी दया वास्ते फूठ बोले है वास्तवमें यह फूठ नहीं इसी तरें और जगेंभी समझ लेनां यह प्रथम भग

तथा दूसरा भगमें कोइ पुरुष मुखसें तो कुछ नहीं बोलता, परंतु दूसरों के ठगने वास्ते मनमें अनेक विकल्प करता है, यह दूसरा भग तथा तीस रे भंगमें तो द्रव्येंभी फूठ बोलता है, अरु भावेंभी फूठ बोलता है, तिस का अभिप्रायभी महा छल कपट करनेका है, क्योंकि मुखसेंभी फूठ बोलता है, अरु चित्तमेंभी दुष्टता संयुक्त है, यह तीसरा भंग तथा चौथा भंग तो पूर्ववत् शून्य है इति फूठ स्वरूप

अथ चोरीका यही चार भग कहते हैं तहां प्रथम भंगमें जैसें कोइ स्त्री शीलवान् है, औ कोइ दुष्ट राजा उसका शीलभग करा चाहाता है, त ब कोइ धर्मज्ञादि पुरुष रात्रिमें अथवा दिनमें उस स्त्रीके शीलकी रक्षा वा स्ते उस राजसें बाहिर ले जावे, तो व्यवहारमें उस राजाकी उसने आज्ञा भगरूप चोरी करी है, परंतु वास्तवमें वो चोर नहीं इसी तरें और जगा मेंभी जान लेनां यह प्रथम भंग दूसरे भंगमें चोरी तो नहीं करता, परंतु चोरी करनका मन उसका है, तथा जो भगवान् वीतराग सर्वज्ञकी आ ज्ञा भंग करने वाला है, सोभी भावचोर है यह दूसरा भग तथा तीसरे भगमें चोरीभी करता है, अरु मनमेंभी चोरी करनेका भाव है, यह तीस रा भंगहै अरु चउथा भग तो पूर्ववत् शून्य है इति अदत्तादान भंग

ऐसेंही मैथुनके चार भग कहते हैं जो साधु, जलमें डूबती साध वीकों देख कर काढनेके वास्ते पकडे, तथा धर्मी गृहस्थ छतसें गिरती अपनी बहिन बेटीकों पकडे, तथा बावरी होइ दौडतीकों पकडे, यह द्र

व्यें मैथुन है, परतु नावें नहीं यह प्रथम नंग. तथा इव्यें तो मैथुन नहीं सेवता है, परतु मैथुन सेवनेकी बडी अनिलाषा करता है,सो नावें मैथुन है यह दूसरा नग तथा तीसरे नंगमें तो इव्यें अरु नावें मैथुन सेवता है. अरु चौथा नंग पूर्ववत् शून्य है ॥ इति मैथुन स्वरूपं ॥

ऐसेही परिग्रहका चार नग कहते है, १ जैसे कोइ मुनि कायोत्सर्ग कर रहा है, उसके गलेमें कोइ हारादिक आनूपण गेर देवे, वो इव्यें तो परिग्रह दीखता है, परंतु नावे परिग्रह नहीं है, यह प्रथम नग तथा दूसरा इव्यें तो उसके पास कौडी एकनी नही है, परंतु मनमें धनकी बडी अनिलापा रखता है, सो नावपरिग्रह है तथा तीसरेमें धननी पास है, अरु अनिलाषानी है, सो इव्यनाव करकें परिग्रह है, तथा चौथा नग पूर्ववत् शून्य है इन सर्व नगोमें दूसरा अरु तीसरा नग निश्चय करकें अविरतिरूप है यह पांच प्रकारकी अविरति

अथ पच्चीस क्रियाका नाम अरु स्वरूप कहते हैं १ काया (देह) करकें जो होवे, सो कायिकीक्रिया, २ आत्माकों नरकादिमें जाने वास्ते जीव अधिकारी करे, इस करकें सो अधिकरण परोपघात करनेसें वागुरादि गल कूटपाशा करके जो उत्पन्न होवे, सो अधिकरणकी क्रिया, ३ अधिक जो होवे दोप सो प्रदोष कहियें क्रोधादिक, तिनमें जो उत्पन्न होवे, सो प्रदोषक्रिया, ४ जीवकों परिताप देनेसें जो उत्पन्न होवे, सो पारितापनिकी क्रिया, ५ प्राणीयोंके विनाश करनेकी जो क्रिया, सो प्राणातिपातकी क्रिया, ६ पृथिवीआदिक कायाका उपघात करनां यह जिसका लक्षण है, ऐसें जो शुष्क तृणादि छेद, लेखनादि, तिनमें जो क्रिया होवे, सो आरंनकी क्रिया, ७ जो विविध उपायो करके धन उपार्जन तथा धनरक्षण करणेमें मूर्छाके परिणाम, उसका नाम परिग्रह है, तिनमें जो उत्पन्न होवे क्रिया, सो परिग्रहकी क्रिया, ८ मायाही है हेतु प्रत्यय जिसका मोक्षके साधनोंमें माया प्रधान प्रवृत्ति, सो माया प्रत्ययकीक्रिया, ९ मिथ्यात्वही है,प्रत्यय कारण जिसका सो मिथ्या दर्शन प्रत्ययकी क्रिया,१० संयमके विघातकारक कषायोंके उदयसें प्रत्याख्यानका न करनां, सो अप्रत्याख्यानकी क्रिया, ११ रागादि कलुषितका जो जीव अजीवको देखनां,

सो दृष्टिकी क्रिया, १२ राग, द्वेष, मोह सयुक्त चित्तसें जो स्त्री आदिकोंके शरीरका स्पर्श करना, सो स्पृष्टिकाक्रिया, १३ पूर्वें अगीकार करे हूये पापोपादान कारण अधिकरणकी अपेक्षा जो क्रिया उत्पन्न होवे, सो प्रातीत्यकी प्रत्ययक्रिया, यह तात्पर्यार्थ १४ "समतात्" सर्व ओरसे "उपनिपात" आगमन आवणां, स्त्री आदिक जीवोंका जिस स्थानमें भोजनादिकमें, सो समतोपनिपात, तहां जो क्रिया उत्पन्न होवे, सो सामतोपनिपातिका क्रिया, १५ जो परोपदेशित पापमें चिर काल प्रवृत्ते, उस पापकी जो भावसें अनुमोदना करे, सो नैसृष्टिकी क्रिया, १६ अपणे हाथ करकें जो करे, जैसें कोइ पुरुष वडे अभिमान करकें क्रोधित चित्त हूआ थका जो काम उसके नौकर कर सक्ते हैं, उस कामकों अपने हाथसें करे, सो स्वाहस्तिकीक्रिया, १७ भगवत् अर्हतकी आज्ञा उल्लघन करकें अपणी बुद्धिसें जीवाजीवादि पदार्थोंके प्ररूपण द्वारा जो क्रिया, सो आज्ञापनिका क्रिया, १८ दूसरायोंके अण होये खोटे आचरणका प्रकाश करणां, उनकी पूजाका नाश करनां, तिस करनेसें जो उत्पन्न होवे, सो वैदारणिका क्रिया, १९ आभोग नाम है उपयोगका, तिस्सें जो विपरीत होवे, सो अनाभोग है, तिस करकें उपलक्षित जो क्रिया, सो अनाभोग क्रिया विना देखे, विना पूंजे देश अर्थात् भींत भूम्यादिकमें शरीरादिकका निक्षेप करणां, सो अनाभोग क्रिया, २० अपणी अरु परकी जो अपेक्षा करणी, तिसका नाम अवकांक्षा है, इस्सें जो विपरीत तिसका नाम, अनवकांक्षा है, सोइ है कारण जिसका सो अनवकांक्षा प्रत्यय क्रिया तात्पर्य यह है कि जिनोक्त कर्त्तव्य विधियोमें किसी विधियोंमें जो अपनेकों अरु और जीवोंकों हितकारी है, तिन विधियोंमें प्रमादके वश हो कर आदर न करनां, सो अनवकांक्षा प्रत्ययकी क्रिया, २१ "प्रयोग" दौडना चलनादि कायाका व्यापार, अरु हिंसाकारी कठोर झूठ बोलनादि वचनव्यापार, पराभिद्रोह, ईर्ष्या अभिमानादि मनोव्यापार, इन तीनोंका जो करणां, सो प्रयोगक्रिया, २२ जिस करकें विषय ग्रहण करियें, सो समादान इंद्रिय हैं, तिसकी जो क्रिया देश सर्व उपघातरूप व्यापार, सो समुदान क्रिया, २३ प्रेम नाम है माया अरु लोभका, तिन करकें जो होवे, सो प्रेमप्रत्यय क्रिया, २४ द्वेष नाम है क्रोध अरु मा

नका,तिन करकें जो होवे,सो द्वेषप्रत्ययिकी क्रिया, २५ चलनेसें जो क्रिया होवे, सो ईर्यापथक्रिया यह क्रिया वीतरागकों होती है

अथ इन पच्चीश क्रियाका व्याख्यान करते हैं १ प्रथम कायिकी क्रिया दो प्रकारकी है, एक अनुपरता कायिकी क्रिया, दूसरी अनुपयुक्त कायिकी क्रिया, उसमें प्रदुष्ट मिथ्यादृष्टि जीवके मन बचनकी अपेक्षा रहित पर जीवोंके पीडाकारी असा जो कायाका उद्यम, सो प्रथम भेद है, तथा प्रमत्त सयतके विना उपयोग अनेक कर्त्तव्यरूप कायाका व्यापार, सो दूसरा भेद, यह कायिकी क्रियाका स्वरूप कह्या २ दूसरी अधिकरणकी क्रिया दो प्रकारें है एक सयोजना,दूसरी निवर्त्तना,उसमें विष,गरल,फांसी, धनु, यन्त्र, तलवार, आदि शस्त्रोंकों जीवोके मारणे वास्ते जो इनका "सयोजन" अर्थात् मिलाप करणा, जैसे धनुष अरु तीरका मिलाप करनां, इसी तरें सर्व जाननां. यह प्रथम भेद तथा तरवार, तोमर, शक्ति, तोप, बंदुक, इनका जो नवे सिरसें बनानां, यह दूसरा भेद यह दूसरी क्रिया का स्वरूप कह्या ३ जिन निमित्तोंसें क्रोध उत्पन्न होवे, सो निमित्त जीव अजीव हैं, उसमें जीव तो प्राणी, अरु अजीव खूंटा, कांटा, पत्थर, कंकरादि, इनके उपर द्वेष करे, यह तीसरी प्रदोषक्रिया, ४ तथा अपणे हाथों करके अरु परके हाथो करके, जीवकों ताडनां (पीडा देनी) सो परितापना, इस परितापनाके दो भेद हैं,एक तो "स्व" (अपणे आपको) पीडा देनी, जैसें पुत्र कलत्रादिके वियोगसें दुःखी हो कर अपणे हाथों करी छाती शिरका कूटनां, यह प्रथम भेद तथा पुत्र शिष्यादिकोको ताडनां (पीटना) यह दूसरा भेद, यह चौथी पारितापनिकी क्रिया तथा ५ पांचमी प्राणातिपातकी क्रियाके दो भेद हैं, एक तो अपणे आपकी घात करणी, जैसेकि जान बूझ कर पर्वतसें गिरके मर जानां, भर्त्ताके साथ सती होनेके वास्ते अग्निमें जल मरनां, पाणीमें डूबके मरनां, विष खा के मरनां, शस्त्र सें मरनां, इत्यादि स्वप्राणातिपात यह महापाप रूप क्रिया, यह प्रथम भेद तथा दूसरी मोह, लोभ, क्रोधके वश हो कर पर जीवकों स्व अथवा परहाथ करकें मारणां यह पांचमी क्रिया, ६ जीव, अजीवका आरंभ करणा, सो आरंभकी क्रिया, ७ जीव अजीवका परिग्रह करणां, सो परिग्रहकी क्रिया, ८ माया करणी, सो माया प्रत्ययकी क्रिया, ९ वि

सो दृष्टिकी क्रिया, १२ राग, द्वेष, मोह संयुक्त चित्तसें जो स्त्री आदिकोंके शरीरका स्पर्श करना, सो स्पृष्टिकाक्रिया, १३ पूर्व अंगीकार करे हूये पापोपादान कारण अधिकरणकी अपेक्षा जो क्रिया उत्पन्न होवे, सो प्राती त्यकी प्रत्ययक्रिया, यह तात्पर्यार्थ १४ "समतात्" सर्व ओरसें "उपनिपात" आगमन आवणां, स्त्री आदिक जीवोंका जिस स्थानमें भोजनादिकमें, सो समतोपनिपात, तहां जो क्रिया उत्पन्न होवे, सो सामतोपनिपातिका क्रिया, १५ जो परोपदेशित पापमें चिर काल प्रवृत्ते, उस पापकी जो भावसें अनुमोदना करे, सो नैसृष्टिकी क्रिया, १६ अपणे हाथ करकें जो करे, जैसें कोइ पुरुष वडे अभिमान करकें क्रोधित चित्त हूआ थका जो काम उसके नौकर कर सक्ते हैं, उस कामको अपने हाथसें करे, सो स्वाहस्तिकी क्रिया, १७ भगवत् अर्हतकी आज्ञा उल्लंघन करकें अपणी बुद्धिसें जीवाजीवादि पदार्थोंके प्ररूपण द्वारा जो क्रिया, सो आज्ञापनिका क्रिया, १८ दूसरायोंके अण होये खोटे आचरणका प्रकाश करणां, उनकी पूजाका नाश करनां, तिस करनेसे जो उत्पन्न होवे, सो वैदारणिका क्रिया, १९ आभोग नाम है उपयोगका, तिस्सें जो विपरीत होवे, सो अनाभोग है, तिस करकें उपलक्षित जो क्रिया, सो अनाभोग क्रिया बिना देखे, बिना पूंजे देश अर्थात् भींत भूम्यादिकमें शरीरादिकका निक्षेप करणां, सो अनाभोग क्रिया, २० अपणी अरु परकी जो अपेक्षा करणी, तिसका नाम अवकांक्षा है, इस्सें जो विपरीत तिसका नाम, अनवकांक्षा है, सोइ है कारण जिसका सो अनवकांक्षा प्रत्यय क्रिया तात्पर्य यह है कि जिनोक्त कर्त्तव्य विधियोमें किसी विधियोंमें जो अपनेकों अरु और जीवोंकों हितकारी है, तिन विधियोमें प्रमादके वश हो कर आदर न करनां, सो अनवकांक्षा प्रत्ययकी क्रिया, २१ "प्रयोग" दौडना चलनादि कायाका व्यापार, अरु हिंसाकारी कठोर झूठ बोलनादि वचनव्यापार, पराभिद्रोह, ईर्ष्या अभिमानादि मनोव्यापार, इन तीनोंका जो करणां, सो प्रयोगक्रिया, २२ जिस करकें विषय ग्रहण करियें, सो समादान इंद्रिय हैं, तिसकी जो क्रिया देश सर्व उपघातरूप व्यापार, सो समुदान क्रिया, २३ प्रेम नाम है माया अरु लोभका, तिन करकें जो होवे, सो प्रेमप्रत्यय क्रिया, २४ द्वेष नाम है क्रोध अरु मा

अथ संवरतत्त्व लिखेते हैं पूर्वोक्त आश्रवका जो रोकने वाला सो सबर है, तिस संवरके सत्तावन भेद हैं, सो कहते हैं पाच समिति, तीन गुप्ति, दश प्रकारका यतिधर्म, बारह भावना, बावीश परीसह, पाच चारित्र यह सब मिल कर सत्तावन भेद हूये इनमेंसू पांच समिति, तीन गुप्ति, दशविध यतिधर्म, बारह भावना, इनका स्वरूप गुरु तत्त्वमें लिख आये है तहांसें जान लेना इहां नहीं लिखते

अथ बावीश परीषहका स्वरूप लिखते हैं १ क्षुधापरीषह, सो क्षुधा नाम भूखका है, शेष वेदनासें अधिक भूखकी वेदना है, सो जब क्षुधा लगे, तब अपनी प्रतिज्ञासे न चले, अरु आर्त्तध्यानभी न करे, सम्यक् परिणामोंसें क्षुधा सहे, सो क्षुत्परीषह, २ ऐसेंही पिपासा जो तृषा तिसका परीषहभी जान लेनां, ३ शीतपरीषह, सो बडा भारी जब शीत पडे, तबभी अकल्पनिक वस्त्रकी वांछा न करे, जैसें जीर्ण वस्त्र होवे, उनोंहीसें शीत सहे, अरु अग्निसेंभी न तापे, इसी रीतीसें सम्यक् शीत परीषह सहे ४ ऐसेही उष्णपरीषहभी सहै, ५ दंशमशकपरीषह, सो दश मशक जब काटे, तब उस स्थानसें चले जानेकी इछा न करे, तथा दश मशकके दूर करने वास्ते धूमादि यत्नभी न करे, तथा तिनके दूर निवारण वास्ते पंखाभी न करे, ऐसा पुरुष, दश मशक परीषह सहे, ६ अचेलपरीषह, जो सर्वथा वस्त्रोंका अभाव, तिसका नाम अचेल परीषह नहीं, किंतु आगम में जो वस्त्रादिक रखनेका प्रमाण कह्या है, तिस प्रमाण रखनां सो परिग्रह नहीं है, परिग्रह तो उसकों कहते हैं कि जो मूर्छा करकें रखे॥ उक्त च॥ जंपि वत्थं च पायं च, कबल पाय पुछणं॥ सोपि संजम लज्जट्ठा, धारिंति परिहरंति य॥ १॥ न सो परिग्गहो वुत्तो, नाइ पुत्तेण ताइणा॥ मुछापरिग्गहो वुत्तो, इइ वुत्त महेसणत्ति॥२॥ चेल नाम वस्त्रका है, सो शीर्ण अर्थात् फटे हूये अरु जीर्णभी होवे, तोभी अकल्पनिक न लेवे, सो अचेलपरीषह, ७ अरतिपरीषह, संयम पालनेकों जो अरति संयममें उत्पन्न होवे, तिसको सहे, इसके सहनेका उपाय दशवैकालिककी प्रथम चूडामें अठारह वस्तुके चिंतनरूप करनेसे अरतिदूर हो जाती है ८ स्त्रीपरीषह, सो स्त्रीयोंके अंग प्रत्यंग संस्थान सूरति, हसनां, मनोहर पणां, विभ्रमादि चेष्टायोंकों मनमें चिंतवना न करे, मोक्ष मार्गमें अर्गलसमान स्त्रीयोंकों जान करकें

परीत वस्तुका श्रद्धान सोइ है, निमित्त जिसका सो मिथ्यात्व दर्शन प्रत्ययकी क्रिया, १० जीवके हननेका तथा अजीव मद्य मांसादि पीने खानेका जिसके त्याग नहीं, ऐसा जो असयती जीव, तिसकों अप्रत्याख्यानकी क्रिया, ११ घोडा, रथ,प्रमुख जीव तथा अजीवोंके देखने वास्ते जानां, सो दृष्टिकीक्रिया,१२ जीव, अजीव, स्त्री, पूतली, आदिकका राग करके स्पर्श करनां, सो स्पृष्टिका क्रिया, १३ जीव, अजीवकी अपेक्षा जो कर्मका बध होवे, सो प्रातीत्यकी क्रिया, १४ जीव सो पुत्र, भाइ, शिष्यादिक, अरु अजीव सो भूषण, घर, हाटादि इनकों लोक सर्व दिशोंसें देखने आवे, देखके प्रशंसा करे, तब तिन वस्तुओंका स्वामी हर्षित होवे, सो सामंतोपनिपातिका क्रिया, १५ जीव मनुष्यादि अरु अजीव इटका टुकडा,इनोंकों फेंके सो नैसृष्टिकी क्रिया, १६ अपने हाथों करी जीवकों तथा अजीवकों ( प्रतिमादिकों ) ताडे, बांधे, सो स्वहस्तकी क्रिया,१७ जीव अजीवकी मिथ्या प्ररूपणा करणी, तथा जीव अजीवकों मंत्रसें मगावा लेनां, सो आज्ञापनिका क्रिया, १८ जीव अजीवकों विदारणां,सो वैदारणिका क्रिया, १९ विना उपयोगकु जो वस्तु लेवे, तथा भूमिकादि उपर छोडे, सो अनाभोगक्रिया, २० इस लोकमें औ परलोकमें जो विरुद्ध ऐसा जो चोरी, परदारागमनादिक है, उनकों सेवे, मनमें डरे नहीं, सो अनवकांक्षा प्रत्यय क्रिया, २१ मन, बचन, कायाका जो सावद्य ( सपाप ) व्यापार, सो प्रयोग क्रिया, २२ अष्टविध कर्म परमाणुओंका जो ग्रहणां, सो समुदान क्रिया, २३ राग जनक बीणादिकका जो शब्दादि सो प्रेम प्रत्यय क्रिया २४ अपणे उपर तथा पर उपर द्वेश करनां, सो द्वेषप्रत्ययिकीक्रिया, २५ केवल योगोंसें जो क्रिया, सो केवलीकों ईर्यापथ क्रिया यह पच्चीस क्रियाका स्वरूप संक्षेप मात्र लिखा है यद्यपि इन क्रियाओंमें कितनीक क्रिया आपसमें एक सरखी दीखती हैं, तोभी एक सरखी नहीं है, इनका अछी तरें स्वरूप देखनां होवे, तो गधहस्तीभाष्य देख लेनां

अथ योग तीन है, सो लिखते हैं १ मनका व्यापार, सो मनोयोग, २ वचनका व्यापार, सो वचनयोग, ३ कायाका व्यापार, सो काययोग, यह सर्व मिल कर बैंतालीस भेद आश्रव तत्त्वके हूये हैं इन बैंतालीस भेदों सें जीवकों शुभाशुभ कर्मकी आमदनी होती है इति आश्रवतत्त्व संपूर्ण ॥

ज शरीरमें लगनेसे कठिन मैल लग जाता है, अरु उष्ण कालकी तप्तसे प्रगट हूआ है दुर्गंध तिस करकें उत्पन्न हूआ है उद्वेग, तोजी स्नानादि शरीरकी विभूषा साधु न करे, यह मलपरीषह है, १९ सत्कारपरीषह, सो जक्त लोकोने वस्त्रान्न पानादिक करकें साधुकों बहुत सत्कारजी किया, तोजी मनमें अजिमान न करणां, तथा और और साधुओंकी जक्त लोक पूजा जक्ति करते हैं, अरु जैनमतके साधुकी कोइ बातजी नहीं पूछता, तोजी मनमें विषाद न करे, यह सत्कारपरीषह है, २० प्रज्ञापरीषह, सो बहुत बुद्धि पा कर अजिमान न करे, तथा अल्पबुद्धि होवे तदा "मैं महा मूर्ख हू, सर्वके पराजवका स्थान हू," ऐसी ताप दीनता मनमें नहीं लावे, सो प्रज्ञापरीषह, २१ अज्ञानपरीषह, सो ज्ञान चौदहपूर्व पाठी, एकादशांगपाठी, तथा उपांग, छेद, प्रकर्ण, शास्त्रोका पाठी, ज्ञानका समुद्र मै हू ऐसा गर्व न करे अथवा में आगम ज्ञान रहित हू, धिक् है, मुजे निरक्षर कुक्षिजरको ? ऐसी दीनताजी न करे, ऐसें विचारे कि निकेवल ज्ञानावरणका क्षयोपशमके उदयसें मेरा यह स्वरूप है, स्वकृतकर्म का फल है, जांतों जोगनेसें दूर होवेगा, वा तपोनुष्ठानसें दूर होवेगा ? ऐसें विचारि अज्ञान परीषह सहे, २२ शास्त्रोंमें देवता अरु इंद्र सुनते हैं, परंतु सांनिध्य कोइजी नहीं करता, इस वास्ते क्या जाने देवता इंद्र है ? वा नहीं ? तथा मतांतरकी ऋद्धि वृद्धि देख कर जिनोक्त तत्त्वमें समोह करनां, ऐसी विकलता जो मनमें न लावे, सो दर्शनपरीषह यह बावीस परीषह जो साधु जीते, सो सवरी कहा जाता है, इन परीषहोंका विस्तार देखनां होवे, तो श्रीशांतिसूरिकृत उत्तराध्ययन सूत्रकी बृहद्वृत्ति, तथा तत्त्वार्थ सूत्रकी वृत्ति देख लेनी

अथ पांच प्रकारका चारित्र लिखते हैं १ सामायिक चारित्र, २ छेदोपस्थापनिका चारित्र, ३ परिहारविशुद्धि चारित्र, ४ सूक्ष्मसपराय चारित्र, ५ यथाख्यात चारित्र, यह पांच प्रकारका चारित्र है इन पांचोके धारक साधु जी जैनमतमें पांच प्रकारके हैं, इस कालमें प्रथम दो चारित्रके धारक साधु है, अरु तीन चारित्र व्यवछेद गये हैं, इन पांचोंका विस्तार पूर्वक देखनां होवे तदा देवाचार्यकृत नवतत्त्व प्रकरणकी टीका, तथा ज

तिनोमें कामकी बुद्धि करके, नेत्रोसें देखे नहीं ए चर्या नाम है चलने का चलनां घर रहित ग्राम नगरादिमें अनियतवास ममत्व रहित मास कल्पादि करणा, सो चर्यापरीषह है, १० निषद्यापरीषह, सो निषद्या यह रहनेके स्थानका नाम है, सो स्थान, स्त्री, पण्डक विवर्जित होवे, तिस स्थानमें रहतेकों इष्टानिष्ट जो उपसर्ग होवे, तोनी अपणे चित्तमें चलायमान न होवे, सो निषद्यापरीषह, ११ 'शेरते' शयन करियें इस विषे सा शय्या, संस्तारक, वसति, तहां संस्तारक सो सोनेका आसन, कोमल, कठिन, ऊंचा, नीचा, धूल, कूडा, कंकर वाली जगामें होवे, तथा वो स्थान, शीत गर्मी वाला होवे, तोनी मनमें उद्वेग न करे, दुःख सहन करे, सो शय्यापरीषह, १२ आक्रोश परीषह, सो अनिष्ठ बचन कोइ कहे, तब ऐसें विचारे, जे कर यह पुरुष सच्ची बातके वास्ते अनिष्ट वचन कहता है, तो मुझकों कोप करनां ठीक नहीं, क्योंकि यह पुरुष मुझे शिक्षा देता है, फेर ऐसा काम न करुंगा, जे कर इस पुरुषका मेरे पर झूठा कोप है, तोनी मुझकों कोप करनां युक्त नहीं, ऐसें चिंतन करके आक्रोशपरीषह सहे, १३ वध नाम है हाथादि करकें ताडनां, ( मारनां, ) तिसका सहनां सो इसी रीतीसें कि यह जो मेरा शरीर है, सो अवश्य विध्वंस होवेगा, इस शरीरके संबंधसें जो मेरेकों दुःख होता है, सो मेरे करे हूये कर्मका फल है इस बुद्धसें वधपरीषह सहे, १४ याचना नाम मांगनेका है, सर्वही वस्त्र अन्नादिक साधुकों मांगनेसेंही मिलता है, इस बुद्धिसें याचना परीषह सहे, १५ साधुकों किसी वस्तुकी इच्छा है, अरु वो वस्तु गृहस्थके घरमेंनी बहुत है, साधु मांगनेकों गया, परंतु गृहस्थ देता नहीं, तब साधु मनमें विषाद न करे, अरु देने वालेका बुरानी नहीं चिंतवे, दुर्वचननी न बोले, समता करे, आज नहीं मिला, तो कलकों मिल जायगा, इस तरें अलाभपरीषह सहे, १६ रोग ( ज्वर अतिसारादि ) जब हो जावे, तब गच्छके बाहिर जो साधु होवे, सो तो कोइनी औषधि न खावे, अरु जो गच्छवासी साधु होवे, सो गुरु लाघवता विचार करकें रोग परीषह सहे, अरु जो रीति शास्त्रमें औषध करनेकी कही है, तिस रीतिसें करे, सो रोगपरीषह सहे, १७ तृणस्पर्श परीषह, सो दर्भादिक कठोर तृणका स्पर्श सहे, १८ मलपरीषह, सो साधुके शरीरमें पसीना आनेसें रजका पु

रे ईश्वरभी कर्मफल भोगने वास्ते नरककुंडमें जा गिरेगा, अरु जीव भी कैसे काहेसे बनेगा? जीवका उपादान कारण कोइ नहीं. जे कर कहोगे कि ईश्वर जीवका उपादान कारण है, तब तो कारणके समान कार्यभी होनां चाहियें जैसा ईश्वर निर्मल, निःपाप, सर्वज्ञ, सर्वदर्शी है, तैसाही जीव होवे, परंतु तैसा है नहीं अरु जो ईश्वर जीवोंका उपादान कारण होवे, तब तो ईश्वरही जीव बन कर नाना क्लेश जन्म मरण गर्भावासादि दुःखोंका भोगने वाला हूआ, तब ईश्वरने यह अपने पगमें आप कुहाडा क्यों मारा? जो पूर्णानंद पद छोड कर संसारकी विटंबनामें फसा? फेर अपने आपकों निःपाप करने वास्ते वेदादि शास्त्र द्वारा केइ तरेंका तप जपादिक क्लेश करनां बताया? इस वास्ते यह सर्व कहनां महा मूर्खोंका है, इस वास्ते यह दूसरा विकल्पभी मिथ्या है

३ तीसरा विकल्प, जीव और कर्म यह दोनों एक साथ उत्पन्न हूये, यहभी मिथ्या है, क्योंकि जो वस्तु समकालमें उत्पन्न होती है, सो आपसमें कारण कार्य रूप नहीं होती है, जब कर्म, जीवके करे सिद्ध न हूये, तब कर्मफलभी जीव नहीं भोगेगा, यह प्रत्यक्ष विरोध है, क्योंकि जीव तो कर्म भोक्ते दीखते हैं, अरु कर्म तथा जीवका उपादान कारण कोइ नहीं इस वास्ते यह तिसरा विकल्पभी मिथ्या है

४ चौथा विकल्प, जीव तो है परंतु जीवके कर्म नहीं यहभी मिथ्या है, क्योंकि जब जीवके कर्म नहीं, तो जीव दुःख सुख क्यों भोक्ता है? कर्म के बिना संसारकी विचित्रता कदापि न होवेगी? इस वास्ते यह चौथा विकल्पभी मिथ्या है

५ पांचमा विकल्प, जीव अरु कर्म, यह दोनोही नहीं, यहभी मिथ्या है, क्योंकि जब जीवही नहीं, तब यह कौन कहता है, जो जीव अरु कर्म नहीं है, ऐसा कहने वाला जीव है? कि दूसरा कोइ है? इस वास्ते यह स्ववचनविरोध है, तो यह पांचमा विकल्पभी मिथ्या है यह पांच विकल्प मिथ्यात्वरूप हैं, अरु सत्य विकल्प छहा है, सो यह है

६ छहा विकल्प, जीव अरु कर्म, यह दोनों अनादि अपश्चानुपूर्वी है.

प्रश्न—जब जीव अरु कर्म यह दोनों अनादि हैं, तब तो जीवकी तरें कर्मका नाश कदापि न होनां चाहियें?

गवती अरु पन्नवणासूत्रकी वृत्ति देख लेनी. यह सर्व मिल कर सत्तावन नेद आश्रवके रोकने वाले हैं. इति संवरतत्त्व संपूर्ण ॥

अथ निर्जरातत्त्व लिखते है निर्जरा उसकों कहते है, जो बांधे हूये कर्मोंकों खेरु करे, जिस करके निर्जरा होती है, तिसका नाम तप है सो तप बारह प्रकारका हैं, उसका स्वरूप गुरुतत्त्वमें संक्षेप करके लिख आये हैं, तहांसें जान लेनां अरु जे कर विस्तार देखनां होवे, तदा नव तत्त्वप्रकरणवृत्ति तथा श्रीवर्द्धमानसूरिकृत आचारदिनकर शास्त्र, तथा श्रीरत्नशेखरसूरिकृत आचारप्रदीप, तथा नगवतीसूत्र, अरु उववाई शास्त्र देख लेनां ॥ इति निर्जरातत्त्व संपूर्ण ॥

अथ बंधतत्त्व लिखते है, बंध चार प्रकारका होता है, १ प्रकृतिबंध, २ स्थितिबंध, ३ अनुनागबंध, ४ प्रदेशबंध बंध कहते है जीवके प्रदेश, अरु कर्मपुद्गल,ये दोनों दूध अरु पाणीकी तरें परस्पर मिल जावे,उसकों बंध कहते हैं अथवा बंध नाम बंदीवानका है, जैसें बंधुआ कैदमें स्वतंत्र नहीं रहता, ऐसें आत्मानी ज्ञानावरणीयादि कर्मोंके वश हो जाता है, स्वतंत्र नहीं रहता है, इस कर्मके बंधमें ७ विकल्प है, सो कहते हैं

१ कोइक वादी कहता हैं, कि निर्मलजीव पुण्य पापके बंध रहित था, पीछेसें पुण्य पापका बंध हूआ है, यह प्रथम विकल्प यह विकल्पमिथ्या है, क्योंकि निर्मल जीव कर्मका बंध नहीं कर सक्ता है, अरु कर्मके विना संसारमें उत्पन्ननी नहीं हो सक्ता है, जे कर निर्मल जीव कर्मका बंध करे, तब तो मोक्षस्थ जीवनी कर्मका बंध कर लेवेगा, जब मोक्षस्थ जीवकों कर्मबंध हूआ,तब मोक्षका अनाव हो जावेगा, जब मोक्ष नहीं, तब तो मोक्षोपायके शास्त्र अरु शास्त्रोंके बनाने वाले मिथ्यावादी हो जावेंगे, तब तो नास्तिकमती बन जायेंगे,अरु निर्मल आत्मा संसारमें शरीरके अनावसें कर्मनी काहेसें करेगा? इस वास्ते यह प्रथमविकल्प मिथ्या है.

२ दूसरा विकल्प कर्म पहिले थे,अरु जीव पीछेसें बना है, यहनी मिथ्या है, क्योंकि जीवोंके विना वो कर्म किसनें करे थे, कारणकि कर्त्ताके बिना कर्म हो नहीं सके हैं, अरु प्रथम कर्मोंका फल इस जीवकों नहीं होवेगा, क्योंकि वो कर्म जीवके करे हूए नहीं हैं, जे कर कर्मके करे विनानी कर्मका फल होवे, तब तो अतिप्रसंग दूषण होवेगा, अरु बिना कर्मके क

स्वनाव वात हरणेका वा पित्त हरणेका वा कफ हरणेका इत्यादि होता है, ऐसेंही प्रकृति स्वनाव कर्मोंका, किसी प्रकृतिका ज्ञानावरण करनेका स्वनाव, कीसी प्रकृतिका दर्शन आवरण करनेका स्वनाव होता है,सो प्रकृतिवध, २ कोइ लड्डु एक दिन रहके बिगड जाता है,कोइ दो, तिन, चार, पाच, ठ, सात, आठ, नव, दश, इग्यारह, बारह, तेरह, चौदह दिन, कोइ पक्ष, मासादि रहता है, पीछें बिगड जाता है ऐसेंही कर्मस्थितिनी कोइ घडी, पहर, दिन, पक्ष, मास,यावत् सीत्तेर कोटाकोटी सागरोपम लग रह कर फल दे कर, चली जाती है, यह दूसरा स्थितिबंध ३ जैसें लड्डुमें रस है किसीमें कडुवा, किसीमें कषायेला,किसीमें मीठा, ऐसेंही कर्मोंमें रस है किसीमें डु ख रूप, किसीमें सुख रूप, जो जो अवस्था जीवकी ससारमें होती है, सो सर्व कर्मके अनुनागसें होती है, यह तीसरा अनुनाग वध तथा ४ जैसे लड्डुका तोल, मान,कोइ तोला,कोइ ठ टाकादि होता है, ऐसें ही कर्मप्रदेशोंकी गिणती किसी कर्ममें थोडी, किसीमें अधिक, होती है, यह चोथा प्रदेश वध यह दृष्टांत कर्मग्रथमें है

अथ बंधके हेतु लिखते हैं एक तो मिथ्यात्व सो तत्त्वार्थ श्रद्धान रहित होनां, डुसरा पापोसें निवर्त्त होनेके परिणाम रहित होनां, सो अविरतिपणां, तीसरा कष नाम ससारका है, तथा कर्मका है, तिसका जो आय नाम लाल सो कषाय, क्रोध, मान, माया, लोन रूप चौथा योग सो मन, वचन, कायाका व्यापार, यह चारों, बंधके मूलहेतु हैं

अब उत्तर हेतु सत्तावन लिखते हैं उसमें प्रथम तो मिथ्यात्व पांच प्रकारका हैं १ अनिग्रह मिथ्यात्व, २ अननिग्रह मिथ्यात्व, ३ अनिनिवेश मिथ्यात्व, ४ सशयमिथ्यात्व, ५ अनानोग मिथ्यात्व

१ प्रथम अनिग्रह मिथ्यात्व है, सो जो जीव ऐसा जानता है कि जो कुछ मैनें समजा है, सो सत्य है, औरोंकी समज ठीक नहीं है, सच्च जूठकी परीक्षा करनेका मनजी नहीं है, सच्च जूठका विचारनी नहीं करता है, यह मिथ्यात्व दीक्षित शाक्यादि अन्यमत ममत्व धारीयोंकों होती है, वो अपने मनमें ऐसें जानते है, कि जो मत, हमने अगीकार कीया है, वो सत्य है, और मत सर्व जूठ हैं, ऐसें जिसके परिणाम होवे, सो अनिग्रह मिथ्यात्व

उत्तर'—कर्म जो अनादि कहे हैं, सो प्रवाह अनादि है, इस वास्ते उसका क्षय हो जाता है

प्रश्न —यह जो तुम बंध कहते हो, सो निर्हेतुक है ? अथवा सहेतुक है ? जे कर कहोगे कि निर्हेतुक है, तब तो " नित्य सत्त्व " होवेगा, वा " नित्य असत्त्व " होवे गा, क्योंकि जिस वस्तुका हेतु नहीं, वो आकाशवत् नित्य सत्त्व होती है, अथवा खरशृंगवत् नित्य असत् होती है, निर्हेतुक होनेसें मोक्षका अभाव हो जावेगा, जे कर कहोगेकि सहेतुक है, तो हमकों कहो कि इस बंधके क्या हेतु है ?

उत्तरपक्ष —इस बंधके मूल हेतु चार हैं, अरु उत्तर हेतु सत्तावन हैं, यहां प्रथम चार प्रकारका बंध कहते हैं, तिसमें प्रथम तो प्रकृतिबंध है, सो प्रकृति कौनसी है ? अरु उसका बंध क्या है ? तहां मूल प्रकृति आठ हैं, उसमें १ मत्यादि ज्ञानका जो आवरण आच्छादन, सो ज्ञानावरण, २ सामान्य बोध चक्षु आदिका जो आवरण सो दर्शनावरण, ३ सुख दुःख वेदीयें ( भोगीयें ) सो वेदनीय, ४ मोहे जीवकों विचित्रताकों प्राप्ति करे, सो मोह,५ सर्वथा जो कर्म चला जावे "एति याति चेत्यायु " जिसके उदयसें जीव जीता है सो आयु, ६ नमावे जो शुभाशुभ गत्यादि रूप करकें आत्माकों, सो नामकर्म, ७ गोत्र शब्दकी व्युत्पत्ति ऐसें है "गां वाचां त्रायतइति गोत्रं" जिसके उदयसें जीव उच नीच कुलका कहाता है, सो गोत्र, ८ अंतर कहियें विचाले लाभादिके जो हो जावे, एतावता दान लाभादिक जीवमें होतांकों न होने देवे, सो अंतराय, यह आठ स्वभावरूप कर्म जो जीवके साथ क्षीर नीरकी तरें मिथ्यात्वादि हेतुओंसें बंध जावे, तिसका नाम प्रकृतिबंध है २ इनहीं आठ प्रकृतियोंकी स्थिति अर्थात् काल मर्यादा, जैसी कि यह प्रकृति इतना काल तक आत्माके साथ रहेगी, पीछेसें न रहेगी, जिस करकें ऐसी स्थिति होवें, सो स्थिति बंध ३ इनही आठ प्रकृतियोंमें तीव्र, मंद, रसका जो करनां, सो अनुभागबंध, ४ कर्मप्रदेशका जो प्रमाण यथा इतने परमाणु इस प्रकृतिमें है, उन परमाणुओंका जो आत्माके साथ बंध सो प्रदेशबंध

इसका बंध इस तरें चार प्रकारें है सो भव्य जीवोंके सुबोधके वास्ते चार प्रकारके बंधमें लड्डुका दृष्टांत लिखते हैं, जैसें एक लड्डु है, तिसका

शास्त्रके अर्थ वताने वाला गुरु पूरा चाहियें, सो नही है इत्यादि निमि त्तोंसें सशयमिथ्यात्व होता है

५ पांचमा अनाजोग मिथ्यात्व, सो जिन जीवोंकों उपयोग नहीं कि धर्म, अधर्म, क्या वस्तु है? ऐसा जो विकलेंद्रियादि जीव, तिनकों अना जोगमिथ्यात्व होता है यह मिथ्यात्वके पांच जेद हैं यह पांच मिथ्या त्वमें औरजी मिथ्यात्वके अनेक जेद हैं सोजी इन पांचोंके अतर्जूत हैं, सो जेद इस प्रकारसें हैं

१ प्रथम प्ररूपणा मिथ्यात्व, सो जिनवाणी रूप जो सूत्र, निर्युक्ति, जाष्य, चूर्णी, टीका, इनसें विपरीत प्ररूपणा करे

२ दूसरी प्रवर्त्तना मिथ्यात्व, सो जो काम,मिथ्यादृष्टि जीवों धर्म जान करकें करते हैं,उनकी देखा देखीसें उनकी करणी करें,३ तीसरी परिणाम मिथ्यात्व, सो मनमें परिणाम विपरीत कदाग्रह रहे,शुद्ध शास्त्रार्थ माने नहीं

४ चौथा प्रदेशमिथ्यात्व, सो मिथ्यात्वके पुञ्ज जो सत्तामें है, उन का नाम प्रदेश मिथ्यात्व है इन चारों जेदोंकें अनेक जेद हैं, उसमेसू कितनेक लिखते है

१ धर्म जो वीतराग सर्वज्ञने कहा है, तिसको अधर्म माने, २ अरु जो हिंसा प्रवृत्ति प्रमुख आश्रवमयी अशुद्ध अधर्म हैं, उसकों धर्म माने, ३ जो सत्यमार्ग है, उसकों मिथ्यात्व कहे, ४ जो विषयीयोंका मार्ग है, उ सकों सत् मार्ग कहे, ५ जो साधु सत्तावीश गुणों करी बिराजमान है, उ सकों असाधु कहे, ६ जो आरंज परिग्रह विषय कषाय करकें जरा हूआ है, अरु उपदेश ऐसा देता है, कि जिसके सुननेसें लोकोंकों कुवासना, कुचपणा, कुबुद्धि उत्पन्न होवे, ऐसा गुरु पञ्चरकी नौका समान ऐसे जो अन्यलिंगी कुलिंगी तिनकों साधु कहे, ७ षट्कायोंके जीवोंकों अजीव माने, ८ काष्ठ, सोनां, जो अजीव है, उनकों जीव माने, ९ मूर्त्ति पदार्थोंकों अमू र्त्ति माने, १० अमूर्त्ति पदार्थोंकों मूर्त्ति माने, यह दश जेद मिथ्यात्वके हैं

तथा दूसरे ६ जेद मिथ्यात्वके हैं, सो कहते हैं १ लौकिक देव, २ लौकिक गुरु, ३ लौकिक पर्व, ४ लोकोत्तर देव, ५ लोकोत्तर गुरु, ६ लोको त्तर पर्व

१ प्रथम लौकिक देवगत मिथ्यात्व जो है, सो जो देव, राग द्वेष करकें जरा हूआ है, एक उपर महेरवान होता है, एकका विनाश करता है, स्त्री

२ दूसरा अनभिग्रह मिथ्यात्व, सो सर्व मतोंको अच्छा माने,सर्वमतोंसें मोक्ष है, इस वास्ते किसीकों बुरा न कहना, सर्वकों नमस्कार करनी, यह मिथ्यात्व, जिनोंने कोइ दर्शन ग्रहण नहीं करा, अैसे जो गोपाल बालकादि तिनकों है, क्योंकि यह अमृत अरु विषकों एक सरिखे जानने वाले हैं.

३ तीसरा अभिनिवेश मिथ्यात्व, सो जो पुरुष जान करकें झूठ बोले, प्रथम तो अज्ञानसें किसी शास्त्रार्थको भूल गया, पीछें जब कोइ विद्वान् क हे कि तुम इस बातमें भूलते हो, तब झूठे मतका कदाग्रह ग्रहण करे, जात्यादि अभिमानसें कहना न माने, उलटी स्वकपोलकल्पित कुयुक्तियों बना करकें अपने मनमाने मतकों सिद्ध करे, वादमें हार जावे, तोभी न माने, अैसा जीव अतिपापी, अरु बहुल ससारी होता है अैसी मि थ्यात्व, प्राय जो जैनी (जैनमतकों ) विपरीत कथन करता है, उसमें हो ती है, जैसें गोष्टमाहिलादिक हूये हैं, इस वार्त्ताकों भाष्यकार श्रीअभय देवसूरि नवांगीवृत्तिकारक नवतत्त्वप्रकरणकी भाष्यमें कहता है, "त था च भाष्यकार ॥ गोठामाहिलमाई ए, जं अनिनिविसि तु तयं ॥" आ दि शब्दसें बोटिक शिवभूतिकों अभिनिवेशिक मिथ्यात्व जानना

४ चौथा सशय मिथ्यात्व, सो जिनोक्त तत्त्वमें शका करणी, क्या यह जीव असख्य प्रदेशी है? वा नहीं है? इस तरें सर्व पदार्थोंमें शका कर णी, तिससेंति जो उत्पन्न होवे, सो सांशयिक मिथ्यात्व "तदाह भाष्य कृत् ॥ सांशयिक मिथ्यात्व तवझेषया शका सदेहोजिनोक्ततत्वेष्विति ॥" सशय मिथ्यात्वके होनेके कारण श्रीजिनभद्रगणिक्षमाश्रमण ध्यानशतकमें लिखते हैं, कि एक तो जैनमत स्याद्वादरूप अनततनयात्मक है,इस वास्ते सम झना कठिन है, तथा सप्तभगीके सकलादेशी, विकलादेशी भगोंका स्वरूप, अष्टपक्ष, सात सौ नय, चार निक्षेप, द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव, तथा १ उ त्सर्ग, २ अपवाद, ३ उत्सर्गापवाद, ४ अपवादोत्सर्ग,५ उत्सर्गोत्सर्ग, ६ अपवादापवाद, यह षड्भगी तथा १ विधिवाद, २ चारित्रानुवाद, ३ वि धिवाद, ४ यथास्थितवाद, इत्यादि अनततनयापेक्षा जैनमतके शास्त्र कथन कीये हूये हैं, जब तांइ जिस अपेक्षा शास्त्रोमें कथन है वो अपेक्षा न समझे, तब तांइ जैनशास्त्रका यथार्थ अर्थ समझना कठिन है इनके स मझनेके वास्ते बडी निर्मल बुद्धि चाहियें सो थोडे जीवोंकों है, तथा

ग्रना करुंगा, ऐसें नावोंसें वीतरागकों माने, इस वास्ते यह मिथ्यात्व है, जो पुरुष चिंतामणिका दातासेंती काचका टुकडा मागे, वो युक्त नहीं जिसकों अपणे कर्मोदयका स्वरूप मालुम नहीं, वोही जीव ऐसा होता है, यह लोकोत्तरदेवगत मिथ्यात्व है.

५ पांचमा लोकोत्तरगुरुगत मिथ्यात्व, सो जो साधुका वेष रक्खे, अरु आप निर्गुणी होवे, जिनवाणीका उछापक होवे, अपणे मन कल्पितका उपदेश देवे, सूत्रका सच्चा अर्थ तोडे, ऐसा लिंगी उत्सूत्रका प्ररूपक तिसकों गुरु जान कर मान, सन्मान करे. तथा जो साधु गुणी, तपस्वी, आचारी बहुक्रियावत, तिसकी इस लोक इछा करकें सेवा करे, बहुमान करे, मनमें ऐसें जाणे कि इनकी बहुत सेवा करुगा, तब इनकी मेहरवानगीसे धन, ऋद्धि, स्त्री, पुत्रादि मुऊकों मिलेंगे, यह लोकोत्तर गुरुगत मिथ्यात्व है

६ बहा लोकोत्तरपर्वगत मिथ्यात्व, सो प्रभुके पांच कल्याणिककी तिथि तथा दूसरे पर्वके दिन, तिन दिनोमें धनादिके वास्ते जप, तप, धर्मकरणी करे, सो लोकोत्तरपर्वगत मिथ्यात्व है इत्यादि मिथ्यात्वके अनेक विकल्प हैं, परंतु वो सब पूर्वोक्त अनिग्रहादि मिथ्यात्वमेंही अतर्भूत हैं यह पांच प्रकारका मिथ्यात्व कह्या, यह प्रथमबध हेतु कह्या

अब बारह प्रकारकी अविरति कहते हैं पांच इंद्रिय, बठा मन, अरु बै काय, यह बारह प्रकार हैं तिसका स्वरूप इस तरेसें है, पांच इंद्रियोंकों अपणे अपणे विषयमें प्रवृत्तावें, सो पांच अव्रत, अरु बठा किसी पापकी वस्तुसें मनका निरोध न करनां सो अव्रत है, तथा षड्विध जीवनिकायकी हिंसामें प्रवृत्त होवे,यह बारह प्रकारें अविरति है,यह दूसरा बधहेतु कह्या

तीसरा कषायबध हेतु है, उनके सोला कषाय, अरु नव नोकषाय, मिल कर पच्चीस भेद हैं अनतानुबधि क्रोध, मान, माया, अरु लोभ, ऐंसेंही अप्रत्याख्यान क्रोधादि चार, तथा प्रत्याख्यान क्रोधादि चार, अरु सज्वलन क्रोधादि चार, एव सोलह कषाय, इनके सहचारी नव नोकषाय है, उसका नाम कहते हैं १ हास्य, २ रति, ३ अरति, ४ शोक, ५ भय, ६ जुगुप्सा, ७ स्त्रीवेद, ८ पुरुषवेद, ९ नपुंसकवेद इन सर्वका व्याख्यान पीछें लिख आये हैं, इनसें कर्मका बध होता है, यही ससार स्थितिका मूल कारण है यह तीसरा बध हेतु कह्या

के नोगविलासमें मग्न है, अरु अनेक प्रकारके शस्त्र जिसके हाथमें हैं, अपनी ठकुराइमें अनिमानी है, हाथमें माला जपता है, सावध नोग पंचेंड्रियका वध चाहाता है, ऐसे देवकों जो पुरुष परमेश्वर माने, अथवा परमेश्वरका अंश अवतार माने, और पूजे, तिसके कहे हूये शास्त्रसें हिंसाकारी यज्ञादि करे, अनेक तरेंके पाप, धर्मके नामसे प्रवृत्त करे, इस लौकिक देवके अनेक नेद हैं सो मिथ्यात्व सित्तरी प्रमुख ग्रथोंसें जानने. यह प्रथम लौकिक देवगत मिथ्यात्व है

२ दूसरा लौकिक गुरुगत मिथ्यात्व, सो जो अगरह पाप सेवे हैं, नव प्रकारका परिग्रह राखे, गृहस्थाश्रम सेवे, स्त्री, पुत्र, पुत्रीके परिवार वाला होवे, तथा कुलिंगी मन कल्पित नवा नवा वेष बना कर स्वकपोलकल्पित चलावे, अरु आम्बरी होवे, बाह्य परिग्रह तो त्याग दीया है, परंतु अन्यंतर ग्रथि ठोडी नहीं, गुरु नाम धरावे, मम्लीसें विचरे, जिसकी अनादि नूल मिटी नहीं, औ जिसकों शुद्ध साध्यकी पीछाण नहीं, तिसकों गुरु माने, तिसका बहुमान करे, तिस्सें मोक्ष जाणी दान देवे, उसकों परम पात्र जाणे, सो लौकिक गुरुगत मिथ्यात्व है

३ तीसरा लौकिक पर्वगत मिथ्यात्व, सो १ अजापडवा, २ प्रेतदूज, ३ गुरुतीज, ४ गणेशचौथ, ५ नागपंचमी, ६ फीलणाछठ, ७ सीयलसातम, ८ बुधाष्टमी, ९ नोलीनवमी, १० विजयदशमी, ११ व्रतएकादशी, १२ वत्सद्वादशी, १३ धनतेरस, १४ अनतचौदश, १५ अमावास्या, १६ सोमवतीअमावास्या, १७ रक्षाबंध, १८ होली, १९ आहोइ, २० दसहरा, २१ सोमप्रदोष, २२ लोढी, २३ आदित्यवार, २४ उत्तरायण, २५ सक्रांति, २६ ग्रहण, २७ नवरात्र, २८ श्राद्ध, २९ पीपलकों पाणी देनां, ३० गधेकों माताका घोडा मानके पूजणां, ३१ गोत्राटी, ३२ अन्नकूट, ३३ अनेक समशान, कबरोंका मेला इत्यादि यह लौकिक पर्वगत मिथ्यात्व है

४ चौथा लोकोत्तर देवगतमिथ्यात्व, सो देव श्रीअरिहंत, धर्मका आकर, विश्वोपकार सागर, परमपूज्य, परमेश्वर, सकल दोष रहित, शुद्ध, निरंजन, तिनकी स्थापनारूप जो प्रतिमा, तिसके आगें इस लोकके पौजलिक सुखकी आशासें मनमें कल्पना करे, जे कर मेरा यह काम हो जावेगा, तो मैं बडी नारी पूजा करुगा, छत्र चढाउगा, दीपमालाकी रोशनी करुगा, रात जा

स वस्तुका जो नाम बोलते हैं, उस देशमें वो नाम सत्य है, जैसें कोकण देशमें पाणीकों पिच्च कहते हैं, कोइ देशमें बडा पुरुषकों बेटा कहते हैं, वा बेटेको काका कहते हैं, किसी देशमें पिताको नाइ, सासुकों आइ,इत्यादि कहते हैं, सो जनपदसत्य १ दूसरा सम्मतसत्य, सो जैसें पकसे उत्पन्न हूआ मैंमक, सिवाल, कमल, तोजी पकज शब्द करकें कमलही पूर्वे विद्वानोंनें सम्मत कीया है,परतु मैंमक, सिवाल नहीं २ तीसरा स्थापनासत्य, सो जिसीकी प्रतिमा होवे, तिसको उसके नामसें कहनां,जैसे महावीर, पार्श्वनाथजी अर्हंतकी प्रतिमा होवे, उस प्रतिमाकों महावीर, पार्श्वनाथ कहे, तो सत्य है, परंतु उसकों पछर कहे, सो मृषावादी है, जैसे स्याही और कागजका नाम, स्थापना करनेसें ऋग्, यजु, साम, अथर्व, कहे जाते हैं, आचारांगादि अग कहे जाते है, तथा काष्ठके आकार विशेषकों किवाड कहे जाते हैं, ईट, पछर, चूनेको स्थंज कहना, पुस्तकमें त्रिकोणादि चित्र लिखकें उसकों आर्यावर्त्त, जारतवर्ष, जबूद्वीपादि कहनां तथा ककार, खकार, स्याहीकी स्थापनाकों कहनां इस स्थापनासे पुरुषको कबुक सिद्धि जरुर होती है, नहीं तो नाना प्रकारकी स्थापना, पुरुष, किस वास्ते करते हैं? इस वास्ते श्रीमहावीर तथा श्रीपार्श्वनाथजीकी स्थापनारूप प्रतिमाको श्रीमहावीर पार्श्वनाथजी कहनां,यह स्थापना सत्य है इसमें इतना विशेष है,कि जो देव शुद्ध है, उसकी स्थापनाजी शुद्ध है, अरु जो देव शुद्ध नहीं, उसकी स्थापनाजी शुद्ध नहीं, परंतु उस स्थापनाकों उनका देव कहनां, यह बात सत्य है ४ चौथा नामसत्य, सो किसीने अपने पुत्रका नाम कुलवर्द्धन रक्खा है, अरु जिस दिनसें वो पुत्र जन्मा है, उस दिनसें उस कुलका नाश होता चला जाता है, तोजी उस पुत्रकों कुलवर्द्धन नामसें पुकारे, तो सत्य है ५ पांचमा रूपसत्य,सो चाहे गुणोसें ज्रष्टजी है, तोजी साधुके वेषवालेकों साधु कहे, तो सत्य है, ६ छठा प्रतीतसत्य, अर्थात् अपेक्षासत्य, सो जैसें मध्यमाकी अपेक्षा अनामिकाकों छोटी कहनां ७ सातमा व्यवहारसत्य, सो जैसे पर्वत जलता है, रस्ता चलता है ८ आठमा जावसत्य,सो जैसें तोतेमें पांच रंग हैं, तोजी तोता हरे रंगका कहनां ९ नवमा योगसत्य, सो जैसें दंमके योगसें दंमी कहना १० दशमा उपमासत्य, सो जैसें मुख,चंद्रवत् कहनां यह दश प्रकारका सत्य है

चौथा योगनामा बंधहेतु हैं. सो योग, मन, वचन, अरु काया, यह तीन प्रकारका है. इन तीनोंके पंदरा नेद हैं. तहां प्रथम मनोयोग चार प्रकारका है, और वचन योग चार प्रकारका है, अरु काययोग सात प्रकारका है, ये सब मिलकर पंदरा नेद है

मन नाम अंत करणका है, सो चार प्रकारें है. १ सत्यमनोयोग, २ असत्यमनोयोग, ३ मिश्रमनोयोग, ४ व्यवहारमनोयोग मन क्या वस्तु है? कायाके व्यापारसें पुजल ग्रहणा करके उन पुजलोकों जब मनोयोग करकें काढता है, तिसका नाम द्रव्यमन कहते हैं, अरु उन पुजलोंके संयोगसे जो ज्ञान उत्पन्न हो ता है, तिसका नाम नावमन है उस ज्ञान करकें जो व्यवहार सिद्ध होता है, तिस व्यवहार करके मननी सत्यादि व्यपदेशकों प्राप्त होता है, अरु उपचार करकें द्रव्यमननी ज्ञायक है, मनमें जो सत्य व्यवहारका धारण करता, सो सत्यमन, सो व्यवहार यह है कि पापसें निवृत्तनां वचनके उच्चारण बिना जो चितवन करनां कि मुनि है, जीवादि पदार्थ सत् हैं, इत्यादि मन शब्द करकें इहां मनोयोग नोइंडियावरण कर्मके क्षयोपशमसें उत्पन्न हुआ जो मनोज्ञान, उस करके परिणत आत्माकों बलाधान करने वाला मनोवर्गणाके संबधसें उत्पन्न हूआ वीर्यविशेष, सो इहां मन जाननां इसी मनके चार नेद हैं औसेंही वचनयोग, सो वचनकी वर्गणा अर्थात् परमाणुका समूह, उस वचन वर्गणा करकें उत्पन्न नइ सामर्थ्यविशेष, आत्माकी परिणति, सो वचनयोग जाननां

मनके चार नेदमेंसू सत्यमनोयोगका स्वरूप उपर लिख आये हैं, सो प्रथम नेद अरु दूसरा मृषामन, सो धर्म नहीं, पाप नहीं, नरक, स्वर्ग, कुछ नहीं इत्यादिक जो वचन निरपेक्ष चितवना करनी, सो जाननां तीसरा मिश्रमन, सो सच्च, अरु जूठ, इन दोनोंका चितन, जैसें गोवर्गकों देख कर मनमें चितन करनां कि यह सर्व गौवां हैं, यह मिश्र इस वास्ते है कि उस गोवर्गमें बलदनी है, इत्यादि मिश्रवचन चोथा " हे ग्राम गछ " इत्यादि चितन करनां, सो व्यवहारमन, इसी तरें जब वचन योगसें पूर्वोक्त चारोंका उच्चारण करे, तब वचन योगनी चार प्रकारका जान लेनां यह चार मनके अरु चार वचनके एव आठ नेद हूवे

अब सत्यवचन दश प्रकारका है, १ जनपद सत्य, सो जिस देशमें जि

जीवके वीर्यका परिणाम सामर्थ्य, सो काययोग है, जैसे अग्निके संयोग से घटकी रक्तता होती है, तैसेही आत्माको कायके करण सबधसे वीर्य परिणाम है, इस काययोगके सात नेद हैं १ औदारिककाययोग, २ औदारिकमिश्रकाययोग, ३ वैक्रियकाययोग, ४ वैक्रियमिश्रकाययोग, ५ आहारककाययोग, ६ आहारकमिश्रकाययोग, ७ कार्मणकाययोग इसमेंसूं प्रथमके दो काययोग तो मनुष्य, अरु तिर्यचमें होते हैं, अगले दो स्वर्गवासी देवताओंमें होते हैं, अरु अगले दो चौदह पूर्वपाठी साधुमें होते हैं, अरु जीव जब काल करकें परनवमें जाता है, तब रस्तेमें कार्मण शरीर होता है, तथा समुद्घात अवस्थामें केवलीमें होता है, अरु जो तैजस शरीर, आहार पाचन करनेमें समर्थ युक्त है, सो कार्मण योगके अतरनूत होनेसें पृथग् ग्रहण नहीं कीया है यह सप्तविध काययोग हैं यह सब मिल कर बधतत्त्वके उत्तर नेद सत्तावन्न हूये हैं ॥ इति बधतत्त्व सपूर्ण

अथ मोक्षतत्त्व लिखते है तहां प्रथम मोक्ष किसकों कहते हैं? ॥ यडुक्त ॥ जीवस्य कृत्स्नकर्मक्षयेण यत्स्वरूपावस्थान तन्मोक्ष उच्यते ॥ नावार्थ — जीवके सपूर्ण ज्ञानावरणादि कर्मोंके क्षय होने करकें जो स्वरूपमें रहनां है, सो मोक्ष कहते है वो जो मोक्ष है, सो जीवका धर्म है अरु धर्म धर्मीका कथचित् अनेद होनेसें धर्मी जो सिद्ध, तिनकी जो प्ररूपणा, सो नी मोक्ष प्ररूपणा है, क्योंकि मोक्ष जो है, सो जीवपर्याय है, सो जीव पर्याय कथचित् सिद्ध जीवसें अजिन्न है, सर्वथा जीवकी पर्याय जीवसें निन्न नहीं हो सक्ती है ॥ तडुक्त ॥ श्लोक ॥ इव्यं पर्यायवियुतं, पर्यायाइव्यवर्जिता ॥ क्क कदा केन किं रूपा, दृष्टा मानेन केन वेति ॥ १ ॥ नावार्थ — इव्य पर्यायों करके रहित अरु पर्यायों इव्य वर्जित अर्थात् रहित, किसी जगे, किसी अवसरमें, किसी प्रमाणसें, किसीने कोइ रूप देखा है?

अब सिद्धोंका स्वरूप नव द्वारोंसें सूत्रकार अरु नाष्यकार कहते हैं १ सत्पद प्ररूपणा, २ इव्यप्रमाण, ३ क्षेत्र, ४ स्पर्शना, ५ काल, ६ अतर, ७ नाग, ८ नाव, ९ अल्पबहुत्व इन नव द्वारों करकें सिद्धोंका स्वरूप लिखते हैं १ प्रथम सत्पद प्ररूपणा द्वार, सो जो सत्ता विद्यमानता, तिसका कहने वाला पद, सो सत्पद सिद्ध है, वा नहीं सिद्ध है? सो गति आदि चौद पदोमें कहनां यथा "पचविधा" १ पांच प्रकार गति है,

अब दश प्रकारके झूठ कहते हैं. १ क्रोधनिश्रित सो क्रोधके वश हो कर जो वचन बोले, सो असत्य, २ ऐसेही मानके उदयसे बोले, सो असत्य, ३ ऐसें मायाके उदयसें बोलें, सो असत्य, ४ लोभके, ५ रागके, ६ द्वेषके उदयसें बोले, सो असत्य, ७ हास्यके वश बोले, ८ भयके वश बोले, ९ विकथा करे, सो असत्य १० जिस बोलनेमें जीवकी हिंसा होवे, सो असत्य यह दश प्रकारका असत्य बचन है

अब दश प्रकारका मिश्रवचन कहते है १ उत्पन्न मिश्रित, सो विना ख बर कह देनां कि इस नगरमें आज दश बालक जन्मे हैं, इत्यादि २ विगत मिश्रित, सो जैसें विना खबरके कहनां कि इस नगरमें आज दश मनुष्य मरे हैं ३ उत्पन्नविगतमिश्रित, सो जैसें बिना खबरके कहनां कि इस न गरमें आज दश जन्मे हैं, अरु दशही मरे हैं ४ जीवमिश्रित, सो जीवा जीवकी राशिकों कहनां कि यह जीव है ५ अजीवमिश्रित, सो अन्नकी रा शिको कहनां कि यह अजीव है ६ जीवाजीवमिश्रित, सो जीवाजीव दो नोंकी मिश्रजापा बोले ७ अनतमिश्रित, सो मूली आदिकोंके अवयवोंमें किसी जगे अनत जीव हैं, किसी जगे प्रत्येक जीव हैं, उनकों प्रत्येक काय कहे ८ प्रत्येकमिश्रित, सो प्रत्येक जीवोंको अनतकाय कहे ९ अ द्धामिश्रित,सो दो घडीके तडकेमें कहे कि दिन उग्या है १० अद्धामिश्रित, सो घडी एक रात्रि गया,दिनका उदय कहे यह दश प्रकारका मिश्रवचन है

अब व्यवहार बचनके बारह भेद कहते हैं १ आमत्रण करनां,कि हे भगवन्! २ आज्ञापना, सो यह काम कर, तथा यह वस्तु लाव ३ या चना, सो यह बस्तु हमकों दीजीयें ४ पृछना, सो अमुक गामका मार्ग कौन सा है? ५ प्रज्ञापना, सो धर्म ऐसें होता है ६ प्रत्याख्यानी,सो यह काम हम नहीं करेंगे ७ इछानुलोम, सो यथासुख ८ अनभिगृहीता,सो मुझकों खबर नहीं ९ अभिगृहीता, सो मुझे खबर है १० सशय, सो क्यों कर खबर नहीं है? ११ प्रगट अर्थ कहे १२ अप्रगट अर्थ कहे यह बारह प्रकारका व्यवहारवचन है

औ कायायोगके सात भेद हैं प्रथम कायायोग उसकों कहते हैं, कि आत्माके निवासभूत पुजलद्रव्य घटित बूढेकों दुर्बलकों अवष्ट भभत जैसें लाठी आदि है, तिसकी तरें विषम काममें जिसके योगसे

णा नहीं, क्योंकि यह सर्व शरीरादिकके हूयें होते है, सो शरीरादिक सिद्धोंको है नहीं ए चक्षु, अचक्षु, अवधि, अरु केवल, इन चारो दर्शनमें सू आदिके तीनो दर्शनमें सिद्धपणा नहीं, परंतु केवलदर्शनमें केवल ज्ञानवत् जान लेना १० कृष्ण, नील, कापोत, तेज, पद्म, अरु शुक्ल, यह छै प्रकारकी लेश्यायोमें सिद्धपणा नहीं, क्योंकि लेश्या जो है, सो जवस्थ जीवकी पर्याय है, सिद्ध तो अलेशी है ११ नव्य, अनव्य, इन दोनोमें सिद्धपणा नहीं, क्योंकि नव्यजीव उसकों कहते हैं, कि जिसकों सिद्धपदकी प्राप्ति होवेगी, अरु सिद्धोंनें तो नवीन कोइ सिद्ध पदवी पावणी नहीं है, इस वास्ते नव्य पणा सिद्धोमें नहीं अरु अनव्यजीव उसकों कहते हैं, कि जिसमें सिद्ध होनेकी योग्यता किसी कालमेंनी न होवे, अैसा सिद्धका जीव नहीं है, क्योंकि उसमें अतीतकालमें सिद्ध होनेकी योग्यता थी, इस वास्ते सिद्ध अनव्यनी नहीं सिद्ध जो है, सो नोनव्य नोअनव्य है, यह आप्त वचननी है १२ क्षायिक, क्षायोपशम, उपशम, सास्वादन, अरु वेदक यह सम्यक्त्व पांच प्रकारका है इनका विपक्षी एक मिथ्यात्व, दूसरा सम्यक्त्व मिथ्यात्व, सो मिश्र है, तिनमेंसू क्षायिक वर्जित चार सम्यक्त्व अरु मिथ्यात्व, तथा मिश्र, इनमें सिद्धपद नहीं, क्योंकि यह सर्व क्षायोपशमिकादि नाव वर्त्ती है, अरु क्षायिक सम्यक्त्वमें सिद्ध पद है, क्षायिक सम्यक्त्वनी दो तरेंकी है एक शुद्ध, दूसरी अशुद्ध, तहां शुद्ध अपाय, सत् द्रव्य रहित नवस्थ केवलीयोंके है, अरु सिद्धोंके शुद्ध जीव स्वनावरूप सम्यक् दृष्टि है, सादि अपर्यवसान है, अरु अशुद्ध अपाय सहचारिणी श्रेणिकादिकोंकी तरें सम्यक् दृष्टि होना, यह क्षायिक सादि सपर्यवसाना है तहां अशुद्ध क्षायिकमें सिद्ध पद नहीं क्योंकि उसके अपाय सहचारी हैं अरु शुद्ध क्षायिकमें तो सिद्ध सत्ताका विरोध नहीं, क्योंकि सिद्ध अवस्थामें शुद्ध क्षायिक जाती नही रहती है अपाय, मतिज्ञानांशका नाम है अरु सत् द्रव्य शुद्ध सम्यक्त्वके दलियों का नाम हैं, इन दोनोका अनाव होनेसें क्षायिक सम्यक्त्व होता है, १३ सञ्ज्ञा यद्यपि तीन प्रकारकी है १ हेतुवादोपदेशिनी, २ दृष्टिवादोपदेशिनी, ३ दीर्घकालिकी तोनी दीर्घकालिकी सञ्ज्ञा करकें जो सञ्ज्ञी है, सोही व्यवहारमें प्राय ग्रहण कीये जाते हैं, सञ्ज्ञा होवे जिनके सो सञ्ज्ञी

१ नरकगति, २ तिर्यग्गति, ३ मनुष्यगति, ४ देवगति, ५ सिद्धगति तहां सिद्धगति वर्जके शेष चार गतिमें सिद्ध नही यद्यपि १ कर्मसिद्ध, २ शिल्पसिद्ध, ३ विद्यासिद्ध, ४ मंत्रसिद्ध, ५ योगसिद्ध, ६ आगमसिद्ध, ७ अर्थसिद्ध, ८ यात्रासिद्ध, ९ अभिप्रायसिद्ध, १० तप सिद्ध, ११ कर्मक्षयसिद्ध ऐसें अनेक तरेंके सिद्ध आवश्यककी निर्युक्तिकारने कहे हैं तोभी इहां जो कर्मक्षय करकें सिद्ध हूआ है, तिसका अधिकार है, इनहींकों मोक्षपर्याय है, औरोंकों नहीं २ इंद्रिय स्पर्शनादि पांच है, एक इंद्रिय, दो इंद्रिय, तीन इंद्रिय, चार इंद्रिय, पांच इंद्रिय इन पांचों प्रकारोमें सिद्ध पणा नहीं, क्योंकि सर्वथा शरीरके परित्यागनेसें सिद्ध होता है, जहां शरीर नहीं, तहां इंद्रियभी कोइ नहीं इसी वास्ते सिद्ध अतींद्रिय हैं. ३—१ पृथिवीकाय, २ अप्काय, ३ तेज काय, ४ पवनकाय, ५ वनस्पतिकाय, ६ त्रसकाय इन छही कायोंके जीवोंमें सिद्धपणा नहीं क्योंकि सिद्ध जो हैं, सो अकाय ( काय रहित हैं ) ४ काय, बचन, अरु मन भेद करकें योग तीन है उसमें केवल काययोग वाले एकेंद्रिय जीव हैं, अरु काय बचन योग वाले द्वींद्रियादि असज्ञी पंचेंद्रिय पर्यंत जीव हैं, अरु काय, बचन, मन योग वाले सज्ञी पंचेंद्रिय पर्याप्त जीव हैं, इन तीनों योगोमें सिद्धपणेकी सत्ता नहीं, क्योंकि सिद्ध अयोगी हैं, अरु अयोगी पणां तो काय बचन अरु मनके अभावसें होता है ५ स्त्री, पुरुष, नपुंसक, इन तीनों वेदोमें सिद्ध पदकी सत्ताका अभाव है, क्योंकि सिद्ध जो हैं, सो पूर्वोक्त हेतुसें अवेदी हैं ६ क्रोध, मान, माया, लोभ, इन चारों कषायोंमें सिद्ध पणां नहीं है, क्योंकि सिद्ध अकषायी हैं, सो अकषायिपणा कर्मके अभावसें होता है, ७ मतिज्ञान, श्रुतज्ञान, अवधिज्ञान, मन पर्यायज्ञान, केवल ज्ञान यह पांच प्रकारका ज्ञान है अरु मति अज्ञान, श्रुत अज्ञान, विभंगज्ञान, यह तीन अज्ञान हैं उसमें आदिके चारों ज्ञानोमें अरु तीनों अज्ञानोमें सिद्धपणा नहीं है, एक केवलज्ञानमें सिद्धपणां हैं, सो केवलज्ञान, इहां सिद्धावस्थाका जाननां, परंतु सयोगी अवस्थाका नहीं ८ सामायिक, छेदोपस्थापनीय, परिहारविशुद्धि, सूक्ष्मसंपराय, अरु यथाख्यात यह पांच चारित्र, तथा इनके विपक्षी देश संयम, अरु असंयम तहा पांचविध चारित्रमें तथा दोनो विपक्षोमें सिद्धपणा मोक्षप

## ॥ अथ षष्ठ परिछेद प्रारंभः ॥

यह षष्ठ परिछेदमें चौदह गुणस्थानका स्वरूप किंचित् मात्र लिखते है यह जैन मतमें भव्य जीवोंकों सिद्धिसौधके चढने वास्ते गुणोंकी जो श्रेणी है, सोही निसरणी है, तिस गुण निसरणीमें पगधरणरूप गुणोसें गुणांतरकी प्राप्तिरूप जो स्थान, अर्थात् भूमिका है, सो चौदह हैं, तिनके नाम कहते हैं १ मिथ्यात्व गुणस्थानक, २ सास्वादन गुणस्थानक, ३ मिश्र गुणस्थानक, ४ अविरतिसम्यक्दृष्टि गुणस्थानक, ५ देशविरति गुणस्थानक, ६ प्रमत्तसंयत गुणस्थानक, ७ अप्रमत्तसंयत गुणस्थानक, ८ अपूर्वकरण गुणस्थानक, ९ अनिवृत्तबादर गुणस्थानक, १० सूक्ष्मसंपराय गुणस्थानक, ११ उपशांतमोह गुणस्थानक, १२ क्षीणमोह गुणस्थानक, १३ सयोगीकेवली गुणस्थानक, १४ अयोगीकेवली गुणस्थानक यह चौदह गुणस्थानक अर्थात् गुणरूप भूमिकाके नाम हैं

तहां प्रथम मिथ्यात्व गुणस्थानकका स्वरूप कहते हैं, उसमेंभी प्रथम व्यक्त, अव्यक्त, मिथ्यात्वका स्वरूप कहते हैं जो स्पष्टचैतन्यसंज्ञी पंचेंद्रिय जीवोंकी अदेव, अगुरु औ अधर्म, इन तीनोंमें क्रम करकें देव, गुरु, औ धर्मकी बुद्धि होवे, सो व्यक्तमिथ्यात्व है अरु उपलक्षणसें जीवादि नव पदार्थोंमें जिसकी श्रद्धा नहीं,अरु जिनोक्त तत्त्वसे जो विपरीत प्ररूपणा करणी, तथा जिनोक्त तत्त्वमें संशय करणां, तथा जिनोक्त तत्त्वमें दूषणोंका आरोप करणां, इत्यादि तथा आभिग्राहिकादि जो पांच मिथ्यात्व हैं, तिनमें एक अनाभोगिकमिथ्यात्व तो अव्यक्त मिथ्यात्व है, शेष चार भेद, व्यक्त मिथ्यात्वके है तथा ‘ अधम्मे धम्मसन्ना इत्यादि” दश प्रकारकी जो मिथ्यात्व है, सो सर्व व्यक्त मिथ्यात्व है अरु अपर जो अनादि कालसें मोहनीय प्रकृतिरूप मिथ्यात्व सत् दर्शनरूप आत्माके गुणका आच्छादक जीवके साथ सदा अविनाभावि है, सो अव्यक्तमिथ्यात्व है

अथ मिथ्यात्वकों गुण स्थानक किसी रीतीसें कहते हैं? सो लिखते हैं अनादि अव्यक्त मिथ्यात्व अव्यवहार राशिवर्त्ती जीवमें सदा होती है, परंतु व्यक्त मिथ्यात्वकी जो बुद्धि है, तिस बुद्धिकी जो प्राप्ति है, सोइ मिथ्यात्व गुणस्थानक है

जैसेंकि यह करा है, यह करुंगा, यह में कर रहा हों, ऐसा जो त्रिकाल विषय मनोविज्ञानवाले जीव है, तिनकों सज्ञी कहते है इनसें जो विपरीत होवे, सो असज्ञी जानने यह सज्ञी तथा असज्ञी, इन दोनोहीमें सिद्ध पद नहीं क्योंकि सिद्ध तो नोसज्ञी नोअसज्ञी हैं, १४ ओज आहार, लोम आहार, प्रक्षेप आहार, ये आहार, तीन प्रकारका है इन तिनों आहारोमें सिद्ध नहीं यह प्रथम सत्पद प्ररूपण द्वार कह्या

दूसरा द्रव्य प्रमाण द्वार लिखते हैं गिणती करियें तो सिद्धोंके जीव अनत हैं तीसरा क्षेत्र द्वार, सो आकाशके एक देशमें सर्व सिद्ध रहते हैं, वो आकाशका देश कितना बडा है? सो कहते हैं, कि धर्मास्तिकायादिक पांच द्रव्य, जहां तक हैं, तहां तक लोक है, ऐसा जो लोक सबधि आकाश, तिसके असख्यमे भागमें सिद्ध रहेते हैं चौथा स्पर्शना द्वार, सो जितने आकाशमें सिद्ध रहते हैं, स्पर्शना उससें किंचित् अधिक है पांचमा काल द्वार, सो एक सिद्धके आश्री सादि अनतकाल है, अरु सर्व सिद्धाश्रित अनादि अनतकाल जानना छठा अतर द्वार, सो सिद्धोंके विचाले अतर नहीं, सर्व सिद्ध मिलकें एकही रूपवत् रहने हैं सातमा भाग द्वार, सो सिद्ध जे हैं ते सर्व जीवोंके अनतमे भागमें हैं आठमा भाव द्वार, सो सिद्धोंकों क्षायिक पारिणामिक भाव है, शेष भाव नहीं नवमा अल्प बहुल द्वार, सो सर्वसें थोडे अनतर सिद्ध हैं, अनतर सिद्ध उनकों कहते हैं कि जिनकों सिद्ध हुआ, एक समय हुआ है, तिनसें परंपर सिद्ध अनत गुणे हुए हैं, छै मास सिद्ध होनेमें उत्कृष्ट अतर होता है यह अल्प बहुत्व द्वार कह्या यह मोक्षतत्त्वका स्वरूप सक्षेपमात्र लिखा है, जे कर विशेष करकें सिद्धोंका स्वरूप देखना होवे, तदा नदीसूत्र, प्रज्ञापन्नसूत्र, सिद्धप्राभृतसूत्र, सिद्धपंचाशिका, देवाचार्यकृत नवतत्त्व प्रकरणकी वृत्ति देख लेनी तथा आगें चतुर्दश गुणस्थानमेंभी सिद्धोंका कछुक स्वरूप लिखेगे ॥ इतिश्री तपगच्छीयमुनिश्रीबुद्धिविजयशिष्य मुनि आनदविजय आत्मारामविरचिते जैनतत्त्वादर्शे नवतत्त्व स्वरूपनिर्णयनामा पंचम परिच्छेद सपूर्ण ॥ ५ ॥

तिसे अनादिकाल उद्भव मिथ्याकर्मके उपशम होनेसें, ग्रंथिभेद करण कालसें पीछें औपशमिक सम्यक्त्व होता है, यह सामान्य स्वरूप है, अरु विशेषस्वरूप ऐसे है कि औपशमिक सम्यक्त्व दो प्रकारका है, एक तो अंतरकरणौपशमिक सम्यक्त्व, अरु दूसरा स्वश्रेणिगत, अर्थात् उपशमश्रेणिगत औपशमिक सम्यक्त्व है तहां अपूर्व करण करकेंही करा है, ग्रंथिभेद जिसने, अरु मिथ्यात्व कर्म पुद्गल राशिके तीन पुंज करे हैं जिसने, सो तीन पुंज यह हैं, १ अशुद्ध, २ अर्द्धशुद्ध, ३ शुद्ध इसमें अशुद्ध पुंज जो है, सो मिथ्यात्वमोहनीय है, अरु अर्द्ध शुद्ध जो है, सो मिश्रमोहनीय है, तथा शुद्धपुंज जो है, सो सम्यक्त्व मोहनीय है इनका स्वरूप पीछें लिख आये हैं, यह तीन पुंज जिसने नहीं करे हैं, अरु उदय आया मिथ्यात्व क्षय कीया है, तथा जो मिथ्यात्व उदय नहीं आया, तिसकों उपशमाया है, अंतर करणमें अंतर्मुहूर्त्तकाल लगें सर्वथा मिथ्यात्वके अवेदककों, अंतर करणमें औपशमिक सम्यक्त्व होता है, यह एक भेद तथा औपशम श्रेणिप्रतिपन्नकों मिथ्यात्व अनंतानुबंधीके उपशम हूआ स्वश्रेणिगत औपशमिक सम्यक्त्व होता हैं,सो दूसरा भेद ये दोनो प्रकारकी जो उपशम सम्यक्त्व है, सो सास्वादन उत्पत्तिमें मूल कारण है

अथ सास्वादनस्वरूप लिखते हैं औपशमिक सम्यक्त्ववाला जीव शांत हूये अनंतानुबंधी चारों कषायोमें एकभी क्रोधादिकके उदय हूयां थकां औपशमिकरूप गिरिशिखर तुल्यसें " परिच्युतो भ्रष्टो " अर्थात् गिरा सो जहां लगि मिथ्यात्वरूप भूतलकों नहीं प्राप्त हूआ, तहां लगि एक समयसें ले कर षट्आवलिकाप्रमाण सास्वादन गुणस्थानकवर्त्ती होता है,

प्रश्न –व्यक्तबुद्धिप्राप्तिरूप प्रथम अरु मिश्रादि गुणस्थानोकों उत्तरोत्तर चढण रूपोंकों तो गुणस्थानपणा युक्त है, परंतु सम्यक्त्वसें पडने वाले सास्वादनकों गुणस्थानपणा कैसें संभवे ?

उत्तर –मिथ्यात्व गुणस्थानककी अपेक्षा सास्वादनभी ऊर्ध्व आरोहणरूप होनेसें गुणस्थान है, क्योंकि मिथ्यात्व गुण अभव्य जीवोंकोंभी होता है, अरु सास्वादन तो भव्य जीवोंहीकों हो सक्ता है, भव्य जीवोमेंभी जिसका अर्द्ध पुद्गलपरावर्त्त शेष संसार है, तिनहीकों होता है इस वास्ते सास्वादनकोंभी मिथ्यात्व गुणस्थानसें आरोहरूप गुणस्था

प्रश्न – मिथ्यात्व गुणस्थानमें सर्व जीवोंके स्थान मिलते हैं, यह जैनशास्त्रका कथन है, तो फेर कैसे व्यक्त मिथ्यात्वकी बुद्धिकों गुणस्थान रूपता कहते हो ?

उत्तर –सर्वभाव सर्व जीवोने पूर्वं अनंत वार पाया है, इस वचनके प्रमाणसें जो प्राप्तव्यक्त मिथ्यात्वबुद्धिवाले जीव, व्यवहार राशिवर्त्ती हैं, सोही प्रथम गुणस्थानवाले जीव कहे जाते हे, नतु अव्यवहार राशि वर्त्ती जीव ? क्योंकि वो अव्यक्तमिथ्यात्व वाले हैं, इस वास्ते दोष नहीं

अथ मिथ्यात्व रूप दूषणका स्वरूप कहते हे जैसे जीव मनुष्यादिक प्राणी मदिरेके उन्मादसें हित, वा अहित, यह कुछभी नष्टचैतन्य होनेसें नहीं जानता है, तैसेंही मिथ्यात्व करकें मोहित जीव धर्माधर्म सम्यक् नहीं जानता है ॥यदाह ॥श्लोक॥ मिथ्यात्वेनालीढचित्ता नितांतं, तत्त्वातत्त्वं जानते नैव जीवा ॥ किं जात्यंधाः कुत्रचिद्वस्तुजाते, रम्यारम्यं व्यक्तमासादयेयु ॥ १ ॥ इति ॥ अथ मिथ्यात्वकी स्थिति कहते हैं, अभव्य जीवोकी अपेक्षा मिथ्यात्व जो है, अरु सामान्य प्रकारें अव्यक्त मिथ्यात्व, इनकी अनादि अनंत स्थिति है, सोइ स्थिति भव्य जीवोंकी अपेक्षा अनादि सांत है, यह स्थिति सामान्यप्रकार करकें मिथ्यात्वको अपेक्षा दिखलाइ है, जे कर मिथ्यात्व गुणस्थानककी स्थिति विचारियें, तदा भव्य जीवोकी अपेक्षा अनादि सांत है तथा सादि सांतभी हैं, अरु अभव्य जीवोकी अपेक्षा अनादि अनंत है, जब मिथ्यात्व गुणस्थानकमें जीव वर्त्तता है तब एक सौ वीश बंध प्रायोग्य कर्मप्रकृतियोंमेंसू १ तीर्थंकर नाम कर्मकी प्रकृति, २ आहारकशरीर, ३ आहारकोपांग, यह तीन प्रकृति नहीं बांधता है शेष एक सौ सत्तरां प्रकृतिका बंध करता है, तथा एक सौ बावीश कर्म प्रकृति जो उदय प्रायोग्य है, तिनमेंसू १ मिश्रमोहनीय, २ सम्यक्त्वमोहनीय, ३ आहारक, ४ आहारकोपांग, ५ तीर्थंकर नाम, यह पांच कर्मप्रकृति वर्जके शेष एक सौ सत्तरां प्रकृतिका उदय हे, अरु एक सौ अडतालीस कर्म प्रकृतिकी सत्ता है ॥ इति ॥ १ ॥

अथ दूसरा सास्वादन गुणस्थानकका स्वरूप कहते हैं उसमें प्रथम तो यह गुणस्थानकका कारणभूत उपशम सम्यक्त्व है, तिसका स्वरूप कहते हैं, जीवमें अनादिकालसंभूत (उत्पन्न) मिथ्याकर्मकी उपशां

वें आयु बांधा है, अरु पीछें उनको मिश्रगुण स्थानक हूआ है,वो जब मरे गा, तब जीस गुणस्थानकमें आयु बाधा है, तिसी गुणस्थानमें जा कर मरता है, औं गतिनी उसकी उसी मरण वाले गुणस्थानकके अनुसारें होती है, तथा मिश्रगुणस्थानक वाला जीव, १ नरकगति, २ नरकायु, ३ नरकानुपूर्वी, ६ स्त्यानर्द्धित्रिक, ७ डुर्नग, ८ डुस्वर, ए अनादेय, १३ अनतानुबंधी चार, १७ मध्यके चार सस्थान, २१ मध्यके चार सहन न, २२ नीचगोत्र, २३ उद्योतनाम, २४ अप्रशस्तविहायोगति, २५ स्त्रीवेद यह पच्चीश प्रकृतिका बधव्यवछेद करता है तथा मनुष्यायु, देवायु, यह दोनो नहीं बांधता है, यह सत्तावीश प्रकृति बिना शेष चोह त्तर प्रकृतिका बध करता है ४ तथा अनतानुबधी चार, ५ स्थावरनाम, ६ एकेंडिय,ए विकलत्रिक, इनके उदयके व्यवछेद होनेसे अरु मनुष्यानुपूर्वी, तथा तिर्यगानुपूर्वी, इन दोनोके उदय न होनेसें एक सौ प्रकृतिका उदय वेदता है, अरु पूर्वोक्त १४७ प्रकृतिकी सत्ता है ॥ इति मिश्रगुणस्थानक ॥३॥

अथ चौथा अविरतिसम्यग्दृष्टि गुणस्थानकका स्वरूप लिखते हैं तहां प्रथम सम्यक्त्व प्राप्तिका स्वरूप कहते हैं, कि नव्य सज्ञी पचेंडिय जीव कों यथोक्ततत्त्व यथावत् सर्ववित् प्रणीत तत्त्वोंमें जीवादि पदार्थोंमें नि सर्गसें अर्थात् पूर्वनव अन्यासविशेष करकें उत्पन्न नइ अत्यतनिर्मल गु णात्मक रूप स्वनाव,इन स्वनावसें अथवा गुरुके उपदेश श्रवण करणेसे रु चि नावना प्रगट उत्पन्न होती है, सो सम्यक्त्व, सम्यक्श्रद्धान लक्षण कहते हैं ॥ यदाह ॥ श्लोक ॥ रुचिर्जिनोक्ततत्त्वेषु, सम्यक् श्रद्धानमु च्यते ॥ जायते तन्निसर्गेण, गुरोरधिगमेन वा ॥ १ ॥ अथ अविरति सम्य ग्दृष्टिपणा जैसें होता है, तैसें कहते हैं दूसरी कषाय अप्रत्याख्यान, जिन का नाम है, ऐसे जे क्रोध, मान, माया, लोन, तिनके उदय करकें, वर्जित हुआ विरतिपणा इसी वास्ते केवल सम्यक्त्व मात्र जहां होवे, सो चौथे गुणस्थान वालोंको अविरति सम्यग्दृष्टिनामक गुणस्थानक होता है इस का तात्पर्य यह है,कि जैसें कोइ पुरुष, न्यायोपपन्न धन नोग विलास सौंद र्यशालिकुलमें उत्पन्ननी हूआ है, परंतु उरत जूआ आदि व्यसन सेवन करने लगा, इत्यादि अनेक अन्याय करे है, सो अपराध करनेसें उसकों राजदम मिला है, सो खमित करा है जिनोने अनिमान, ऐसे जो दम

नत्व हो सत्ता है. तथा सास्वादन गुणमें वर्त्तता हुआ जीव, १ मिथ्यात्व, ४ नरकत्रिक, ८ एकेंद्रियादि जाति चार, ९ आतपनाम, १० स्थावरनाम, ११ सूक्ष्मनाम, १२ अपर्याप्तनाम, १३ साधारणनाम, १४ हुंडकसंस्थान, १५ सेवार्त्तसंहनन, १६ नपुंसकवेद, यह सर्व सोला प्रकृतिका बंध व्यवछेद करता है, शेष एक सौ एक प्रकृतिका बंध करता है, तथा ३ सूक्ष्म त्रिक, ४ आतप, ५ मिथ्यात्वोदय, ६ नरकानुपूर्वी, यह छे प्रकृतिका उदय व्यवछेद होनेसे १११ कर्मप्रकृति वेदता है, तथा तीर्थंकरनामकी सत्ता विना १४७ प्रकृतिकी सत्ता है ॥ इति दूसरे सास्वादन गुणस्थानकका स्वरूप ॥२॥

अथ तीसरे मिश्रगुणस्थानकका स्वरूप लिखते हैं दर्शनमोहनीय प्रकृतिरूप मिश्र मोहकर्मके उदयसें जीवविषये जो समकाल समरूप करके सम्यक्त्व मिथ्यात्वके मिलनेसें मिश्रितभाव अंतरमुहूर्त्त यावत् मिश्र गुणस्थान कहते है, जो जीव, सम्यक्त्वमिथ्यात्व दोनोंके एकत्र मिलनेसें मिश्रभावमें वर्त्ते है, सो मिश्रगुणस्थानस्थ होता है, क्योंकि मिश्रपणा जो है, सो दोनोंके मिलनेसें एक रूप जात्यंतर है अथ दोनों भावोंके एकत्व जात्यंतर होनेमें दृष्टांत लिखते हैं कि जैसें घोडी और गधा इन दोनोके संयोगसें जात्यंतर खच्चर उत्पन्न होता है, अथवा जैसें गुड और दहींके मिलनेसे जात्यंतर रस शिखरणी रूप उत्पन्न होता है, तैसें ही जिस जीवकों सर्वज्ञ असर्वज्ञके कहे दोनो धर्मोंमें समबुद्धिसें एक सरीखी श्रद्धा उत्पन्न होवे, सो जात्यंतर भेदात्मक होनेसें मिश्रगुणस्थानक होता है जब यह मिश्रगुणस्थानस्थ जीव होता है, तब परभवका आयु नहीं बांधता है, अरु मिश्रगुणस्थानकमें वर्त्तता हूआ जीव, मरताभी नहीं है, भातो सम्यक्दृष्टि हो कर चौथे सम्यक्दृष्टि गुणस्थानकमें आरोह कर मरता है, अथवा कुदृष्टि हो कर मिथ्यादृष्टि गुणस्थानकमें पीछा आ कर मरता है, परंतु मिश्रगुणस्थानमें वर्त्तमान नहीं मरता है यह मिश्रकी तरें बारहवा क्षीणमोह, अरु तेरहवा सयोगी, इन दोनो गुणस्थानोंमेंभी जीव नहीं मरता है, शेष इग्यारह गुणस्थानोमें काल कर जाता है, अरु मिथ्यात्व, सास्वादन, अविरति सम्यक्दृष्टि, यह तीन गुणस्थानक जीवके साथ परभवमें जाते है शेष इग्यारह गुणस्थानक नहीं जाते हैं तथा जिन जीवोने मिथ्यात्वादि गुणस्थानोमें पू

हते हैं, २ तथा जिन अप्राप्त पूर्व अध्यवसाय विशेष करके तिस ग्रंथिकों ग्रंथि घन निविड राग द्वेष परिणतिरूपकों कहते हैं तिस ग्रंथिके नेदनेका जो आरंन, तिसकों अपूर्वकरण कहते हैं,३ तथा जिन अध्यवसायविशेष करके अनिवृत्त, ग्रंथिनेद करके अति परम आनंद जनक सम्यक्त्व पाता है, तिसका नाम अनिवृत्ति करण है, यह तीनों करणका स्वरूप श्रीजिन न द्रगणिक्षमाश्रमण आचार्य, आवश्यककी छुहांनोनिधि गंधहस्ती महा नाष्यमें लिखते हैं तीन पथिकके दृष्टांतसें तीनों करणका स्वरूप दिखाते हैं जैसे तीन पथिक उजाडके रस्ते चले जाते थे, तहां चलते चलते वि काल वेला हो गइ, औ सूर्य अस्त हो गया, वे पथी, मनमें बहुत मरने लगे, इतनेमें उस वखत तहां तत्काल दो चोर आ पहुचे, तिन चोरोंकों देख कर तिनमेंसू एक पथिक तो मरता हूआ पीछेकों दौड गया, अरु ए क पथिककों चोरोने पकड लीया, अरु एक पथिक तिन चोरोसें लड निड मार पीट करकें अगले नगरमें पहुंच गया, यह तो दृष्टांत है. इसका दा र्ष्टांत असें हैं, कि उजाड जो है, सो मनुष्य नव है, तिसमें कर्मोंकी जो स्थिति है, सो दीर्घ रस्ता है, औ जो गांव है,सो नयका स्थानक है,अरु राग द्वेष यह दोनो चोर हैं अब जो पुरुष पीछेको दौडा है, तिसकी तो स्थिति संसारमें रहणेकी अधिक हो जाती है,अरु जो पुरुष,पकडा गया, वो गांवके पास जा कर खडा हो गया, सो रागद्वेष, चोरोनें पकड ली या, वोनी दुखी है, अरु जिसने सम्यक्त्व पा लिया, सो गाममें पहुच गया, तातें सुखी नया यह दृष्टांत तीनो करणके साथ जोड लेना

अथ कीडीयोंके दृष्टांत करके तीनों करणोंका स्वरूप लिखते हैं, जैसें कीडीयों बिलमेंसू निकलके एक खूटेके तले न्रमण करती हैं, एकैके की डीयां उस खूटेके उपरि चढती हैं,अरु कितनिक खूटेके उपर चड कर पं ख लग जानेसें उम गइ हैं यह तीनों करणनी इसी तरें जान लेने तब तो जीव यथाप्रवृत्ति करण करकें ग्रंथिदेशकों प्राप्त होता है, अरु अपूर्व क रण करकें ग्रंथिका नेद करता है, ग्रंथिनेद करके कोइक जीव मिथ्यात्व के पुजल राशिको विनज्य ( वांट ) करकें १ मिथ्यात्व मोह, २ मिश्रमो ह, ३ सम्यक्त्व मोह रूप तीन पुंज करता है, जब अनिवृत्तिकरण कर कें विशुद्ध मानके उदय हूये अरु मिथ्यात्वके क्षय हूये ? उदय नहीं,हूये

पाशिक कोटवाल तिनों करकें विडंब्यमान अपने व्यसन जनित कुत्सित कर्मकूं विरूप जानता हूआ अपणे कुलके सुंदर सुख संपदाकी अभिला षा करताभी है, परंतु कोटवालोंसे छूटके सुखका अभ्यासभी नहीं कर स क्ता है, तैसेंही यह जीवभी अविरतिपणेंकों खोटे कर्मका फल जानता है, विरतिके सुंदर सुखकी अभिलाषाभी करता है, परंतु कोटवाल समा न दूसरी कषायके पाशों छूटनेका उत्साहभी नहीं कर सक्ता है, ओ अ विरति सम्यग्दृष्टि गुणस्थानकका अनुभव करता है

अथ चौथे गुणस्थानककी स्थिति कहते हैं, इस अविरति सम्यग्दृष्टि गुणस्थानककी स्थिति उत्कृष्टी तो तेत्तीस सागरोपम प्रमाण कछुक अधि क है, सो सर्वार्थ सिद्धादि विमानवासीयोंकी स्थिति मनुष्यायु अधिक है, तथा यह सम्यक्त्व, जब जीवका अर्द्ध पुद्गलपरावर्त्त शेष संसार रहता है, तब जीवकों आता है, दूसरोंकों नहीं आता है

अथ सम्यग्दृष्टिका लक्षण कहते हैं, १ दुःखी जीवके दुःख दूर कर णेकी जो चिंता, तिसका नाम कृपा है, २ किसी कारणसें क्रोध उत्पन्न भी हो गया है, तोभी तीव्र अनुशय अर्थात् तीव्र वैर नहीं रखता है, ति सका नाम प्रशम है, ३ सिद्धिसौधके चढने वास्ते सोपानसमान सम्य ग् ज्ञानादि साधनोमें उत्साह लक्षण मोक्षाभिलाष, तिसका नाम संवेग है, ४ अत्यंत कुत्सिततर अर्थात् अत्यंत बुरा संसाररूप बंदीखानेसें निकलने वास्ते परम वैराग्य रूप दरवाजेमें जो आ जानां है, तिसका नाम निर्वेद है, ५ श्रीसर्वज्ञ प्रणीत समस्त भावोंकी अस्तित्वका चिंतनां तिसका नाम आस्तिक्य है, यह पांच लक्षण जिस जीवमें होवें, वो भ व्यजीव सम्यग् दर्शन करकें अलंकृत होता है

अथ सम्यग्दृष्टि गुणस्थानकवर्त्ती जीवोंकी कौनसी गति है? सो क हते हैं इहां जीवपरिणामविशेषरूपकों करण कहते हैं, सो करण, तीन प्रकारका होता है, १ यथाप्रवृत्तिकरण, २ अपूर्वकरण, ३ अनि वृत्तिकरण तहां पर्वतकी नदीके जल करकें आलोड्यमान पाषाणकी तरें घचनां ( घोलनां ) न्याय करकें जीव आयु वर्जके शेष कर्मोंकी स्थिति किंचित् ऊनी एक कोटाकोटी सागर प्रमाण स्थिति करता हूआ जिन अ ध्यवसाय विशेष करके ग्रंथिदेश तक आता है, सो यथाप्रवृत्तिकरण क

देशविरति हो सक्ता है, तिनमें जघन्य देशविरति आकुट्टि स्थूलहिंसादि त्याग मद्य मांसादि परिहार, अरु परमेष्टि नमस्कारका स्मरण करणा॥य दाह ॥श्लोक॥ आउट्टि थूल हिंसाइ, मद्य मसाइचायउ ॥ जहन्नो सावउ होइ, जो नमुक्कार धारउ ॥ १॥ तथा मध्यम देशविरति "अक्षुद्रादि न्याय संपन्न विभव इत्यादि"धर्म योग्यता गुणों करि आकीर्ण गृहस्थ उचित षट्कर्म धर्ममें तत्पर , द्वादश व्रतका पालक, सदाचारवान्, अैसा होवे, तो मध्यम श्रावक जाननां तथा उत्कृष्टदेशविरति, सचित्त आहारका वर्जक, प्रतिदिन एकाशन करे, ब्रह्मचारी होवे, महाव्रत अंगीकार करनेकी इछावाला होवे, गृहस्थका धंदा जिसने त्यागा है, अैसा जो होवे, सो उत्कृष्ट देशविरति यह तीन प्रकारकी विरति जिसकों होवे, उसकों श्राद्ध, अर्थात् श्रावक कहते हैं देशविरतिकी उत्कृष्टी स्थिति देशोन कोटिपूर्वकी है

अथ देशविरति गुणस्थानकमें ध्यानका संभव कहते हैं यह गुणस्थान में १ अनिष्टयोगार्त्त, २ इष्टवियोगार्त्त, ३ रोगार्त्त, ४ निदानार्त्त यह चार पाद रूप आर्त्तध्यान तथा १ हिंसानंदरौद्र, २ मृषानंदरौद्र, ३ चौर्यानंद रौद्र, ४ संरक्षणानंदरौद्र यह चार पादवाला रौद्र ध्यान है वे देशविरतिके आर्त्तध्यान मंद होता है, जैसें जैसे देशविरति अधिक अधिकतर होती है, तैसें तैसें आर्त्त रौद्र ध्यान, मंद मंदतर होता जाता है,अरु धर्म ध्यान तो जैसे जैसें देशविरति अधिक होती है, तैसे तैसे अधिक अधिक होता है, मध्यमरूपही रहता है, परंतु उत्कृष्ट धर्मध्यान नहीं होता है जेकर उत्कृष्ट धर्मध्यान हो जावे, तब सर्व विरति हो जायगा, वो पांचमे गुणस्थान संबंधी धर्मध्यान कैसा है? जिसमें षट् कर्म, एकादश प्रतिमा, अरु श्रावक व्रत पालनेका संभव है

उक्त षट् कर्मका नाम कहते हैं १ तीर्थंकर अर्हंत भगवंत वीतराग सर्वज्ञकी प्रतिमाद्वारा पूजा करे, २ गुरुकी सेवा करे, ३ स्वाध्याय, ४ संयम, ५ तप,६ दान, यह षट्कर्म है ॥यदुक्तं॥ देवपूजा गुरूपास्ति ,स्वाध्याय संयमस्तप ॥ दानं चेति गृहस्थानां, षट् कर्माणि दिने दिने ॥ १ ॥

प्रतिमा जो है,सो अभिग्रहविशेषकों कहते हैं,सो नाममात्र यह है॥गाथा॥ दसण वय सामाइय, पोसह पडिमा अबंभ सचित्ते॥आरंभ पेस उद्दिठ,वज्जए समणभूए य ॥१॥ इनका विस्तार देखनां होवे, तदा पंचाशकनामा शास्त्रके

के उपशांत हूये, क्षायोपशमिक सम्यक्त्वकों प्राप्ति होता है जब जीवों कों क्षायोपशमिक सम्यग् दर्शन उत्पन्न होता है, तब जीवोंके मनुष्यगति देवगतिकी सपत् होती है तथा अपूर्व करण करकेंही कृत तीन पुंज वाले जीवकों चौथे गुणस्थानसेंही क्षपकपणेकों जब आरंभ करता है, तब अनतानुबधी चार, मिथ्यामोह, मिश्रमोह, अरु सम्यक्त्व मोहरूप तीनों पुंजोंके क्षय हूये,क्षायिक सम्यक्त्व होता है, तब वो क्षायिक सम्यग्दृष्टि जे कर अबद्धायु है, तब तो तिसी भवमें मोक्ष रूप होवेगा अरु जे कर आयु बांध कर पीछें क्षायिकसम्यक्त्ववान् हूआ है, तब तो तीसरे भवमें मोक्ष होता है अरु जे कर असख्यात वर्ष जीवने वाले मनुष्य, तिर्यचका आयु बांध कर पीछेसें क्षायिकसम्यक्त्व पावे, तब चौथे भवमें मोक्ष होता है

अथ अविरति गुणस्थानकवर्त्ती जीवका कृत्य लिखते हैं व्रत नियम तो उसके कोइभी नहीं होता है, परंतु देवमें अर्थात् भगवान् श्रीवीतराग में, अरु उक्तलक्षण गुरुमें, तथा श्रीसघमें, क्रम करके भक्ति, पूजा, नमस्कार, वात्सल्यादि कृत्य करता है तथा प्रभावक श्रावक होनेसें शासनकी उन्नति,शासनकी प्रभावना करता है तथा अविरति सम्यग्दृष्टि गुणस्थानक वाला जीव, १ तीर्थंकर नामकर्म, २ मनुष्यायु, ३ देवायु यह तीन प्रकृति तीसरे गुणस्थानसें अधिक बांधता है इस वास्ते सत्तत्तर प्रकृतिका बंध करता है, तथा मिश्र मोहके व्यवच्छेद होनेसें अरु आनुपूर्वी चार, अरु सम्यक्त्वमोहके उदय होनेसें एक सौ चार कर्म प्रकृतिकों वेदता है अरु क्षायिक सम्यक्त्व वालेकों १३८ प्रकृतिकी सत्ता होती है ,अरु उपशम सम्यक्त्व वालेकों चौथे गुणस्थानकसें ले कर इग्यारहमे गुणस्थानक पर्यंत १४८ कर्मप्रकृतिकी सत्ता है अरु क्षायिकसम्यक्त्व वालेकों जिस जिस गुण स्थानमें जितनी जितनी कर्मप्रकृतिकी सत्ता है, सो आगें चल कर लिख देवेंगे ॥ इति अविरति सम्यग्दृष्टि गुणस्थानकका स्वरूप ॥ ४ ॥

अथ पचम गुणस्थानकका स्वरूप लिखते हैं जीवकों सम्यग् तत्त्वावबोध करकें उत्पन्न हूआ वैराग्य, तिस वैराग्यसे सर्वविरतिकी वांछा करता भी है, तोभी सर्वविरतिघातक प्रत्याख्यान नाम कषायके उदयसे सर्व विरति अगीकार करणेकों सामर्थ्य नहीं, किंतु जघन्य, मध्यम, उत्कृष्टरूप

देशविरति हो सक्ता है, तिनमें जघन्य देशविरति आकुट्टि स्थूलहिंसादि त्याग मद्य मांसादि परिहार, अरु परमेष्टि नमस्कारका स्मरण करणा॥यदाह ॥श्लोक॥ आउट्टि थूल हिंसाइ, मद्य मसाइचायउ॥ जहन्नो सावउ होइ, जो नमुक्कार धारउ ॥ १॥ तथा मध्यम देशविरति "अक्षुद्रादि न्याय संपन्न विभव इत्यादि" धर्म योग्यता गुणों करि आकीर्ण गृहस्थ उचित षट्कर्म धर्ममें तत्पर , द्वादश व्रतका पालक, सदाचारवान्, ऐसा होवे, तो मध्यम श्रावक जानना तथा उत्कृष्टदेशविरति, सचित्त आहारका वर्जक, प्रतिदिन एकाशन करे, ब्रह्मचारी होवे, महाव्रत अंगीकार करनेकी इच्छावाला होवे, गृहस्थका धंदा जिसने त्यागा है, ऐसा जो होवे, सो उत्कृष्ट देशविरति यह तीन प्रकारकी विरति जिसकों होवे, उसकों श्राद्ध, अर्थात् श्रावक कहते हैं देशविरतिकी उत्कृष्टी स्थिति देशोन कोटिपूर्वकी है

अथ देशविरति गुणस्थानकमें ध्यानका संभव कहते हैं यह गुणस्थानमें १ अनिष्टयोगार्त्त, २ इष्टवियोगार्त्त, ३ रोगार्त्त, ४ निदानार्त्त यह चार पाद रूप आर्त्तध्यान तथा १ हिंसानंदरौद्र, २ मृषानंदरौद्र, ३ चौर्यानंद रौद्र, ४ संरक्षणानंदरौद्र यह चार पादवाला रौद्र ध्यान है वे देशविरतिके आर्त्तध्यान मंद होता है, जैसें जैसें देशविरति अधिक अधिकतर होती है, तैसें तैसें आर्त्त रौद्र ध्यान, मंद मंदतर होता जाता है,अरु धर्म ध्यान तो जैसे जैसें देशविरति अधिक होती है, तैसें तैसे अधिक अधिक होता है, मध्यमरूपही रहता है, परंतु उत्कृष्ट धर्मध्यान नहीं होता है जेकर उत्कृष्ट धर्मध्यान हो जावे, तब सर्व विरति हो जायगा, वो पांचमे गुणस्थान संबधी धर्मध्यान कैसा है? जिसमें षट् कर्म, एकादश प्रतिमा, अरु श्रावक व्रत पालनेका संभव है

उक्त षट् कर्मका नाम कहते हैं १ तीर्थंकर अर्हंत भगवंत वीतराग सर्वज्ञकी प्रतिमाद्वारा पूजा करे, २ गुरुकी सेवा करे, ३ स्वाध्याय, ४ संयम, ५ तप,६ दान, यह षट्कर्म हैं ॥यदुक्त॥ देवपूजा गुरूपास्ति ,स्वाध्याय संयमस्तप ॥ दानं चेति गृहस्थानां, षट् कर्माणि दिने दिने ॥ १ ॥

प्रतिमा जो है,सो अभिग्रहविशेषकों कहते हैं,सो नाममात्र यह है॥गाथा॥ दंसण वय सामाइय, पोसह पडिमा अबंभ सचित्ते॥आरंभ पेस उद्दिठ,वज्जए समणभूए य ॥१॥ इनका विस्तार देखना होवे, तदा पंचाशकनामा शास्त्रके

प्रतिमा पचाशकमें देख लेनां अरु श्रावकके व्रत बारह है, सो आगें चल कर लिखेंगे. यह षट् कर्म, एकादश प्रतिमा, बारह व्रत इनके पालनमें मध्यम धर्म ध्यान होता है, तथा देशविरति गुणस्थानस्थ जीव, अप्रत्याख्यान चार कषाय, नरकगति, नरकायु, नरकानुपूर्वी, यह नरक त्रिक आय सहनन तथा औदारिक शरीर, औदारिक अगोपांग, यह औदारिक द्विक यह सब मिल कर दश कर्मप्रकृतिका बध, व्यवछेद होनेसें सतसठ कर्मप्रकृतिका बध करता है तथा अप्रत्याख्यान चार, मनुष्यानुपूर्वी, तिर्यचानुपूर्वी, नरकत्रिक, देवत्रिक, वैक्रियद्विक, दुर्भग, अनादेय, अयश कीर्ति यह सतरां कर्मप्रकृतिका उदय व्यवछेद करनेसें सत्तासी कर्म प्रकृतिका फल नोक्ता है अरु एक सौ अडत्तीस प्रकृतिकी सत्ता है॥ इति देशविरतिगुणस्थान ॥५॥

अथ पांचमे गुणस्थानक उपरांत जो गुणस्थान है, तिनमेंसू तेरहवा गुणस्थान वर्जके शेष सर्वगुणस्थानोमें पृथक् पृथक् अंतर मुहूर्त्तमात्र स्थिति है

अथ छठा प्रमत्तसयत गुणस्थानकका स्वरूप लिखते हैं सर्व विरति साधु, यह छठे प्रमत्त गुणस्थानकमें होता है, वो साधु कैसा है? कि अहिंसादि पांच महाव्रतका धारक है, वो साधु किस करकें प्रमत्त होता है? कि प्रमादके होनेसें प्रमत्त होता है, सो प्रमाद पांच प्रकारका है॥

॥यदाह॥ गाथा॥ मज्ज विसय कसाया, निद्दा विगहा य पंचमी नणिया॥ ए ए पंच पमाया, जीव पाडति संसारे॥१॥ नावार्थ—मद्य, विषय, कषाय, निद्रा, अरु विकथा, यह पांच प्रमाद हैं, सो जीवकों संसारमें गेरते हैं, जो साधु, इन पांचो प्रमादों करकें सयुक्त होवे, अरु सज्वलनकी चौथी कषायका उदय होवे, तब महामुनि महाव्रती साधु अवश्य अतर मुहूर्त्त काल लगि सप्रमाद होनेसें प्रमादी होता है जे कर अतरमुहूर्त्तसें उपरांतनी सप्रमादी होवे, तदा प्रमत्त गुणस्थानसेंनी नीचें गिर पडता है अरु जे कर अंतर मुहूर्त्तसें उपरांतनी प्रमाद रहित होवे, तदा फेर अप्रमत्त गुणस्थानमें चढता (आरोहता) है

अथ प्रमत्तसयत गुणस्थानमें ध्यानका संनव कहते हैं यह गुणस्थानमें मुख्य तो आर्त्तध्यान, उपलक्षणसें रौद्रध्यानकानी सनव है, क्योंकि नोकषाय, हास्यादि षट्कके होनेसें तथा आज्ञादि आलबन युक्त धर्मध्यानकी गौणता है, १ आज्ञा, २ अपाय, ३ विपाक, ४ सस्थान इन

चारोंके चिंतनलक्षण आलंबनों करके संयुक्त धर्मध्यान होता है इहां धर्मध्यानके चार पाद हैं॥ उक्तं च ॥ आज्ञापायविपाकानां, संस्थानस्य विचिंतनात् ॥ इत्थं वा ध्येयभेदेन, धर्मध्यानं चतुर्विधं ॥ १ ॥ आज्ञा उसकों कहते हैं, कि जो कुछ सर्वज्ञ अर्हंत भगवंतने कहा है, सो सर्व सत्य है, अरु जो बात, मेरी समझमें नहीं आती है, वो मेरी बुद्धिकी मंदता है, तथा दुःषम कालके प्रभावसें, संशय मिटाने वाले गुरुके अभावसें, इत्यादि निमित्तोसें मेरी समझमें नहीं आता है, परंतु अर्हंत भगवंतके कहे हुवे वाक्य सत्य है, क्योंकि उनकें मृषा बोलनेका कोइभी निमित्त नहीं है, ऐसा जो चिंतन करनां, सो आज्ञा विचयनामा प्रथम भेद है तथा राग, द्वेष, कषायादिको करके जो अपाय (कष्ट) उत्पन्न होते है, तिनका जो चिंतन करनां, सो अपायविचयनामा दूसरा भेद है तथा क्षण क्षण प्रति जो कर्मफलोदय विचित्ररूप उत्पन्न होता है, सो विपाकविचयनामा तीसरा भेद है, तथा यह लोक अनादि अनंत है, अरु उत्पाद,व्यय,ध्रुव रूप सर्व पदार्थ हैं, तथा पुरुषाकार लोकका संस्थान है, ऐसा जो चिंतन करनां,सो संस्थानविचयनामा चौथा भेद है इत्यादि आलंबना युक्त धर्मध्यानकी गौणता, प्रमत्त गुणस्थानमें है, परंतु सप्रमाद होनेसे मुख्यता नहीं

अथ जे कर कोइ प्रमत्त गुणस्थानमें निरालंबन धर्मध्यान कहे, तिसका निषेध करते हैं जिनभास्कर (जिनसूर्य) ऐसें कह गये हैं, कि जो साधु जहां लगि प्रमाद संयुक्त होवे, तहां लगि तिस साधुको निरालंबन ध्यान नहीं होता है, क्योंकि इहां प्रमत्त गुणस्थानमें मध्यमधर्मध्यानकी भी गौणताही कही है, परंतु मुख्यता नहीं तिस वास्ते प्रमत्तगुणस्थानमें उत्कृष्ट निरालंब धर्मध्यानका संभव नहीं

अथ जो यह अर्थ न माने, तिसको कहते हैं, जो साधु, प्रमाद युक्तभी आवश्यक सामायिकादि षडावश्यकसाधक अनुष्ठानका परिहार करकें निश्चल निरालंबन ध्यानाश्रित होवे, वो साधु, मिथ्यात्वमोहित मिथ्याभाव करके मूढ हुआ थका जैनागम श्रीसर्वज्ञप्रणीत शास्त्र नहीं जानता, क्योंकि वो साधु व्यवहार तो छोड बैठा है, अरु निश्चयकों प्राप्त नहीं हुआ है अरु जो जिनागमके जानने वाले हैं, सो तो व्यवहारपूर्वक निश्चयकों साधते हैं ॥ यदाह ॥ जइ जिणमयं पवज्जह, ता मा विवहार निछए मु

यह ॥ विवहारनउ छेए, तित्थुछेउ जउ जणिश्रो ॥ १ ॥ अर्थ —जे कर जिनमतकों अंगीकार करते हो, श्रो जैनमतमें साधु होते हो, तो व्यवहार निश्चयका त्याग मत करो,क्यों कि व्यवहार नयके उछेद होनेसे तीर्थका उछेद हो जायगा,इस बात उपर यह दृष्टांत है,कि जैसे कोइक पुरुष अपने घरमें सदा बाजरेकी रोटी खाता है, किसीने उसकों निमंत्रण करकें अपूर्व मिष्टान्नाहार कराया, तब तो वो उस स्वादका लालुपी हो कर अपणे घरकी बाजरेकी रोटी नि स्वाद जान कर खाता नहीं, वस ऽ प्राप्य मिष्टान्नकी अनिलाषा करता है, तब तो वो अपणे घरका कदन्न तो खाता नहीं, अरु मिष्टान्नजी मिलता नहीं, तब वो उनयभ्रष्ट होता है तैसें यह जीवजी कदाग्रहरूप नूतके लगनेसें प्रमत्तगुणस्थान साध्यस्थूलमात्र पुण्यपुष्टिका कारण षडावश्यकादि कष्टक्रिया नहीं करता, अरु कदाचित् प्रमत्तगुणस्थानमें जिसका लान है, ऐसा जो निर्विकल्प मनोजनित समाधिरूप निरालंबन, ध्यानांशरूप, अमृत आहारतुल्य पाया है तब तो तिस करिकें उत्पन्न हूआ जो परमानंद सुखस्वाद, तिस करकें प्रमत्त गुणस्थानगत षडावश्यकादि कष्टक्रिया कर्म,कदन्न समान कर सम्यक्आराधन न करे, अरु मिष्टान्न तुल्य निरालंबन ध्यानांश सो तो प्रथम संहननके अनावसें प्राप्त नहीं होता है,तब तो षडावश्यकके न करनेसें उनयभ्रष्ट हो जाता है,क्योंकि निरालंबन ध्यानका मनोरथही पंचम कालके महामुनि ऋषियोने करा है ॥ तथाच पूर्वमहर्षय ॥ चेतोवृत्तिनिरोधनेन करण, ग्राम विधायोद्धश ॥ तत्संहृत्य गतागतं च मरुतो, धैर्यं समाश्रित्य च ॥ पर्यंकेन मया शिवाय विधिवत् स्थित्वैकनूनृद्दारीमध्यस्थेन कदाचिदर्पितदृशा, स्थातव्यमतर्मुख ॥१॥ चित्ते निश्चलतां गते प्रशमिते, रागादिनिद्रामदे ॥ विद्राणेऽक्षकदंबके विघटिते, ध्वांते भ्रमारंजके ॥ आनंदे प्रविजृंजिते पुरपते, ज्ञाने समुन्मीलिते ॥ मां रक्ष्यंति कदा वनस्थमनितो, दृष्टाशया श्वापदा ॥ २ ॥ तथा श्रीसूरप्रनाचार्या ॥ चित्तावदातैर्नवदागमानां, वा जैपजैरांगरुज निवर्त्य ॥ मया कदा प्रौढसमाधिलक्ष्मी इत्यादि " तथाश्री हेमचंद्र सूरय ॥ वनपद्मासनासीन, क्रोडस्थितमृगार्जक ॥ कदा घ्रास्यति वक्त्रे मां, चरतो मृगयूथपा ॥ १ ॥ शत्रौ मित्रे तृणे स्त्रैणे,सुवर्णेऽश्मनि मणौ मृदि ॥ मोक्षे जवे नविष्यामि, निर्विशेषमति कदा ॥२॥ इन श्लोकोका थोडासा अर्थजी

लिख देते हैं, चित्तकी वृत्ति निरोध करकें, इंद्रिय समूह औ इंद्रियोंके विषयोंकों दूर करके, तिस पीछें पवनकी अर्थात् श्वासोच्छ्वासकी गतागति को रोक करके, अरु धैर्यकों अवलंबकें, पद्मासनसें बैठ करकें,शिवके वास्ते विधि संयुक्त किसी पर्वतकी गुफामें बैठ करके,एक वस्तु उपरि दृष्टि रख कर, मुझको अंतर्मुख रहना योग्य है ॥१॥ चित्तके निश्चल हूयां उता राग, द्वेष, कषाय, निद्रा, मदके शांति हूया,अरु इंद्रिय समूहके दूर हूयां, अरु भ्रमारजक अंधकारके दूर होया, अरु आनंदके प्रगट वृद्धिमान् भये,ज्ञानके प्रकाश भये, ऐसी जीवकों अवस्थामें मेरेको वनमें रहेकों दुष्टाशयवाले सिंह कब रक्षा करेंगे? ॥२॥ तथा श्रीसूरप्रभाचार्यजी कहते हैं, कि हे भगवन्! तुमारा आगमरूप भेषज करकें, राग रूप रोग निवर्त्त करके,निर्मल चित्त करकें कब वो दिन आवेगा कि जिस दिन मैं समाधि रूपी लक्ष्मीकू देखुगा? इत्यादि तथा श्रीहेमचंद्रसूरिजी कहते हैं कि वनमें पद्मासन बैठे हुवे मेरी गोदमें मृगका बच्चा बैठे, अरु हिरणोंका स्वामी वडा हरण मेरे मूखकों सूघे, अरु में अपणी समाधिमें स्थित रहूं॥१॥ तथा शत्रुमें मित्रमें, तृण अरु स्त्रीमें, सुवर्ण अरु पाषाणमें, मणि अरु मट्टिमें, मोक्ष अरु संसारमें, निर्विशेषमति, मै कब होवूंगा? ॥ ४ ॥ ऐसेंही मंत्री वस्तुपालने तथा परमतमें भर्तृहरिनेभी मनोरथही करा है ऐसें स्वसमय परसमयमें प्रसिद्ध जो पुरुष हूये हैं, तिनोंने परमात्मतत्त्वसंवित्तिमें मनोरथही करा है, अरु मनोरथ जो लोकमें करते हैं, सो दुःप्राप्य वस्तुकाही करते हैं, परंतु जो वस्तु, सुखेन मिल जावे, तिसका मनोरथ कोइभी नहीं करता है, जो सदा मिष्टान्न खाता है, अरु वडा भारी राज्य भोगता है, वो कभी मिष्टान्न खानेका अरु राज्य भोगनेका मनोरथ नहीं करता है, तिस वास्ते सर्व प्रकारसे प्रमत्त गुणस्थानस्थ विवेकी जनोनें परम संवेग आरूढ अप्रमत्त गुणस्थानकका स्पर्श कराभी है, तोभी परम शुद्ध परमात्मतत्त्वसंवित्तिका मनोरथ करणा, परंतु षट्कर्म षडावश्यकादि व्यवहार क्रिया जो है, उसका परिहार न करना अरु जो मूढ, योगग्रह करकें ग्रस्त हैं, अरु सदाचार व्यवहारसे पराङ्मुख हैं, तिनका योगभी किसी कामका नहीं है,अरु उनका यह लोकभी नहीं अरु परलोकभी नहीं क्योंकि वो जीव जडात्मा है ॥ यत ॥ योगिन सम्मतामेतां,

प्राप्य कल्पलतामिव ॥ सदाचारमयीमस्या, वृत्तिमातत्त्ववतां बहि ॥ १ ॥ ये तु योगग्रहग्रस्ता, सदाचारपराङ्मुखा ॥ एष तेषां च योगोपि, न लो कोपि जडात्मनां ॥ २ ॥ तिस वास्ते साधुकों जो दूषण दिन रात्रिमें लगता है, तिसके छेदने वास्ते अवश्यमेव षडावश्यकादि क्रिया करे, जहां लगि उपरिले गुणस्थानों करि साध्य जो निरालंबन ध्यान है, तिसकों न प्राप्ति होवे, तहां लगि करे तथा प्रमत्त गुणस्थानस्थ जीव, चार प्रत्याख्यानके बंध, व्यवछेद होनेसें त्रेशठ प्रकृतिका बध करता है, तथा तिर्यग्गति, तिर्यगानुपूर्वी, नीचगोत्र, उद्योत, अरु प्रत्याख्यान चार, यह आठ प्रकृतिके वदय वछेद होनेसे अरु आहारक तथा आहारकोपां ग, यह दो प्रकृतिके उदय होनेसें एकासी प्रकृति वेदता है, अरु एक सौ अडत्तीस प्रकृतिकी सत्ता है ॥ इति प्रमत्तगुणस्थानक षष्ठ ॥ ६ ॥

अथ सप्तम अप्रमत्त गुणस्थानकका स्वरूप लिखते हैं पांच महाव्रत धारी साधु, पांच प्रमाद रहित, अप्रमत्त गुणस्थानस्थ होता है, अरु सं ज्वलनकी चारों कषायोंका वदय मद होवे, तथा नोकषायोंकाजी उदय मद होवे. तात्पर्य यह है कि सज्वलन कषाय तथा नोकषायोंका जैसा जैसा मदोदय होता है, तैसें तैसें साधु अप्रमत्त होता है ॥ यदाह ॥ श्लोक ॥ यथा यथा न रोचते, विषया सुलभाअपि ॥ तथा तथा समायाति, स विचौतत्त्वमुत्तम ॥ १ ॥ यथा यथा समायाति, सविचौतत्त्वमुत्तम ॥ तथा तथा न रोचते, विषया सुलभाअपि ॥२॥ अर्थ –जैसें जैसें अप्रमत्तगुण स्थान वाला जीव मोहनीय कर्मके उपशम करणेमें तथा क्षय करणेमें निपुण होता है,तथा जैसें सद्ध्यानका आरंज करता है,सोइ स्वरूप कहते हैं

दूर करे हैं, सर्व प्रमाद जिसने अैसा जो जीव, तथा पांच महा व्रतका धारक, अरु अष्टादश सहस्र जो शीलांगलक्षण, तिनों करकें सयुक्त, सदागमका अभ्यासी, ज्ञानवान् ध्यान एकाग्रता रूप,अैसा ज्ञान ध्यानरूप जि सके पास धन है,इसी वास्ते "मौनी" मौनवान् है क्योंकि मौनवानही ध्यान रूप धनवान् हो सक्ता है, तिस पीछें ज्ञान ध्यान मौनवान्, उपशम कर णेंके अर्थे अथवा क्षय करणेंके अर्थे सन्मुख हूआ थका अैसा पवित्र मुनि सप्तोत्तर मोहकों पूर्वोक्त सम्यक्त्व मोह, मिश्रमोह, मिथ्यात्वमोह, अरु अनतानुबधी चार यह सात प्रकृतिके विना शेष इक्कीस प्रकृतिरूप मो

हनीय कर्मके उपशम करणेके सन्मुख तथा क्षय करणेके सन्मुख जब होता है,तब सालंबन ध्यान त्यागके निरालंबन ध्यानमें प्रवेश करनेका आरंभ करता है यह निरालंबन ध्यानमें प्रवेश करने वाले योगी, तीन तरेंके होते हैं १ यथाप्रारंभका , २ तन्निष्ठा , ३ निष्पन्नयोगा ॥ यदाह ॥श्लोक॥ सम्यग् नैसर्गिकीं वा, विरतिपरिणतिं, प्राप्य सासंर्गिकीं वा ॥ क्वाप्येकांते निविष्टा , कपि च पलचल, न्मानसस्तंभनाय ॥ शश्वन्नासाग्रपाली, घनघटितदृशो, धीरवीरासनस्थो ॥ ये नि पापा समाधे, र्विदधति विधिना, रंभमारंभकास्ते ॥१॥ कुर्वाणो मरुतासनेंद्रियमन , क्षुत्तर्पनिद्राजय ॥ योंत जल्पति रूपणानिरसरु, तत्त्व समन्यस्यति ॥ सत्त्वानामुपरि प्रमोदकरुणा, मैत्रिनूंश मन्यते ॥ ध्यानाधिष्ठितचेष्टयाऽभ्युदयते, तस्येह तन्निष्ठता ॥ २ ॥ उपरतबहिरंतर्जल्पकल्लोलमाले, ललदविकलविद्यापद्मिनीपूर्णमध्ये ॥ सततममृतमत मानसे यस्य हंस , पिबति निरुपलेप सोऽत्र निष्पन्नयोगी ॥ ३ ॥

अथ अप्रमत्त गुणस्थानमें ध्यानका संभव कहते हैं सर्वज्ञका कहा हूआ धर्म ध्यान मैत्र्यादि अनेक भेदरूप है ॥ यदाह ॥ श्लोक ॥ मैत्र्यादिभिश्चतुर्भेद, य दाज्ञादि चतुर्विध ॥ रूपस्थादि चतुर्धा वा, धर्मध्यान प्रकीर्त्तितम् ॥ १ ॥ तत्र ॥ मैत्रीप्रमोदकारुण्य, माध्यस्थानि नियोजयेत् ॥ धर्मध्यानमुपस्कर्तुं, तद्धि तस्य रसायन ॥ २ ॥ आज्ञापायविपाकानां, संस्थानस्य विचिंतनात् ॥ इत्थ वा ध्येयभेदेन, धर्मध्यान प्रकीर्त्तितं ॥ ३ ॥ तथा १ पिंडस्थध्यान अपणे अंग अंगीका स्वरूप, २ वाणीव्यापाररूप पदस्थध्यान, ३ संकल्पित आत्मरूप रूपस्थ ध्यान, ४ कल्पनासे रहित रूपातीत ध्यान, ऐसा जो जिनेश्वरका कहा हूआ धर्मध्यान, सो अप्रमत्त गुणस्थानमें मुख्यवृत्ति करके प्रधानपणे होता है तथा रूपातीतपणे करकें शुक्लध्यानभी अंशमात्र करकें गौणपणे है इहां अप्रमत्त गुणस्थानमें आवश्यक क्रियाका जो अभाव है, तोभी शुद्ध है, यह वार्त्ता कहते हैं

इस पूर्वोक्त अप्रमत्त गुणस्थानकमें सामायिकादि षट् आवश्यक, सोभी नहीं है, "कोर्थ " सामायिकादि ते आवश्यक व्यवहार क्रियारूप, इस गुणस्थानमें नहीं, परंतु निश्चय सामायिकादि सर्व कुछ है, क्योंकि सामायिकादि सर्व आत्माके गुण हैं, " आया सामाइए, आया सामाइयस्स अट्ठे " अ

योंकी तर्फसें सर्वकृत्य इंद्राणीयोनें करे, तदासें विवाहविधि जगत्में प्र
लित हूई, तब श्रीऋषभदेव दोनो नार्योंके साथ सांसारिक विषयसुख
गता, जब छे लाख पूर्व, वर्ष व्यतीत हूए, तब सुमंगला राणीके न
और ब्राह्मी यह युगल जन्मे, तथा सुनंदाके बाहुबली और सुं
यह युगल जन्मे, पीछेसे सुनंदाके तो और कोइ पुत्र पुत्री नहीं जन्मे,
रंतु सुमंगला देवीके उणपचास (४ए) अर्थात् एक कम पंचास जोडे पु
होके जन्मे यह सब मिल कर सौ पुत्र और दो पुत्रीयों,श्रीऋषभदेवके
पत्य अर्थात् पुत्र पुत्री हूए हैं

तिन सौ पुत्रके नाम लिखते है १ नरत, २ बाहुबली, ३ श्रीमस्तक
४ श्रीपुत्रांगारक, ५ श्रीमल्लिदेव, ६ अगज्योति, ७ मलयदेव, ८ नार्ग
तार्थ, ए बंगदेव, १० वसुदेव, ११ मगधनाथ, १२ मानवर्त्तिक, १३ म
नयुक्ति, १४ वैदर्नदेव, १५ बनवासनाथ, १६ महीपक, १७ धर्मराष्ट्र
१८ मायकदेव, १ए आस्मक, २० दमक, २१ कलिंग, २२ ईषकदेव, २३
पुरुषदेव, २४ अकल, २५ नोगदेव, २६ वीर्यनोग, २७ गणनाथ, २८
तीर्णनाथ, २ए अबुदपति, ३० आयुवीर्य, ३१ नायक, ३२ काक्षिक, ३३
आनर्त्तक, ३४ सारिक, ३५ ग्रहपति, ३६ करदेव, ३७ कछनाथ, ३८ छ
राष्ट्र, ३ए नर्मद,४० सारस्वत, ४१ तापसदेव, ४२ कुरु, ४३ अंगल, ४४
पंचाल, ४५ शूरसेन, ४६ पुट, ४७ कालगदेव, ४८ काशीकुमार, ४ए कौ
शल्य, ५० नद्रकाश, ५१ विकाशक, ५२ त्रिगर्त्त, ५३ आवर्प, ५४ साल्लु,
५५ मत्स्यदेव, ५६ कुलियक, ५७ मुषकदेव, ५८ वाल्हीक, ५ए कांबोज,
६० मधुनाथ, ६१ सांड्क, ६२ आत्रेय, ६३ यवन, ६४ आनीर, ६५
वानदेव, ६६ वानस, ६७ कैकेय, ६८ सिंधु, ६ए सौवीर, ७० गधार, ७१
काष्ठदेव, ७२ तोषक,७३ शौरक, ७४ नारद्वाज,,७५ शूरदेव, ७६ प्रस्थान,
७७ कर्णक, ७८ त्रिपुरनाथ, ७ए अवतिनाथ, ८० चेदिपति, ८१ विष्कंन,
८२ नैषध, ८३ दशार्णनाथ, ८४ कुसुमवर्ण, ८५ नूपालदेव, ८६ पालप्रभु,
८७ कुशल, ८८ पद्म,८ए महापद्म,ए० विनिड्र, ए१ विकेश, ए२ वैदेह,ए३
कछपति, ए४ नद्रदेव, ए५ वज्रदेव, ए६ सांद्रनद्र, ए७ सेतज, ए८ वत्स
नाथ,एए अगदेव, १०० नरोत्तम,यह ऋषन देवके सौ पुत्रोंका नाम जानना

इस अवसरमें जीवोंके कषायों प्रबल हो जानेसें पूर्वोक्त हकारादि तीनो

दंमका लोक नय नहीं करने लगे, इस अवसरमें लोकोने सर्वसें अधिक ज्ञानवानादि गुणों करकें संयुक्त श्रीरुषभदेवकों जानकें युगलक लोक, श्रीरुषभदेवकों कहते हूए कि अबके सब लोक दंमका नय नहीं करते हैं? श्री रुषभदेवजी गर्नमेंनी मति, श्रुत, अरु अवधि, यह तीन ज्ञानों करकें संयुक्त थे, यह श्रीरुषभदेवजीके पूर्वनवोंका वृत्तांत आवश्यक तथा प्रथमानुयोगसें जान लेनां, तब श्रीरुषभदेव वो युगलक पुरुषोंकों कहते नये कि जो राजा होता है, सो दंम करता है, और राजा जो होता है, सो मंत्री कोटवालादि सेना संयुक्त होता है, अरु कृताभिषेक होता है, फेर उसकी आज्ञा अनतिक्रमणीय होती है, ऐसा वचन सुन कर, वे मिथुनक बोले कि ऐसा राजा हमारानी हो जावे? तब रुषभदेवजी बोले जो तुमारी मनसा ऐसी है, तो नाभिकुलकरसें याचना करो, पीछें तिनोनें नाभिकुलकरसें विनति करी, तब नाभिकुलकरने कहा, जाउ रुषभदेवजी तुमारा राजा हूआ, तब वे मिथुनक, रुषभदेवकों राज्याभिषेक करने वास्ते पद्मिनी सरोवरमें गये, इस अवसरमें इंद्रका आसन कंपमान हूआ, तब अवधिज्ञानसें राज्याभिषेकका अवसर जानके यहां आ कर श्रीरुषभदेवकों राज्याभिषेक करा, मुकुटादि सर्व अलंकार जो कुछ राजाके योग्य थे, सो पहिराये, इस अवसरमें मिथुनक लोक पद्मसरोवरसे नलिनीकमलोंमें पाणी ल्याये, उनोने आ कर जब श्रीरुषभदेवजीकों अलंकृत देखा, तब उननोंने चरणों उपर जल गेर दीया, तब इंद्रने मनमें चिंता करी कि ये बडे विनीत पुरुष हैं, ऐसा जान कर वैश्रमणकों आज्ञा दीनी कि इन विनीतोंके रहने वास्ते विनीता नामा नगरी वसाउ, तब विनीता नगरी वैश्रमणनें वसाइ, इसका स्वरूप, शत्रुंजयमहात्म्यसें जान लेनां

अथ संग्रहके वास्ते हाथी, घोडे, गौ प्रमुख श्रीरुषभदेवके राज्यमें वनोंसें पकडे गये, तब श्रीरुषभदेवने चार प्रकारका संग्रह करा १ उग्रा, २ नोगा, ३ राजन्या, ४ क्षत्रिया, उसमें जिनकों कोटवालकी पदवी दीनी, सो दंमके करनेसें उग्रवंश कहलाया, तथा जिनकों श्रीरुषभदेवजीने गुरु अर्थात् उंचे बडे करकें माने, तिनोंका नोगवंश कहलाया, तथा जो श्रीरुषभदेवजीके मित्र थे उनोका राजन्यवंश नाम रखा गया, तथा शेष जो रहे, तिनका क्षत्रियवंश हूआ

अथ आहारकी विधि कहते हैं, जब कल्पवृक्षोंके फलोंका अभाव हूआ,तब पकाहारका खाना किस तरेसें हूआ? सो लिखते हैं कालके प्रभावसें कल्पवृक्ष फल देनेसें रह गये, तब लोक,और वृक्षोंके कन्द, मूल,पत्र, फूल, फल, खाने लगे, केइक इक्षुका रस पीने लगे, तथा सतरे जातका कच्चा अन्न खाने लगे, परंतु कितनेक दिनो पीछें कच्चा अन्न उनकों जीर्ण न होनेसें ऋषभदेवजीने उनको कहा कि तुम हाथोंसें मसलके तूतरा दूर करकें खाओ फेर कितनेक दिनो पीछें वैसेंभी पाचन न होने लगा, तो फेर दूसरी तरें कच्चा अन्न खानेकी विधि बताइ, असें बहुत तरेंस कच्चा अन्न खानेकी विधि बताइ, तोभी कालदोषसें अन्न पाचन न होने लगा, इस अवसरमें जंगलोंमें वांसादिके घसनेसें अग्नि उत्पन्न हूआ।

प्रश्न – तुम कहते हो कि ऋषभदेवजीको जातिस्मरण और अवधि ज्ञान था, तो फेर ऋषभदेवजीने प्रथमसेंही अग्नि बनाना उस अग्निसें अन्न रांधके खाना क्युं न बतलाया?

उत्तर – हे भव्य! एकांत स्निग्ध कालमें और एकांत रुक्षकालमें अग्नि किसी वस्तुसेंभी उत्पन्न नहीं हो सक्ति, कदाचित् कोइ देवता विदेहक्षेत्रसें अग्निको लेभी आवे, तोभी यहां तत्काल बूज जाती थी, इस वास्ते अग्निसे पकाकें खानेका उपदेश नहीं दीया, पीछें तिस अग्निकों तृणादि दाह करता देखकें अपूर्व रत्न जानकें पकडनें लगे, जब हाथ जले, तब डर खा कर दौडकें श्रीऋषभदेवजीसें सर्व वृत्तांत कह्या, तब श्रीऋषभदेवने अग्नि ले आनेकी विधि बताइ,तिस विधिसें अग्नि घरमें ले आये,तब हस्ती उपर बैठे हूये ऋषभदेवने हाथीके शिर उपरही मिट्टिका एक कूमासा बना कर उनोंके पास अग्निमें पका कर उसमें अन्न रांध कर खाना बताया, पीछें जिसके हाथसें वो कुम्भ पकडाया वो कुंभार नामसें प्रसिद्ध हूआ,इसी वास्ते कुंभारकों प्रजापति पर्यायपति कहते हैं, फेर तो शनै शनै सर्वतरेंका आहार पकाकें खानेकी विधि प्रवृत्त हो गइ,सर्वविधि श्रीऋषभदेवजीनेही बताइ है

अथ शिल्पद्वार कहते हैं श्रीऋषभदेवजीके उपदेशसें पांच मूल शिल्प अर्थात् कारीगर बने, तिसका नाम लिखते हैं १ कुंभकार, २ लोहकार, ३ चित्रकार, ४ वस्त्र बुनने वाले, ५ नापित अर्थात् नाइ, ये पांच शिल्प

वने. यह एकेक शिल्पके अवांतर नेद वीश वीश हैं, इस वास्ते सर्व मिल कर एक सौ शिल्प उत्पन्न हूए.

अथ कर्मद्वार लिखते हैं कर्मद्वारमें १ खेती करणी, वाणिज्य करणा, धनका ममत्व करणा, इत्यादि कर्म बताये प्रथम मट्टीके सचयोंमें नरके, अहरण, हथोडी प्रमुख वनाये, पीछें उनसे सर्व वस्तु काम लायक बनाइ गइ.

तथा नरतादि पर्यालोकोकों बहत्तर कला सिखलाइ, तथा स्त्रीयोंकों चौशठ कला सिखलाइ इन, सर्नोका नाम मात्र असे है — १ लिखनेकी कला, २ पढनेकी कला, ३ गणितकला, ४ गीतकला, ५ नृत्यकला, ६ ताल बजाना, ७ पटह बजाना, ८ मृदंग बजाना, ९ वीणा बजाना, १० वशपरीक्षा, ११ नेरीपरीक्षा, १२ गजशिक्षा, १३ तुरंगशिक्षा, १४ धातुवाद, १५ दृष्टिवाद, १६ मत्रवाद, १७ वलिपलितविनाश, १८ रत्नपरीक्षा, १९ नारीपरीक्षा, २० नरपरीक्षा, २१ छदबधन, २२ तर्कजल्पन, २३ नीतिविचार, २४ तत्त्वविचार, २५ कविशक्ति, २६ ज्योतिषशास्त्रका ज्ञान, २७ वैद्यक, २८ षड्नाषा, २९ योगान्यास, ३० रसायणविधि, ३१ अजनविधि, ३२ अठारह प्रकारकी लिपि, ३३ स्वप्नलक्षण, ३४ इंद्रजालदर्शन, ३५ खेती करणी, ३६ वाणिज्य करणा, ३७ राजाकी सेवा, ३८ शकुनविचार, ३९ वायुस्तंनन, ४० अग्निस्तंनन, ४१ मेघवृष्टि, ४२ विलेपनविधि, ४३ मर्दनविधि, ४४ कर्ध्वगमन, ४५ घटबधन, ४६ घटभ्रमन, ४७ पत्रछेदन, ४८ मर्मनेदन, ४९ फलाकर्षण, ५० जलाकर्षण, ५१ लोकाचार, ५२ लोकरंजन, ५३ अफलवृक्षोंकों सफल करणा, ५४ खड्गबंधन, ५५ छुरी बधन, ५६ मुद्राविधि, ५७ लोहज्ञान, ५८ दांत समारणे, ५९ काललक्षण, ६० चित्रकरण, ६१ बाहुयुद्ध, ६२ मुष्टियुद्ध, ६३ दमयुद्ध, ६४ दृष्टियुद्ध, ६५ खड्गयुद्ध, ६६ वाग्युद्ध, ६७ गारुडविद्या, ६८ सर्पदमन, ६९ नूतमर्दन, ७० योग सो द्रव्यानुयोग, अक्षरानुयोग, व्याकरण, औषधानुयोग, ७१ वर्षज्ञान, ७२ नाममाला यह पुरुषोंकों बहत्तर कला सिखलाइ, तिसका नाम कह्या

अब स्त्रीयोंकों चौशठ कला सिखलाइ, तिसका नाम कहते हैं, १ नृत्यकला, २ औचित्यकला, ३ चित्रकला, ४ वादित्र, ५ मत्र, ६ तंत्र, ७ ज्ञान,

८ विज्ञान, ९ दम, १० जलस्तंभ, ११ गीतगान, १२ तालमान, १३ मेघ वृष्टि, १४ फलवृष्टि, १५ आरामारोपण, १६ आकार गोपन, १७ धर्मविचार, १८ शकुनविचार, १९ क्रियाकल्पन, २० संस्कृतजल्पन, २१ प्रसादनीति, २२ धर्मनीति, २३ वर्णिकावृद्धि, २४ स्वर्णसिद्धि, २५ तैलसुरभीकरण, २६ लीलासचरण, २७ गजतुरंगपरीक्षा, २८ स्त्री पुरुषके लक्षण, २९ कामक्रिया, ३० अष्टादश लिपि परिछेद, ३१ तत्कालबुद्धि, ३२ वस्तुसिद्धि, ३३ वैद्यकक्रिया, ३४ सुवर्ण रत्नभेद, ३५ घटभ्रम, ३६ सारपरिश्रम, ३७ अंजनयोग, ३८ चूर्णयोग, ३९ हस्तलाघव, ४० वचनपाटव, ४१ भोज्य विधि, ४२ वाणिज्यविधि, ४३ काव्यशक्ति, ४४ व्याकरण, ४५ शालिखंडन, ४६ मुखमंडन, ४७ कथाकथन, ४८ कुसुमगुंथन, ४९ वरवेष, ५० सकलभाषाविशेष, ५१ अभिधानपरिज्ञान, ५२ आभरण पहनने, ५३ भृत्योपचार, ५४ गृहाचार, ५५ शाठ्यकरण, ५६ परनिराकरण, ५७ धान्यरंधन, ५८ केशबंधन, ५९ वीणादि नाद, ६० वितंडावाद, ६१ अंकविचार, ६२ लोक व्यवहार, ६३ अत्याक्षरिका, ६४ प्रश्नप्रहेलिका यह स्त्रीकी चौसठ कला कही.

अबकी सर्व सांसारिक कला पूर्वोक्त कलायोंका प्रकरभूत है, इस वास्ते सर्व कला इनहीके अंतर्भाव है, जैसे प्रथम लिपि कलाके अठारह भेद दक्षिण हाथसें ब्राह्मीपुत्रीकों सिखाइ, तिसके नाम कहते हैं १ हंसलिपि, २ भूतलिपि, ३ यक्षलिपि, ४ राक्षसलिपि, ५ यावनी लिपि, ६ तुरकीलिपि, ७ कीरीलिपि, ८ द्राविडीलिपि, ९ सैंधवीलिपि, १० मालवीलिपि, ११ नडी लिपि, १२ नागरीलिपि, १३ लाटीलिपि, १४ पारसीलिपि, १५ अनिमित्ती लिपि, १६ चाणक्कीलिपि, १७ मूलदेवी, १८ उड्डीलिपि, यह अठारह प्रकार की ब्राह्मीलिपि, देशविशेषके भेदसे अनेक तरेंकी हो गइ, जैसेंकी १ लाटी, २ चौडी, ३ डाहली, ४ कानडी, ५ गौर्जरी, ६ सोरठी, ७ मरहठी, ८ कोंकणी, ९ खुरासाणी, १० मागधी, ११ सिंहली, १२ हाडी, १३ कीरी, १४ हम्मीरी, १५ परतीरी, १६ मसी, १७ मालवी १८ महायोधी, इत्यादि लिपि सिखाइ, तथा सुंदरी पुत्रिकों वाम हाथसें अंकविद्या सिखाइ, जो जगतमें प्रचलित कला है, जिनोसे अनेक कार्य सिद्ध होते हैं, वे सर्व श्रीऋषभदेवने प्रवर्त्ताइ हैं तिसमें कितनीक कला कइ वार लुप्त होजाती हैं, फिर सामग्री पा कर प्रगटभी हो जाती हैं, परंतु नवीन विद्या वा कला कोइभी नहीं अ

त्पन्न होती है, जो कलाव्यवहार, श्रीऋषभदेवजीनें चलाया है, वो सर्व आवश्यक सूत्रमें देख लेना

ब्राह्मी जो भरतके साथ जन्मी थी, तिसका विवाह बाहुबलीके साथ कर दीया, और बाहुबलीके साथ जो सुंदरी पुत्री जन्मी थी तिसका विवाह भरतके साथ कर दीया, तबसें माता पिताकी दीनी कन्याका व्यवहार प्रचलित हूआ

श्रीऋषभदेवजीने युगल अर्थात् एक उदरके उत्पन्न हूए बहिन भाइका विवाह दूर कीया, श्रीऋषभदेवकों देखकें लोकभी इसी तरें विवाह करने लगे, श्रीऋषभदेवने बहुत काल तांइ राज्य करा, प्रजाके वास्ते सर्व तरेंके सुख उत्पन्न हूए, इस हेतुसें श्रीऋषभदेवकों जैनीलोक, जगत्का कर्त्ता मानते हैं, दूसरे मतवाले जो ईश्वरकी करी सृष्टि कहते हैं, वेभी ईश्वर, आदीश्वर, जगदीश्वर, योगीश्वर, जगत्का कर्त्ता ब्रह्मा आदि विष्णु आदि योगी आदि भगवान् आदि, अर्हतआदि, तीर्थंकर, प्रथम बुद्ध, सर्वसें वडा, इत्यादि जो नाम, और महिमा गाते हैं, वे सर्व श्रीऋषभदेवजीकेही गुणानुवाद है, और कोइ सृष्टिका कर्त्ता नहीं है

मूर्ख और अज्ञानीयोंनें स्वकपोलकल्पित शास्त्रोंमें ईश्वरविषयमें मनमानी कल्पना कर लीनी है, उस कल्पनाकों बहुत जीव आज तांइ सच्ची मानते चले आये हैं, क्योंकि सर्वमत जैनके विना ब्राह्मणोनेही प्राय चलाये हैं, इस वास्ते ब्राह्मणोही मतोंके विश्वकर्मा हैं, अरु लौकिक शास्त्रोंमें जो कुछ है, सो ब्राह्मणोहीके वास्ते है ब्राह्मणभी लौकिक शास्त्रोनें तार दीये, क्योंकि शास्त्र बनाने वालोंके संतानादि, खूब खाते,पीते,और आनंद करते हैं, इन ब्राह्मणोंकी तथा वेदोंकी उत्पत्ति जैसें आवश्यक आदिक शास्त्रोंमें लिखी है, तैसें भव्य जीवोंके जानने वास्ते यहां मैंभी लीखुगा

निदान सर्व जगत्का व्यवहार चला कर, भरत पुत्रकों विनीता नगरीका राज्य दीया, अरु बाहुबली पुत्रकों तक्षिलाका राज्य दीया, शेष पुत्रोंकों और और देशोंका राज्य दीया, उनही पुत्रोंके नामसें बहुत देशोंका नामभी तैसाही पड गया, जैसें अंगदेश, बंगदेश, मगधदेश, इत्यादि नाम देशोंकाभी पुत्रोके नामसें पड गया

पीछें श्रीऋषभदेवने स्वयमेव दीक्षा लीनी, उनके साथ कछ, महाकछ, सामतादिक चार हजार पुरुषोंने दीक्षा लीनी.

श्रीऋषभदेवजीको एक वर्ष तक भिक्षा न मिली,तब चार हजार पुरुष तो भूखें मरते जटाधारी, कंद, मूल, फल, फूल, पत्रादि आहारी हो क रके गंगाके दोनो किनारा उपर तापस वनके रहने लगे, अरु श्रीऋषभदे वजीका ध्यान, जप आदि ब्रह्मादि शब्दोंसें करने लगे

तब एक वर्ष पीछें वैशाख शुदी तीजको हस्तिनापुरमें आये, तहां श्री ऋषभदेवका पडपोता श्रेयांस कुमारने जातिस्मरण ज्ञानके बलसें श्रीऋषभ देवको भिक्षा वास्ते फिरते देखके इक्षुरससें पारणा कराया, क्योंकि उस समयमें लोकोने कोइ भिक्षाचर देखा नहीं था, अरु न वो भिक्षाको दे जानते थे, तिस कारणसें श्रीऋषभदेवजीको हाथी, घोडे, आभूषण, कन्या दि तो बहुत भेट करे, परंतु वे तो उस समयमे त्यागी थे, इस वास्ते लीने नही तब लोकोने श्रेयांसकुमारकों पूछा कि तुमने श्रीऋषभदेवजीको भिक्षार्थी कैसे जाने? तब श्रेयांसकुमारने अपणे और श्रीऋषभदेवजीके आठ भवोंका संबंध कह्या, सो सर्व अधिकार, आवश्यक शास्त्रमें लिखा है तद् पीछें सर्व लोक भिक्षा देनेकी रीति जान गये

श्रीऋषभदेवजी एक हजार वर्ष तक देशोमें छद्मस्थ पणे विचरते रहे, तिस अवस्थामें कछ अरु महाकछके बेटे नमि और विनमीने आ कर प्रभुकी बहुत सेवा भक्ति करी, तब धरणेंद्रने प्रज्ञप्त्यादि अडतालीस ह जार विद्या (४८०००) उनकों दे कर वैताढ्यगिरिकी दक्षिण, अरु उत्तर, यह दोनों श्रेणिका राज्य दीया, वे सर्व विद्याधर कहलाये, इनही विद्या धरोंके संतानोंमें रावण, कुंभकर्णादि तथा वाली सुग्रीवादि और पवन ह नुमानादि सर्व विद्याधर हूए हैं

एकदा छद्मस्थ अवस्थामें श्रीऋषभदेवजी विहार करते हूए, बाहुब लीकी तक्षिला नगरीमें गये, वहां बाहिर बागमें कायोत्सर्ग करकें खडे रहे यह खबर जब बाहुबलीकों पहुंची तब बाहुबलीने मनमें विचार करा कि कलकों बडे आडंबरसें पिताकों वंदना करनेकों जाऊंगा, प्रभात हूये जब आडंबरसें गया, तब श्रीऋषभदेवजी तो तहांसें और कहीं चले गये, तब बाहुबल बहुत उदास हूआ, तब श्रीऋषभदेवजीके चरणोंकी ज

गोंके ऊपर धर्मचक्रतीर्थ स्थापन कराये, वो धर्मचक्र तीर्थ, विक्रमराजा तक तो रहा, पीछें जब पश्चिमदेशमें, नवे मतमतांतर खडे हूए, तबसें वो तीर्थ नष्ट हो गया

तदपीछें श्रीऋषभदेवजी बाल्हीक, जोनक, अमंब, इल्लाक, सुवर्णभूमि, पह्लवकादि देशोमें विचरने लगे तहां जिनोनें श्रीऋषभदेवजीका दर्शन करा, वो तो सब भद्रक स्वभाव वाले हो गये,अरु शेष जो रहा, वो सब म्लेछ, निर्दयी अनार्य हो गये, अनेक कल्पनाके मत मानने लगे, उनका व्यव हार और तरेंका बन गया

जब श्रीऋषभदेवकों एक हजार वर्ष व्यतीत हूए तब विहार करकें विनीता नगरीके पुरिमताल नामा बागमें आये, तब बड वृक्षके हेठ, फागुन वदि एकादशीके दिन, तीन दिनके उपवासी थे, तहां पहिले प्रहरमें केवलज्ञान अर्थात् भूत, भविष्यत् वर्त्तमानमें सर्व पदार्थोंके जानने देखने वाला आत्म स्वरूप रूप केवलज्ञान प्रगट हूआ,तब चौशठ इन्द्र आए,देवताओनें समव सरण बनाया, तीन गढ चारों दरवाजे इत्यादि समवसरणकी रचना करी, एकैक दिशामें तीन तीन दरवाजे बनाये, मध्यभागमें मणिपीठिका अर्थात् चौंतरा बनाया, तिसके मध्यभागमें अशोकवृक्ष रचा, तिसके हेठ दरवाजोंके सन्मुख चारों दिशोंमें चार सिंहासन रचे, तिसमें पूर्वके सिंहासन ऊपर श्रीऋषभदेव अर्हंत बिराजमान हुए, अरु शेष तीनो सिंहासनो ऊपर श्रीऋषभदेव सरीखे तीन बींब स्थापन करे, तब जिस दरवाजेसें कोइ आवे, वो तिस पासेंही श्रीऋषभदेवजीकों दीखते थे, इसी वास्ते जगत्में चार मुख वाला श्रीभगवान् ऋषभदेवजी ब्रह्माके नामसें प्रसिद्ध हूआ, ध नजयकोशमें श्रीऋषभदेवजीका नाम ब्रह्मा लिखा है

जब श्रीऋषभ देवजीकों केवलज्ञान उत्पन्न हूआ, तब भरत राजा श्रीऋषभदेवजीकों केवली सुन कर सकल परिवार संयुक्त समवसरणमें वं दना करनेंकों अरु उपदेश सुननेकों आया, वहां श्रीऋषभदेवजीका उप देश सुन कर भरत राजाके पांच सौ पुत्र अरु सात सौ पोते तथा ब्राह्मी ऋषभदेवजीकी बेटी औरभी अनेक स्त्रीयोंने दीक्षा लीनी, मरुदेवीजी तो भगवान्के छत्रादि देखके तथा वानी सुनकें केवली हो कर मोक्ष हो गइ, तथा भरतके बडे पुत्रका नाम ऋषभसेन पुंडरीक था, वो सोरठदेशमें

शत्रुंजय तीर्थ ऊपर देह त्यागकर, मोक्ष गया, इस वास्ते शत्रुंजयका नाम पुंडरीकगिरि रक्खा गया।

भरतके पांच सो पुत्रोंने जो दीक्षा लीनी थी, तिनमें एकका, नाम मरीची था, वो मरीचीने जैन दीक्षाका पालनां कठिन जान कर अपनी आजीविकाके चलाने वास्ते नवीन मन कल्पित उपाय खडा कीया, क्योंकि उसने गृहवास करनेमें तो बडी हीनता जाणी, तब एक कुलिंग बनानां चाहा, सो इसी रीतिसे बनाया कि साधु तो मनदंड, वचनदंड, अरु काय दंड, इन तीनो दंडोंसे रहित है, और मै तो इन तीनो दंडों करकें संयुक्त हुं, इस वास्ते मुजको त्रिदंड रखनां चाहियें, दूसरा साधु तो द्रव्य अरु भाव करके मुंडित है, सो लोच करते है, अरु मैं तो द्रव्य मुंडित हुं, इस वास्ते मुजे उस्तरे पाछनेंसे मस्तक मुंडवानां चाहियें, शिखाभी रखनी चाहिये, तीसरा साधु तो पांच महाव्रत पालते है, अरु मेरे तो सदा स्थूल जीवकी हिंसाका त्याग रहो चौथा साधु तो निकंचन है, अर्थात् परिग्रह रहित है, अरु मुजकों एक पवित्रकादि रखनी चाहियें, पांचमा साधु तो शीलसें सुगंधित है, अरु मैं ऐसा नहीं हू इस वास्ते मुजे चंदनादि सुगंधी लेनी ठीक है, छठा साधु तो मोह रहित है, अरु मैंतो मोह संयुक्त हूं, इस वास्ते मुजे मोहाछादितकों छत्री रखनी चाहियें सातमा साधु जूते रहित है, मुजकों पगोंमें कुछ उपानह (जुती) प्रमुख चाहियें आठमा साधु तो निर्मल है, इस वास्ते उनके शुक्लांबर वस्त्र है, अरु मैं तो क्रोध, मान, माया, अरु लोभ, इन चारों कषायों करकें मैला हू इस वास्ते मुजे कषाय वस्त्र अर्थात् गेरुके रंगे (भगवे) वस्त्र रखने चाहियें, नवमा साधु तो सचित्त जलके त्यागी हैं, इस वास्ते मैं छानके सचित्त पाणी पीउंगा, स्नानभी करुंगा, इस तरें स्थूलमृषावादादिसेंभी निवृत्त हूआ, इस प्रकारके मरीचीने स्वमतिसें अपणी आजीविकाके वास्तें लिंग बनाया, यही लिंग, परिव्राजकोंका उत्पन्न हूआ

मरीची भगवान्के साथही विचरता रहा, तब साधुओंसें विलक्षण लिंग देखकें लोक पूछते हूए, तब मरीची साधुका यथार्थ धर्म कहता था, अरु अपणा पाखंडवेष पूर्वोक्त रीतिसें प्रगट कह देता था, जो पुरुष, इसके पास धर्म सुन कर दीक्षा लेनी चाहता था, तिसकों भगवान्के सा

धुओंकों दे देता था, एकदा समय मरीची मांदा ( रोग ग्रस्त ) हूआ, तब विचार किया कि मैं तो असयती हू, इस वास्ते साधु मेरी वैयावृत्त नहीं करते हैं, अरु मुझे करानीभी युक्त नहीं है, तो कोइ चेलाभी मुझे वैयावृत्त वास्ते करनां चाहियें, तिस कालमें श्रीऋषभदेवजी निर्वाण हो गये थे, पीछें एक कपिलनामक राजाका पुत्र था, सो मरीचीके पास धर्म सुननेकों आया, तब मरीचीनें उसकों यथार्थ साधुका लिंग आचार कहा, तव कपिलने कहा तो तेरा लिंग विलक्षण क्यों कर है? तब मरीचीने कहाकि मैं साधुपणा पालने समर्थ नहीं हूं, इस वास्ते मैं यह लिंग निर्वाहके वास्ते स्वकपोलकल्पित बनाया है, तब कपिलने कहा कि मुझे श्रीऋषभदेवके साधुओंका धर्म रुचता नहीं है, तुम कहो तेरे पासभी कुछ धर्म है, या नहीं है,? तब मरीचीने जाना, यह भारीकर्मी जीव है, मेराही शिष्य होने योग्य है, इस लोभसें मरीचीने कह दीया कि वहांभी धर्म है, अरु मेरे पासभी कछुक धर्म है, यह सुन कर कपिल मरीचिका शिष्य हो गया, यह कपिल मुनिकी उत्पत्ति है उस बखत मरीचीके पास तथा कपिलके पास कोइभी पुस्तक नहीं था, नि केवल जो कुछ आचार मरीचीने कपिलकों बता दीया सोइ आचार कपिल करता रहा, मरीचीने उत्सूत्र भाषण करनेसे एक कोटाकोटी सागरोपम लग संसारमें जन्म मरणकी वृद्धि करी, मरीचि तो काल कर गया अरु पीछेसें कपिल यथार्थ ज्ञान शून्य मरीचीकी बताइ हूइ रीति उपर चलता रहा, उस कपिलका आसुरीनामा शिष्य हूआ, कपिलने आसुरीकोंभी आचार मात्रही मार्ग वतलाया, कपिलने औरभी बहुत शिष्य बनाये, उनके प्रेममें तत्पर थका, मरके ब्रह्मनामक पांचमे देवलोकमें देवता हूआ, तब उत्पत्तिके अनंतर अवधिज्ञानसें देखा, कि मैंनें क्या दानादि अनुष्ठान करा है? जिस्सें मैं देवता हूआ, हू, तब अवधिज्ञानसें यथाज्ञानशून्य अपणे आसुरीनामा शिष्यकों देखा, तब विचार करा कि मेरा शिष्य कुछ नहीं जानता? इसकों कुछ तत्त्व उपदेश करुं? असा विचार कर, कपिल देवता आकाशमें पंचवर्णके मंडलमें रह कर तत्त्वज्ञानका उपदेश करता भया, कि अव्यक्तसें व्यक्त प्रगट होता है, तिस अवसरमें षष्ठितंत्र शास्त्र, आसुरीने बनाया, तिसमें असा कथन करा कि प्रकृतिसें महान् होता है, अरु महा

नसे अहंकार होता है, अहंकारसे गण षोडश होता है, तिस गणको उशमेंसू पंचतन्मात्रोंसे पांच नूत इत्यादि सरूप पूर्वे यही प्रथम सांख्य मतविषे लिख आये हैं, वहांसे जान लेना पीछे इनकी सप्रदायमें नामी सख नामा आचार्य हूआ, तबसे इस मतका नाम सांख्यमत प्रसिद्ध हूआ, वास्तवमें सर्वपारिव्राजक सन्यासीयोंके लिंग आचारादि धर्मका मूल मरीचि हूआ, इन सांख्यमतका तत्त्व अबनी नगवद्गीता तथा नागवतादि ग्रंथोंमें तथा सांख्यमतके शास्त्रोंमें प्रचलित है, एक जैनमतके विना सर्वमतोंकी जड, इससे समऊनी चाहियें

जब श्रीक्रृषनदेवजीकों केवलज्ञान उत्पन्न हूआ था, उसीदिन नरत राजाकी आयुधशालामें चक्ररत्न उत्पन्न हूआ, तब नरतने नरत क्षेत्रके ठहों खंमोमें राज बनाया, अपनी आज्ञा मनाइ, इसी वास्ते इसका नाम नरत खंम प्रसिद्ध हूआ

जब नरतने अपने ठोटे नाइयोंको आज्ञा मनाने वास्ते दूत नेजा, तब तिनोंनें विचार करा कि राज तो हमकों हमारा पिता दे गया है, तो फेर हम नरतकी आज्ञा क्यो कर माने? चलो पितासें कहे,जे कर अपना पिता श्री क्रृषनदेवजी कहेंगे, कि तुम नरतकी आज्ञा मानो,तब तो हम आज्ञा मान लेवेंगे,जे कर हमारा पिता कहेगा लडो,तो हम लडेंगे, ऐसा विचार करके कैलास पर्वतके ऊपर श्री क्रृषनदेवजीके पास गये, तब क्रृषनदेवजीनें उनके मनका अनिप्राय जान कर उनकों उपदेश करा जो उपदेश करा था,सो श्रीसूत्रकृतांग सूत्रके दूसरे वैतालीय अध्ययनमें लिखा है, तब तो उपदेश सुन कर अठानवे (९८) पुत्रोंनें दीक्षा ले लीनी,सर्व ऊगडे ठोड दीये, इस वार्त्तामें नरतकी अपकीर्त्ति हूइ, तब नरत चक्रवर्त्ती पांच सौ गाडे पक्वान्नके ले कर समवसरणमें आया, और कहने लगा कि मैं अपनें नाइयोंकों नोजन कराउंगा, और मैरा अपराध क्षमा कराउगा, तब श्री क्रृषनदेवजीने कहा कि ऐसा आहार साधुओंकों लेना योग्य नहीं, तब नरत मनमें बडा उदास हूआ,नरतने कहा अब मैं यह आहार, किसकों देउ? तब शक्र ( इन्द्रने ) कहा कि जो तेरेसें गुणोमें अधिक होवे, तिनकों यह नोजन देवो, तब नरतने मनमें बिचार करा कि मेरेसें गुणाधिक तो श्रावक हैं, तब नरतने बहुत गुणवान् श्रावकोंकों वो नोजन

जिमाया, और उन श्रावकोंकों जरतजीनें कह दीया कि तुम सर्व मिल कर प्रतिदिन अर्थात् रोजकी रोज मेराही जोजन करा करो खेति वाणि ज्यादि कुछ काम मत करा करो, निकेवल स्वाध्याय करनेमें त त्पर रहो, जोजन करकें मेरें महिलोंके दरवाजे आगें निकट बैठकें तुमने ऐसे कहना कि " जितो जवान् वर्द्धते जयं तस्मान्माहन माहने ति" तब वे श्रावक ऐसेंही करते हूये, अरु जरत राजा तो जोगविलासों में मग्न रहता था, परंतु जब तिनका शब्द सुनता था, तब मनमें विचार ता था, कि किसने मुझे जींता है? तब विचार करा कि क्रोध,मान, माया अरु लोज, इन चार कषायोंने मुझे जींता है तिनोंसेंही जयकी वृद्धि हो ती है, ऐसा विचार करनेसें जरतकों बडा जारी वैराग्य उत्पन्न होता था, इस अवसरमें रसोइ जीमणे वाले श्रावक बहुत हो गये, जब रसोइदार र सोइ करने समर्थ न रहा, तब जरत महाराजकों निवेदन करा कि मैं नहीं जान सक्ता, जो इनमें श्रावक कौन है, और कौन नहीं है? तब जरतने कहा तुम पूछकें उनकों जोजन दिया करो, तब रसोइ करनेवाले उनकों पूछने लगे कि तुम कौन हो? वे केहने लगे, हम श्रावक हैं फेर तिनोकों पूछा कि श्रावकोंके कितने व्रत हैं? तब तिनोनें कहा हमारे पांच अणुव्रत हैं, अरु सात शिक्षा व्रत हैं, इस तरेंसे जब जाना कि यह श्रा वक ठीक है तब उनकों जरत महाराजके पास ल्याये, जरतने उनके श रीरमें काकणी रत्नसें तीन तीन रेखाका चिन्ह कर दीया, अरु छठे महि ने अनुयोग परीक्षा करते रहे, वे सर्व श्रावक ब्राह्मणके नामसें प्रसिद्ध हूये, क्योंकि जब जरत महाराजके दरवाजे आगें वे माहन माहन शब्द वार वार उच्चारन करते थे, तब लोक उनकों माहन कहने लग गया, जैनमतके शास्त्रोंमें प्राकृत जाषामें अबजी ब्राह्मणोंकों माहन करकें लिखा है अरु जो संस्कृती ब्राह्मण शब्द है, वो प्राकृत व्याकरणमें बंज ण और माहणके स्वरूपसें सिद्ध होता है, श्री अनुयोगद्वार सूत्रमें ब्रा ह्मणोंका नाम " वुड्ढसावया " अर्थात् वडे श्रावक ऐसा लिखा है यह सर्व ब्राह्मणोंकी उत्पत्ति है, अरु सो ब्राह्मण अपणे बेटोंकों साधुओंकों देते हूये, जिनोने प्रव्रजा न लीनी वे श्रावक व्रतधारी हूए यह रीति तो जरतके राज्यमें रही

पीछे नरतका बेटा आदित्ययश हूआ, अर्थात् सूर्ययश जिसके संतान वाले नरत क्षेत्रमें सूर्यवंशी कहे जाते है, अरु बाहुबलजीका बडा पुत्र चंद्रयश था तिसके संतानवाले चंद्रवंशी कहे जाते है. श्री ऋषनदेवजीके कुरु नामा पुत्रके संतान सब कुरुवंशी कहे जाते है, जिनमें कौरव पांडव हूये हैं.

जब नरतका बडा बेटा सूर्ययश सिंहासन पर बैठा, तब तिसके पास का कणी रत्न नहीं था, क्योंकि काकणी रत्न, चक्रवर्त्तीके शिवाय और किसी पास नहीं होता है, इस वास्ते सूर्ययश राजाने ब्राह्मण श्रावकोंके गलेमें सु वर्णमय यज्ञोपवीत करवा दीयें जन्नेउ इतिनाषा तथा नोजन प्रमुख सर्व न रत महाराजकी तरे देता रहा, जब सूर्ययशका बेटा महायश गद्दी पर बैठा, तब तिसने रूपेके यज्ञोपवीत बनवा दीये, आगे तिनोंकी संतानोंने पंचरंगे रेशमी पटसूत्र मय यज्ञोपवीत बनाते रहे, आगे सादे सूतके बनाये गये, यह यज्ञोपवीतकी उत्पत्ति है.

नरतके आठ पाट तक तो ब्राह्मणोंकी नक्ति नरतकी तरें करते रहे पीछे प्रजानी ब्राह्मणोंकों नोजन कराने लगे, तब सर्व लगे ब्राह्मणपूजनीक स मझे गये, आठमां तीर्थंकर श्रीचंद्रप्रन स्वामीके बखत तक सर्व ब्राह्मणव्र तधारी, जैनधर्मी श्रावक रहे, अरु श्रीचंद्रप्रन नगवान्के पीछे कितनाकि काल व्यतीत नये, इस नरत खंममें जैनमत अर्थात् चतुर्विधसंघ और सर्व शास्त्र विछेद हो गये, तब तिन ब्राह्मणानासोंकों लोक पूछने लगे कि धर्मका स्वरूप हमकों बतलाउ, तब तिनोने जो मनमें माना, और अ पणा जिसमें लान देखा सो धर्म बतलाया, अनेक तरेंके ग्रंथ बनाते रहे.

जब नवमे श्रीसुविधिनाथ पुष्पदंत अरिहंत हूए, तिनोने जब फेर जैन धर्म प्रगट करा, तब कितनेंक ब्राह्मणानासोंने न माना, स्वकपोलकल्पित मतहीका कदाग्रह रक्खा, साधुओंके द्वेषी बन गये, चारों वेदोंका नामनी बदल दीया, अरु उन वेदोंमें मतलबनी औरका और लिख दीया.

अब चारोंवेदोंकी उत्पत्ति लिखते हैं जब नरतराजाने ब्राह्मणोंकों पूजा, तब दूसरा लोकनी ब्राह्मणोंकों बहुत तरेका दान देने लग गये, तब नरत चक्रवर्त्तीने श्रीऋषनदेवजीके उपदेशानुसार तिन ब्राह्मणोंके स्वाध्याय करने वास्ते श्रीआदीश्वर ऋषनदेवजीकी स्तुति और श्रावकके धर्मका स्वरूपगर्नित ऐसे चार आर्यवेद रचे, तिनके यह नाम रक्खे १

संसारदर्शन वेद, २ संस्थापनपरामर्शन वेद, ३ तत्त्वावबोध वेद, ४ विद्या प्रबोध वेद, इन चारोंमें सर्वनय, वस्तुके कथन संयुक्त तिन ब्राह्मणोंकों पढाये, तब वे ब्राह्मण, अरु पूर्वोक्त चार वेद, आठमे तीर्थंकर तक य थार्थ चले आये, परंतु जब आठमे तीर्थंकरका तीर्थ विछेद हूआ, तद पीछें, तिन ब्राह्मणाजासोनें धनके लोनसें तिन वेदोंमें जीवहिंसा आ॰ दिकी प्ररूपणा करकें उलट पुलट कर माले, जैनधर्मका नामनी वेदो मेंसें निकाल दीया, बलकि अन्योक्ति करकें "वैत्यदस्युवेदबाह्य"* इत्यादि नामोंसें साधुओंकी निंदा गर्भित १ ऋग्, २ यजु, ३ साम, ४ अथर्व, ये चार नाम कल्पन कर दीये तिन ब्राह्मणोंमेंसूं जिनोनें तीर्थंकरोंका उप देश मान्या, उनोनें पूर्ववेदोके मत्र न त्यागे, सो आज तक दक्षिण कर णाटक देशमें जैन ब्राह्मणोंके कंठ है ऐसा सुना और देखानी है, तथा उन प्राचीन वेदोंके कितनेक मत्र मेरे पासनी हैं यत उक्तं आगमे ॥ सिरि नरह चक्कवट्टी,आयरिय वेयाणविस्सु उप्पत्ती ॥ माहण पढणछमिण, कहि यं सुहझाण विवहारं ॥ १ ॥ जिणतित्थे वुछिन्ने, मिछत्ते माहणेहिं तेठ विया ॥ अस्संजयाण पूआ, अप्पाण काहिया तेहि ॥ २ ॥ इत्यादि य हांसें आगें तिनवेदोंकी रचना हिंसा संयुक्त याज्ञवल्क्य, सुलसा, पीपलाद, अरु पर्वत प्रमुखोने विशेष कर रचना रच दइ, तिसकानी स्वरूप किंचित् मात्र यहां लिख देते है

वृहदारण्यक उपनिषद्की नाष्यमें लिखा है, कि जो यज्ञोंका कहने वाला सो यज्ञवल्क्य तिसका पुत्र याज्ञवल्क्य इस कहनेसेंनी यही प्रतीत होता है, जो यज्ञोंकी रीति प्राय याज्ञवल्क्यसेंही चली है, तथा ब्राह्मण लोकोंके शास्त्रोंमें लिखा है, कि याज्ञवल्क्यने पूर्वली ब्रह्मविद्या वमके सूर्य पासों नवीन ब्रह्मविद्या सीखके प्रचलित करी, इस्सेंनी यही अनुमान नि कलता है, जो याज्ञवल्क्यने प्राचीन वेद छोड दीये, और नवीन बनाये

तथा श्रीत्रेशठ सलाका पुरुष चरित्र ग्रंथमें आठमे पर्वके दूसरे सर्गमें ऐसा लिखा है, कि काशपुरीमें दो संन्यासिणीया रहती थी, तिसमें ए कका नाम सुलसा था, अरु दूसरीका नाम सुनंदा था, यह दोनोही वेद अरु वेदांगोकी जानकारथी तिन दोनो बहिनोंने बहुवादीयोंकों वादमें जींता, इस अवसरमें याज्ञवल्क्य परिव्राजक तिनके साथ वाद करनेकों

आया, आपसमें ऐसी प्रतिज्ञा करी कि जो हार जावे, वो जीतने वालेकी सेवा करे, तव याज्ञवल्क्यने सुलसाकों वादमे जीतके अपणी सेवा करने वाली वनाइ,सुलसाजी रात दिन याज्ञवल्क्यकी सेवा करने लगी,याज्ञवल्क्य अरु सुलसा यह दोनो यौवनवत (तरुण) थे, इस वास्ते दोनो कामातुर हो के जोगविलास करने लग गये, सचतो है कि अग्नि और फूस मिलकें अग्नि क्यों कर प्रज्वलित न होवे? निदान दोनो काम क्रीडामें मग्न होकर काशपुरीके निकट कुटीमें वास करते थे, तब याज्ञवल्क्य सुलसासे पुत्र उत्पन्न हूआ पीछें लोकोंके उपहासके जयसे उस लडकेकों पीपलके वृक्षके हेठ छोड कर दोनों जगके कहीको चले गये, यह वृत्तांत सुनन्दा जो सुलसाकी वहिनथी उसने सुना, तव तिस वालकके पास आइ, जव वालककों देखा, तो पीपलका फल स्वयमेव मुखमें पडेकों च बोल रहा है, तव तिसका नामजी पिप्पलाद रखा, और तिसकों अपणे स्थानमें ले जाकें यत्नसे पाला, अरु वेदादि शास्त्र पढाये, तव पिप्पलाद वडा बुद्धिमान् हूआ, वहुत वादीयोंका अभिमान दूर करा, पीछें, तिस पिप्पलादके साथ सुलसा और याज्ञवल्क्य यह दोनो वाद करनेकों आए, तिस पिप्पलादनें दोनोकों वादमें जींत लीया, और सुनन्दा मासीके कहनेसें जान गया कि, यह दोनो मेरे माता पिता है और मुझे जन्मतेकों निर्दय हो कर छोड गये थे, जव वहुत क्रोधमें आया तव याज्ञवल्क्य अरु सुलसाके आगें मातृमेध पितृमेध यज्ञोंकों युक्तिसें सम्यक् रीतिसें स्थापन करके पितृमेधमें याज्ञवल्क्यकों और मातृमेधमें सुलसाकों मारके होम करा, मीमांसक मतका यह पिप्पलाद मुख्य आचार्य हूआ, इसका वातली नामा शिष्य हूआ, तवसें जीवहिंसा सयुक्त यज्ञ प्रचलित हूए

याज्ञवल्क्यके वेद बनानेमें कुछजी शका नहीं, क्योंकि वेदमें लिखा है "याज्ञवल्केति होवाच" अर्थात् याज्ञवल्क्य ऐसे कहता हूआ, तथा वेदमें जो शाखा है, वे वेदकर्त्ता मुनियोंकेही सबवसें है, इस वास्ते जो आवश्यक शास्त्रमें लिखा है, कि जीवहिंसा सयुक्त जो वेद हैं, वे सुलसा अरु याज्ञवल्क्यादिकोंने बनाये है, सो सत्य है क्योंकि कितनीक उपनिषदोमे पिप्पलादकाजी नाम है, तथा और मुनियोंकाजी कितनेक जगेमें नाम है

जमदग्नि कश्यप तो वेदोमें खुद नामसें लिखे हैं, तो फेर वेदोंके नवीन हो नेमें क्या शंका रहती है?

तथा लंकाका राजा रावण जब दिग्विजय करनेके वास्ते देशोमें चतुरंग दल ले कर राजायोंकों अपणी आज्ञा मना रहा था, इस अवसरमें नारद मुनि, लाठी, सोटे, और, लात, घूसयोंका पीटा हूआ पुकार करता हूआ रावणके पास आया, तब रावणने नारदकों पूछा कि तुझकों किसने पीटा है? तब नारदने कहा कि राजपुर नगरमें मरुत नामा राजा है, सो मिथ्यादृष्टि है, वो ब्राह्मणाजासोंके उपदेशसें यज्ञ करने लगा, होमके वास्ते सौनिकोंकी तरें वे ब्राह्मणाजास अरराट शब्द करते हूए, ऐसे बिचारे पशुओंको यज्ञमें मारते हूए मैनें देखा, तब मैं आकाशसें उतरके जहां मरुतराजा ब्राह्मणोंके साथमें बैठा था, तहां आ कर मरुत राजाकों कहा कि यह तुम क्या करने लग रहे हो? तब मरुतराजाने कहा ब्राह्मणोके उपदेशसे देवताओंकी तृप्ति वास्ते और स्वर्ग वास्ते यह यज्ञमें पशुओंकी बलिदानसें करता हूं यह महाधर्म है, तब नारद कहता है, कि मैं वो मरुतराजाकों कहा कि हे राजा जो चारोंवेदोंमें यज्ञ करना कहा है, वो यज्ञ में तुमकु सुनाता हूं, आत्मा तो यज्ञका यष्टा अर्थात् करनेवाला है, तथा तपरूप अग्नि है, ज्ञानरूप घृत है, कर्मरूपी ईंधन है, क्रोध, मान, माया, अरु लोभादि पशु है, सत्य बोलनेरूप यूप अर्थात् यज्ञस्तंभ है, तथा सर्व जीवोंकी रक्षा करणी यह दक्षिणा है, तथा ज्ञान, दर्शन, अरु चारित्र, यह रत्नत्रयी रूप त्रिवेदी है यह यज्ञ वेदका कहा हूआ है ऐसा यज्ञ जो योगाभ्यास संयुक्त करे, तो करनेवाला मुक्त रूप हो जाता है, और जो राक्षस तुल्य होकें छागादि मारकें यज्ञ करता है, सो मरकें घोर नरकमें चिरकाल तक महादुःख भोगता है, हे राजा! तू उत्तमवंशमें उत्पन्न हूआ है, बुद्धिमान् और धनवान् है, इस वास्ते हे राजन् तू इस व्याधोचित पापसें निवर्त्तन हो जा, जेकर प्राणीवधसेंही जीवोंकों स्वर्ग मिलता होवे तब तो थोडेही दिनोंमें यह जीवलोक खाली हो जावेगा, यह मेरा वचन सुनकें यज्ञकी अग्निकी तरें प्रचण्ड हूए होये ब्राह्मण हाथमें लाठी, सोटे, ले कर सर्व मेरेकों पीटने लगे, तब जैसे कोइ पुरुष नदीके पूरसें डरकर द्वीपेमें चला आता है तैसें मैं दौडता हूआ

तेरे पास पहुचा हू हे रावण राजा! बिचारे निरपराधि पशु मारे जाते हे, तू तिनकी रक्षा करणेमे तत्पर हो, जेसे मै तेरे शरणसे बचा हू वैसे तू पशुओंकोंभी बचा तब रावण विमानसे उतरके मरुत राजाके पास गया मरुत राजाने रावणकी बहुत पूजा, भक्ति आदर, सन्मान करा तब रावण कोपमें हो कर, मरुत राजाको औसे कहता हूआ — अरे! तू नरक का देने वाला यह यज्ञ क्या कर रहा हे? क्योंकि धर्म तो अहिंसारूपसर्वज्ञ तीर्थंकरोने कहा है, सोइ जगत्के हितका करनेवाला है, जब तुमने पशुओंको मारके धर्म समजा, तब तुमको हितकारक क्योंकर होवेगा? इस वास्ते यह यज्ञ तुमको दोनो लोकमें अहितकारक हे, इसें छोड दो, नहीं तो इस यज्ञका फल तेरेको इस लोकमे तो मै देता हू, और परलोकमें तुमारा नरकमें वास होवेगा, यह सुन कर मरुत राजाने यज्ञ करना छोड दीया, क्योंकि रावणकी आज्ञा उस वखत औसी जयकरथी, कि कोइ उसकों उल्लघन नहीं कर सक्ता था, इस कथानकसे यहभी मालुम हो जाता है, कि जो ब्राह्मण लोक कहते है कि आगे राक्षस यज्ञ विध्वस कर देते थे, सो क्या जाने रावणादि जबरदस्त जैनधर्मी राजाओ पशुवध रूप यज्ञका करणा छुडा देते थे, तबसेंही ब्राह्मणोने पुराणादि शास्त्रोमें उन जबरदस्त जैनराजाओंकों राक्षसोके नामसे लिखा है? तथा यहभी सुननेमें आया हें, कि नारदजीनेभी मायाके वशसें जैनमत धारकें वेदोंकी निंदा करी थी तो क्या जाने? इस कथानकका यही तात्पर्य लोकोने लिख लीया हो?

पीछें रावणने नारदकों पूछा कि औसा पापकारी पशुवधात्मक यह यज्ञ कहासें चला है तब नारदजीनें कहा कि — शुक्तिमती नदीके किनारे उपर एक शुक्तिमती नगरी है सो वीशमें श्रीमुनिसुव्रत स्वामी हरिवंश तीर्थंकरकी औलादमें जब कितनेक राजा व्यतीत होगये, तब अभिचन्द्रनामा राजा हूआ, तिस अभिचन्द्रराजाका वसुनामा बेटा हूआ, वो वसु महाबुद्धिमान, सत्यवादी, लोकोमें प्रसिद्ध हूआ, तिस नगरीमें खीरकदंबक उपाध्याय रहता था तिसके पर्वत नाम पुत्र था, यहां एक तो राजाका बेटा वसु दूसरा पर्वत और तीसरा में (नारद) हम तीनो खीरकदंबक उपाध्यायके पास पढते थे, एकदा समय हमतो तीनो जन पाठ करनेके श्रमसें रात्रिकों सो गये थे और उपाध्याय जागता था हम छत उपर सूते

थे तब दो चारण साधु ज्ञानवान्, आकाशमें परस्पर वार्ता करते चले जाते थे, कि यह खीर कदंबक उपाध्यायके तीन छात्रोमेंसुं दो नरकमें जायेंगे अरु एक स्वर्गमें जायेगा, यह मुनियोंका कहना सुन करके उपाध्यायजी चिंता करने लगा कि जब मेरे पढाये हूये नरकमें जायगे, तब यह मुझको बहुत दुःख है,परंतु इन तीनोंमेंसू नरक कौन जायगे ? और स्वर्ग कौन जायगा ? इस बातके जानने वास्ते तीनोकों एक साथ बुलाया, पीछें वो गुरुने हम तीनोंकों एकेक पीठिका कुक्कड दीया और कह दीयाकि इनकों असी जगेमें मारो जहां कोइभी न देखता होवे ! पीछें वसु अरु पर्वत यह दोनो तो शून्य जगाओमें जाकर दोनो पीठके बनाये कुक्कडोंकों मार ल्याये और में उस पीठके कुक्कडको ले कर बहूत दूर नगरसें बाहिर चला गया, जहा कोइभी नहीं था, तहां जा कर खडा हूआ, चारों तर्फ देखनें लगा और मनमें यह तर्क उत्पन्न हूआ, कि गुरु महाराजने तो यह आज्ञा दीनी है, कि हे वत्स यह कुक्कड तू तहा मारी, जहां कोइ देखता न होवे,तो यह कुक्कड देखता है, अरु मेंभी देखता हू, खेचर देखते हैं, लोकपाल देखते है, ज्ञानी देखते हैं, असा तो जगत्में कोइभी स्थान नहीं जहा कोइभी न देखता होवे, इस वास्ते गुरुके कहनेका यही तात्पर्य है, कि इस कुक्कडका वध न करना क्योंकि गुरुपूज्य तो सदा दयावत और हिंसासें पराङमुख हैं, नि केवल हमारी परीक्षा लेने वास्ते यह आदेश दीया है, तब मैनें असा विचार करके विनाही मारे कुक्कडेकों लेके गुरुके पास चला आया, और कुक्कडेके न मारनेका सबब सर्व गुरुकों कह दीया, तब गुरुने मनमें निश्चय कर लीया कि यह नारद असे विवेकवाला है, सो स्वर्ग जायगा तब गुरुजीने मुझकों छातीसें लगाया, और बहुत साधुकार कहा, तथा वसु और पर्वतभी मेरेसे पीछे गुरुके पास आयें, और गुरुकों कहते हूये कि हम कुक्कडाकों असी जगे मारके आये हैं,कि जहां कोइभी देखता नहीं था तब गुरुने कहा तुम तो देखते थे, तथा खेचर देखते थे, तब हे पापिष्टो ! तुमने कुक्कड क्यों मारे ? असे कह कर गुरुने शोचा कि पर्वत, और वसुके पढानेकी मेहनत मैने व्यर्थही करी, मैं क्या करु ? पानी, जैसे पात्रमें जाता है, वैसाही बन जाता है विद्याकाभी यही स्वभाव है जब प्राणोसें प्यारा पर्वतपुत्र और पुत्रसें प्यारा वसु

यह दोनो नरकमें जायगे तो मुझे फेर घरमें रह कर क्या करणा है! ऐसे निर्वेदसें क्षीरकदंबक उपाध्यायने दीक्षा ग्रहण करी, साधु हो गया. तिसके पद ऊपर पर्वत बैठा क्योंकि व्याख्या करणेमें पर्वत बडा विचक्षण था और मै (नारद) गुरुके प्रसादसें सर्वशास्त्रोंमें पंडित हो कर अपने स्थानमें चला आया, तथा अभिचंद्रराजाने तो संयम लीया, और वसु राजा राजसिंहासन ऊपर बैठा, वसुराजा जगतमें सत्यवादी प्रसिद्ध हो गया अर्थात् वसुराजा झूठ नहीं बोलता है, ऐसा प्रसिद्ध हो गया, वसु राजानेजी अपणी प्रसिद्धिको कायम रखने वास्ते सत्य बोलनाही अंगी कार कीया, वसुराजाकों एक स्फटिकका सिंहासन गुप्त पणे ऐसा मिला कि – सूर्यके चांदणेमें जब वसुराजा उसके ऊपर बैठताथा, तब सिंहासन लोकोंको बिलकुल नहीं दीख पडताथा, इसी तरें वसुराजा आकाशमें अधर बैठा दीख पडताथा, तब लोकोंमें यह प्रसिद्धी होगइ, कि सत्यके प्रभावसें वसुराजाका सिंहासन देवता आकाशमें थांभे रखते हैं, तब सब राजा डरकें वसुराजाकी आज्ञा मानने लग गये, क्योंकि चाहो सच्ची हो चाहो झूठी हो तोजी प्रसिद्धि जो है सो पुरुषके जयकारी होती है

तब एकदा प्रस्तावमें (नारद) वो सूक्तिमतीनगरीमें गया, वहां जा कर पर्वतकों देखा तो वो अपणे शिष्योंको ऋग्वेद पढा रहा है, और उसकी व्याख्या करता है, तब ऋग्वेदमें एक ऐसी श्रुति आई "अजैर्यष्टव्य मिति" तब पर्वतने इस श्रुतिकी ऐसी व्याख्या करी जो अजानाम छागका (बकरीका) है तिनोंसे यज्ञ करनां तिनकों मारके तिनके मांसका होम करनां, तब मैंने पर्वतकों कहा हे भ्राता? यह व्याख्या तू क्या भ्रांतिसें करता है? क्योंकि गुरु श्रीक्षीरकदंबकने इस श्रुतिकी ऐसें व्याख्या नहीं करी है, गुरुजीने तो तीन वर्षका धान्य पुराणें जौंका ऐसा अर्थ यह श्रुतिका करा है, "न जायंतइत्यजा" जो बोनेसें न उत्पन्न होवे, सो अजा, ऐसा अर्थ श्रीगुरुजीने तुमकों और हमकों शिखलाया था वो अर्थ, तुमने किस हेतुसे भूला दीया? तब पर्वतने कहा कि तुमने जो अर्थ करा है, यह अर्थ गुरुजीने नहीं कहा था, किंतु जो अर्थ मैने करा है, यही अर्थ गुरुनें कहा था क्योंकि निघंटमेंजी अजा नाम बकरीका ही लिखा है, तब मैंने (नारदने) पर्वतकों कहा कि शब्दोंका अर्थ दो तरेंके होते हैं, एक

मुख्यार्थ दूसरा गौणार्थ तो यहां श्रीगुरुनें गौणार्थ करा था गुरु धर्मोप देष्टाका वचन और यथार्थ श्रुतिका अर्थ, दोनोंकों अन्यथा करकें हे मित्र तू महापाप उपार्जन मत कर तब फेर पर्वतने कहा कि अजा शब्दका अर्थ श्रीगुरुजीने मेषेका करा है, निघटमेंभी असेही अर्थ है, इनको उल्ल घन करकें तू अधर्म उपार्जन करता है ? इस वास्ते वसुराजा आपणा स हाध्यायी है, तिसकों मध्यस्थ करकें इस अर्थका निर्णय करो, जो जूग होवे तिसकी जीव्हाछेद करणी, असी प्रतिज्ञा कही, तब मैंनेभी पर्वतका कहना मान लीया क्योंकि सांचकों क्या आंच है ? तब पर्वतकी माताने पर्वतकों छाना कहा कि हे पुत्र ! तू असा जूग कदाग्रह मत कर क्योंकि मैंनेभी इस श्रुतिका अर्थ तीन वर्षका धान्यही सुना है, इस वास्ते तूने जो जीव्हाछेदकी प्रतिज्ञा करी है, सो अच्छी नहीं करी, क्योंकि जो विना विचारें काम करता है, वो अवश्य आपदामें पडता है, तब पर्वत कहने लगा कि हे माताजी ! जो में प्रतिज्ञा करी है, वो अबमैं किसीतरेंसेंभी दूर नहीं कर सक्ता हूं, तब माता अपने पर्वत पुत्रके दुःखकी पीडी हूइ दुःखिनी हो कर वसुराजाके पास पहुची क्योंकि पुत्रके जीवतव्य वास्ते कौन असो है, जो उपाय न करे ? जब वसुराजाने अपनी गुरुकी पत्नीकों आता देखा तब सिंहासनसें उठके खडा हूआ, और कहने लगाकि मैंनें आज क्षीरकदंबकका दर्शन करा जो माता तुजकों देखा, अब हे माता ! कहो ( आज्ञा करो ) मैं क्या करुं ? और क्या देऊं ? तब ब्राह्मणी कहणे लगी कि तू मुजे पुत्रकी भिक्षा दे क्योंकि विना पुत्रके मैंनें हे पुत्र ! धन धान्य क्या करणा है ? तब वसुराजा कहने लगा हे माता ! मेरेकोंतो प र्वत पूजने और पालने योग्य है, क्योंकि गुरुकी तरें गुरुके पुत्रके सा थभी वर्त्तना चाहियें, यह श्रुतिका वाक्य है, तो फेर आज किसकों का लने क्रोधमें आकर पत्र भेजा है, जो मेरे भाइ पर्वतकों मारा चाहाता है ? इस वास्ते हे माता ? तू मुजे सर्व वृत्तांत कह दे, तब ब्राह्मणीने अ पणे पुत्रका अज व्याख्यान और जिव्हाछेदनेकी प्रतिज्ञा कह सुनाइ, और कहाकि जो तैने अपने भाइकी रक्षा करनी है, तो अजा शब्दका अर्थ मेष अर्थात् बकरी बकरा करानां क्योंकि महात्मा जन परोपकारके वास्ते अपने प्राणभी दे देते हैं, तो वचनसें परोपकार करनेंमें तो क्या क

हना है ? तब वसु राजाने कहा कि हे माताजीमें मिथ्यावचन क्यों कर वोलु ? क्योंकि सत्यबोलनेवाले पुरुष जेकर अपणे प्राणभी जाते देखे तोभी असत्य नहीं वोलते है, तो फेर गुरुका वचन अन्यथा करणा और झूठी साक्षी देणी, इसका तो क्याही कहना है ? तब ब्राह्मणीने कहा यातो गुरुके पुत्रकी जान वचेगी, या तेरा सत्यव्रतका आग्रहही रहेगा, और मैंभी तुझे अपणे प्राणकी हत्या देऊंगी तब वसुराजाने लाचार हो कर ब्राह्मणीका वचन माना, पीछे क्षीरकदंबककी नार्या प्रमुदित हो कर अपने घरको गइ, इतनेहीमें मै (नारद) और पर्वत दोनो जने वसुराजाकी सभामें गये, तब तहां वडे वडे विद्वान् एकठे सभामें मिले, और स्फटिकके सिंहासन ऊपर बैठके वसुराजा सभाके बिचमें सभापति वन कर बैठा, तब पर्वतने और मैने अपणी अपणी व्याख्याका पक्ष वसुराजाकों सुनाया, और ऐसाभी कहाकि हे राजन् तू! सत्य कह दे कि गुरुने इन दो अर्थोमेंसे कौनसा अर्थ कहा था ? तब वृद्ध ब्राह्मणोनें कहा हे राजा तू सत्य सत्य जो होवे सो कह दे क्योंकि सत्यसेंही मेघ वर्षता है, और सत्यसेंही देवता सिद्ध होते हैं, सत्यके प्रभावसेंही यह लोक खडा है, और तू पृथ्वीमें सत्य वादी सूर्यकी तरें प्रकाशक है, इस वास्ते सत्यही कहनां तुमकों उचित है, और हम इस्सें अधिक क्या कहें ? यह वचन सुनकरभी वसुराजाने अपने सत्य वोलनेकी प्रतिज्ञाकों जलांजली दे कर "अजान्मेषान्गुरुर्व्याख्यदिति" अर्थात् अजाका अर्थ गुरुने मेष (बकरे) कहे थे, ऐसी साखी वसुराजाने कही, तब इस असत्यके प्रभावसें व्यंतर देवताने वसुराजाके सिंहासनकों तोडके वसुराजाकों पृथ्वीके उपर पटकके मारा, तब तो वसुराजा मरके सातमें नरकमें गया, पीछे वसुराजाके राज सिंहासन उपर वसुराजाके आठपुत्र १ पृथुवसु, २ चित्रवसु, ३ वासव, ४ शक्र, ५ विभावसु, ६ विश्वावसु, ७ सूर, ८ महासूर, ये आगे अनुक्रमसे गद्दी ऊपर बैठे वो आगेंहीको व्यंतर देवताओंनें मार दीये, तब सुवसुनामा नवमा पुत्र तहांसें भाग कर नागपुरमें चला गया और दसमा बृहध्ध्वज नामा पुत्र भाग कर मथुरांमें चला गया,और मथुरामें राज करणे लगा इस बृहध्ध्वजकी संतानोंमें यदुनामा राजा बहुत प्रसिद्ध हूआ, इस वास्ते हरिवंशका नाम छूट गया और यदुवंशी प्रसिद्ध हो गये

यह राजाके सूर नामक पुत्र हूआ, तिस सूर राजाके दो पुत्र हूवे, एक बडा शौरी और दूसरा छोटा सुवीर हूआ, शौरि राजा पिताके पीछें बना, शौरिने मथुरांका राज्यतो अपने छोटे नाइ सुवीरकों दे दीया, और आप कुशावर्त्त देशमें जा कर अपणे नामका शौरिपुर नगर बसा कें राज धानी बनाइ, शौरिका बेटा अंधकविष्ण, आदि पुत्र हूआ, और अंधकवि ष्ण,के दश बेटे हूयें १ समुद्रविजय, २ अक्षोन्य, ३ स्तिमित, ४ सागर, ५ हिमवान्, ६ अचल, ७ धरण, ८ पूर्ण, ९ अनिचंद्र, १० वसुदेव, तिनमें समुद्रविजयका बडा बेटा अरिष्टनेमि जो जैनमतका बावीशमा ती र्थंकर हूआ, और वसुदेवके बेटे प्रतापी कृष्णवासुदेव,अरु बलनद्रजी हूये, तथा सुवीरका बेटा नोजवृष्णि और नोजवृष्णिका उग्रसेन और उग्रसेन का कंस बेटा हूआ,और वसुराजाका दूसरा बेटा सुवसु जो नागके नागपुर गया था, तिसका बृहद्रथ नामा पुत्र हूआ तिसने राजगृहमें आ कर राज करा, तिसका बेटा जरासिंधु हूआ, यह मैंनें यहां प्रसंगसें लिख दीयाहै.

तब उहांतो नगरके लोक और पंमितोनें पर्वतका बहुत उपहास करा, सबने पर्वतकों कहा कि तू जूठा है, क्योंकि तेरे साखी वसुकों जूठा जान कर देवताने मार दीया,इस वास्ते तेरेसे अधिक पापी कौन है? असें कह कर लोकोनें मिलकें पर्वतकों नगरसें बाहेर निकाल दीया, तब महाकाल, असुर, उस पर्वतका साहायक हूआ

यहां रावणने नारदकों पूछाकि वो महाकाल असुर कौन था? नार दने कहा यहां चरणा युगल नामा नगर है, तिसमें अयोधन नामा राजा था, तिसकी दिति नामा नार्याथी, तिन दोनोकी सुलसा नामक बहुत रू पवान् बेटी थी, तिस सुलसांका स्वयंवर उसके पिताने करा वहां और सर्व राजे बुलवाये, तिन सर्व राजाओंमेंसू सगर राजा अधिक था तिस सगरराजाकी मदोदरी नामा रणवासकी दरवाजेदार सगरकी आज्ञासें प्रति दिन अयोधनराजाके आवासमें जाती हूइ, एकदिन दिति घरके बागके क दलीघरमें गइ, और सुलसांके साथ मदोदरीनी तहां आ गइ,तब मदोदरी, सुलसा और दिति इन दोनोकी वार्ता सुननेके वास्ते तहां छिप गइ, तब दिति सुलसांकों कहने लगी, हे बेटी! मेरे मनमें इस तेरे स्वयंवरमें बडा शल्य है, तिसका उद्धार करना तेरे अधीन है,इस वास्ते तू सुनले मूजसें

श्रीऋषभदेव स्वामीके भरत अरु बाहुबली यह दो पुत्र हूये, फेर तिनके दो पुत्र हूये तिनमें भरतका सूर्ययश और बाहुबलीका चंद्रयश जिनोंसें सूर्यवंश और चंद्रवंश चले है चंद्रवंशमें मेरा भाइ तृणबिंदुनामा हूआ, तथा सूर्यवंशमें तेरा पिता राजा आयोधन हूआ, और आयोधन राजाकी बहिन सत्ययशा नामा तृणबिंदुकी भार्या हूइ, तिसका बेटा मधुपिंगल नामा मेरा भत्रीजा है, तो हे सुंदरी! मैं तेरेको तिस मधुपिंगलकों दीया चाहती हू, और तूतो क्या जाने स्वयंवरमें किसको देइ जावेगी? मेरे मनमें यह शल्य है इस वास्ते तूने स्वयंवरमें सर्वराजाओंको छोडकें मेरे भत्रीजे मधुपिंगलकों वरनां, तब सुलसाने माताका कहनां स्वीकार कर लीया, और मंदोदरीने यह सर्ववृत्तांत सुन कर सगर राजाको कह दीया, तब सगर राजाने अपने विश्वभूतिनामा पुरोहितको आदेश दीया, वो विश्वभूति बडा कवि था उसने तत्काल राजाके लक्षणोंकी संहिता बनायी तिस संहितामें ऐसें लिखा कि सगर तो शुभलक्षण वाला बन जावे और मधुपिंगल लक्षण हीन सिद्ध हो जावे, तिस पुस्तककों संदूकमें बंद करकें रख छोडा जब सब राजा आ कर स्वयंवरमें एकठे बैठे, तब सगरकी आज्ञासें विश्वभूतिने वो पुस्तक काढा अरु सगरने कहा कि जो लक्षण हीन होवे, तिसको यातो मार देनां, अथवा स्वयंवरसे बाहिर निकाल देनां, यह कहनां सबोनें मान लीया, तब तो पुरोहित यथायथा पुस्तक वांचता जाता है, तथा तथा मधुपिंगल अपनेकों अपलक्षण वाला मान कर लज्जावान् होता जाता है, और स्वयंवरसें आपही निकल गया, तब सुलसानें सगरकों वर लीया, दूसरे सर्व राजा अपणे अपणे स्थानोंकों चले गये, अरु मधुपिंगल तो उस अपमानसें बाल तप करकें साठ हजार वर्षकी आयुवाला कालनामा असुर परमधार्मिक देव हूआ, तब अवधिज्ञानसें सगरका कपट जो उसने सुलसाके स्वयंवरमें झूठा पुस्तक बनाया था, और अपना जो अपमान हूआ था, सो देखा जाना, तब विचार करा कि सगर राजादिकोंकों मैं मारु? तब तिनके छिद्र देखने लगा, जब शुक्तिमती नगरीके पास पर्वतकों देखा, तब ब्राह्मणका रूप करकें पर्वतकों कहनें लगा कि हे पर्वत! मैं तेरे पिताका मित्र हू, मेरा नाम शांडिल्य है, मैं और तेरा पिता हम दोनो साथ होकर गौतम उपाध्यायके पास पढे थे, मैंने सुना था कि नारदनें और दूसरे लोकोंने तुझे

वहुत दुःखी करा, अब मैं तेरा पक्ष पुरुगा, और मंत्रों कर कें लोकोंकों विमोहित करुगा, यह कह कर पर्वतके साथ मिलके लोकोंकों नरकमें मालने वास्ते तिस असुरने वहुत व्यामोह करा, व्याधि नूतादि दोष लो कोको कर दीये, पीछें जहां जो लोक पर्वतका वचन मान लेता था, तिसकों अछा कर देताथा, शाम्मिल्यकी आज्ञासें पर्वतनी लोकोंकों अछा करने लगा, उपकार करकें लोकोंकों अपने मतमें मिलाता जाता था, तव तिस असुरनें सगर राजाकों तथा तिसकी राणीयोंकों वहुत नारी रोगादिकका उपद्रव करा, तव तो राजानी पर्वतका सेवक वना, अरु पर्वतने शांमिलके साथ मिलकें तिसका रोग शांति करा, तव पर्वतने राजाकों उपदेश करा कि हे राजा! सौत्रामणि नामा यज्ञ करके, मद्यपान अर्थात् सराव पीनेंमें दोष नहीं, तथा गोसव नामा यज्ञमें अगम्य स्त्री ( चांमाली ) आदि तथा माता बहिन, बेटी आदिसें विषय सेवन करनां चाहियें, मातृमेधमें माताका और पितृमेधमें पिताका वध अंतर्वेदी कुरुक्षेत्रादिकमें करे, तो दोष नहीं, तथा कछुकी पीठ ऊपर अग्नि स्थापन करकें तर्पण करे, कदाचित् कछु न मिले तो शुद्ध ब्राह्मणके मस्तककी टटरी उपर अग्नि स्थापन करकें होम करें, क्योंकि टटरीनी कछुकि तरें होती है इस वातमें हिंसा नहीं है, क्योंकि वेदोमें लिखा है, श्लोक ॥ सर्वंपुरुषैववेद, यद्भूतंयच्चविश्यति ॥ इशानोयंमृतत्वस्य, यदन्नेनातिरोहति ॥१॥ इसका नावार्थ यह है, कि जो कुछ है, सो सब ब्रह्मरूपही है, जव एकही ब्रह्म हूआ, तव कौन किसिकों मारता है? इस वास्ते यथारुचिसें यज्ञोमें जीवहिंसा करो, और तिन जीवोंका मांस नक्षण करो, इसमें कुछ दोष नहीं क्योकि देवोद्देश करनेंसें मास पवित्र हो जाता है, इत्यादि उपदेश देकर सगरराजाको अपने मतमें स्थापन करकें अतर्वेदी कुरुक्षेत्रादिमें वो पर्वत यज्ञ कराता हूआ तव कालासुरने अवसर पा करकें राजसूयादिक यज्ञनी कराता हूआ, और जो जीव यज्ञमें मारे जाते थे, तिनको विमानोंमें वैठाके देवमायासे दिखाता हूआ, तव लोकोंकों प्रतीत आ गइ पीछें वो नि शंक होकर जीवहिंसारूप यज्ञ करने लगे और पर्वतका मत मानने लगे, सगरराजानी यज्ञ करनेंमें वडा तत्पर हूआ, सुलसा और सगर दोनों मरके नरकम गये, तव माहाकालासुरनें सगर राजाकों नरकमें मार पीटादि महादुःख देके अपणा वैर लीया, इस वास्ते

श्रीऋषभदेव स्वामीके नरत अरु बाहुबली यह दो पुत्र हूये, फेर तिनके दो पुत्र हूये तिनमें नरतका सूर्ययश और बाहुबलीका चंद्रयश जिनोंसें सूर्य वंश और चंद्रवंश चले हैं चंद्रवंशमें मेरा नाइ तृणबिंदुनामा हूआ, तब सूर्यवंशमें तेरा पिता राजा आयोधन हूआ, और आयोधन राजाकी बहिन सत्ययशा नामा तृणबिंदुकी नार्या हूइ, तिसका बेटा मधुपिंगल नामा मेरा नत्रीजा है, तो हे सुंदरी! मैं तेरेकों तिस मधुपिंगलकों दीया चाहती हूं, और तूतो क्या जाने स्वयंवरमें किसकों देइ जावेगी? मेरे मनमें यह शल्य है इस वास्ते तूने स्वयंवरमें सर्वराजाओंको छोडके मेरे नत्रीजे मधुपिंगलकों वरना, तब सुलसाने माताका कहनां स्वीकार कर लीया, और मंदोदरीने यह सर्ववृत्तांत सुन कर सगर राजाको कह दीया, तब सगर राजाने अपने विश्वनूतिनामा पुरोहितकों आदेश दीया, वो विश्वनूति बडा कवि था उसने तत्काल राजाके लक्षणोंकी संहिता बनायी तिस संहितामें ऐसें लिखा कि सगर तो शुनलक्षण वाला बन जावे और मधुपिंगल लक्षण हीन सिद्ध हो जावे, तिस पुस्तकको संदूकमें बंद करकें रख छोडा जब सब राजा आ कर स्वयंवरमें एकठे बैठे, तब सगरकी आज्ञासे विश्वनूतिने वो पुस्तक काढा अरु सगरने कहा कि जो लक्षण हीन होवे, तिसकों यातो मार देनां, अथवा स्वयंवरसे बाहिर निकाल देनां, यह कहनां सबोनें मान लीया, तब तो पुरोहित यथायथा पुस्तक वांचता जाता है, तथा तथा मधुपिंगल अपनेकों अपलक्षण वाला मान कर लज्जावान् होता जाता है, और स्वयंवरसें आपही निकल गया, तब सुलसानें सगरकों वर लीया, दूसरे सर्व राजा अपणे अपणे स्थानोंकों चले गये, अरु मधुपिंगल तो उस अपमानसें बाल तप करकें साठ हजार वर्षकी आयुवाला कालनामा असुर परमधार्मिक देव हूआ, तब अवधिज्ञानसें सगरका कपट जो उसने सुलसाके स्वयंवरमें झूठा पुस्तक बनाया था, और अपना जो अपमान हूआ था, सो देखा जाना, तब विचार करा कि सगर राजादिकोंकों मैं मारु? तब तिनके छिद्र देखने लगा, जब शुक्तिमती नगरीके पास पर्वतकों देखा, तब ब्राह्मणका रूप करकें पर्वतकों कहनें लगा कि हे पर्वत! मैं तेरे पिताका मित्र हूं, मेरा नाम शांडिल्य है, मैं और तेरा पिता हम दोनो साथ होकर गौतम उपाध्यायके पास पढे थे, मैंने सुना था कि नारदनें और दूसरे लोकोंने तुफे

बहुत दुःखी करा, अब मैं तेरा पक्ष पुरुगा, और मंत्रों कर कें लोकोंकों विमोहित करुगा, यह कह कर पर्वतके साथ मिलके लोकोंकों नरकमें गलने वास्ते तिस असुरने बहुत व्यामोह करा, व्याधि नूतादि दोष लोकोंकों कर दीये, पीछें वहां जो लोक पर्वतका वचन मान लेता था, तिसकों अछा कर देताथा, शांमिल्यकी आज्ञासें पर्वतनी लोकोंकों अछा करने लगा, उपकार करकें लोकोंकों अपने मतमें मिलाता जाता था, तब तिस असुरने सगर राजाकों तथा तिसकी राणीयोंकों बहुत नारी रोगादिकका उपद्रव करा, तब तो राजानी पर्वतका सेवक बना, अरु पर्वतने शांमिलके साथ मिलकें तिसका रोग शांति करा, तब पर्वतने राजाकों उपदेश करा कि हे राजा! सौत्रामणि नामा यज्ञ करके, मद्यपान अर्थात् सराब पीनेंमें दोष नहीं, तथा गोसव नामा यज्ञमें अगम्य स्त्री (चांमाली) आदि तथा माता बहिन, बेटी आदिसें विषय सेवन करनां चाहियें, मातृमेधमें माताका और पितृमेधमें पिताका वध अंतर्वेदी कुरुक्षेत्रादिकमें करे, तो दोष नहीं, तथा कछुकी पीठ ऊपर अग्नि स्थापन करकें तर्पण करे, कदाचित् कछु न मिले तो शुद्ध ब्राह्मणके मस्तककी टटरी उपर अग्नि स्थापन करकें होम करें, क्योंकि टटरीनी कछुकि तरें होती है इस बातमें हिंसा नहीं है, क्योंकि वेदोमें लिखा है, श्लोक ॥ सर्वंपुरुषेवेद, यद्भूतंयच्चविष्यति ॥ इशानोयंमृतत्वस्य, यदन्नेनातिरोहति ॥१॥ इसका नावार्थ यह है, कि जो कुछ है, सो सब ब्रह्मरूपही है, जब एकही ब्रह्म हूआ, तब कौन किसिकों मारता है? इस वास्ते यथारुचिसें यज्ञोमें जीवहिंसा करो, और तिन जीवोंका मांस नक्षण करो, इसमें कुछ दोष नहीं क्योंकि देवोद्देश करनेंसें मांस पवित्र हो जाता है, इत्यादि उपदेश देकर सगरराजाकों अपने मतमें स्थापन करकें अंतर्वेदी कुरुक्षेत्रादिमें वो पर्वत यज्ञ कराता हूआ तब कालासुरने अवसर पा करकें राजसूयादिक यज्ञनी कराता हूआ, और जो जीव यज्ञमें मारे जाते थे, तिनकों विमानोंमें बैठाके देवमायासें दिखाता हूआ, तब लोकोको प्रतीत आ गइ पीछे वो निःशंक होकर जीवहिंसारूप यज्ञ करने लगे और पर्वतका मत मानने लगे, सगरराजानी यज्ञ करनेंमें बडा तत्पर हूआ सुलसा और सगर दोनो मरके नरकमें गये, तब महाकालासुरनें सगर राजाकों नरकमें मार पीटादि महादुःख देके अपणा वैर लीया, इस वास्ते

श्रीऋषभदेव स्वामीके भरत अरु बाहुबली यह दो पुत्र हूये, फेर तिनके दो पुत्र हूये तिनमें भरतका सूर्ययश और बाहुबलीका चंद्रयश जिनोंसें सूर्य वंश और चंद्रवंश चले है चंद्रवंशमें मेरा भाइ तृणबिंदुनामा हूआ, तब सूर्यवंशमे तेरा पिता राजा आयोधन हूआ, और आयोधन राजाकी बहिन सत्ययशा नामा तृणबिंदुकी भार्या हूइ, तिसका बेटा मधुपिंगल नामा मेरा भत्रीजा है, तो हे सुंदरी! मैं तेरेको तिस मधुपिंगलकों दीया चाहती हूं, और तूतो क्या जाने स्वयंवरमें किसको वेइ जावेगी? मेरे मनमें यह शल्य है इस वास्ते तूने स्वयंवरमें सर्वराजाओंको छोडके मेरे भत्रीजे मधुपिंगलकों वरना, तब सुलसाने माताका कहना स्वीकार कर लीया, और मंदोदरीने यह सर्ववृत्तांत सुन कर सगर राजाको कह दीया, तब सगर राजाने अपने विश्वभूतिनामा पुरोहितकों आदेश दीया, वो विश्वभूति बडा कवि था उसने तत्काल राजाके लक्षणोंकी संहिता बनायी तिस संहितामें असें लिखा कि सगर तो शुभलक्षण वाला बन जावे और मधुपिंगल लक्षण हीन सिद्ध हो जावे, तिस पुस्तककों संदूकमें बंद करकें रख छोडा जब सब राजा आ कर स्वयंवरमें एकठे बैठे, तब सगरकी आज्ञासें विश्वभूतिने वो पुस्तक काढा अरु सगरने कहा कि जो लक्षण हीन होवे, तिसकों यातो मार देनां, अथवा स्वयंवरसें बाहिर निकाल देनां, यह कहना सबोनें मान लीया, तब तो पुरोहित यथायथा पुस्तक वांचता जाता है, तथा तथा मधुपिंगल अपनेकों अपलक्षण वाला मान कर लज्जावान् होता जाता है, और स्वयंवरसें आपही निकल गया, तब सुलसानें सगरकों वर लीया, दूसरे सर्व राजा अपणे अपणे स्थानोंकों चले गये, अरु मधुपिंगल तो उस अपमानसें बाल तप करकें साठ हजार वर्षकी आयुवाला कालनामा असुर परमधार्मिक देव हूआ, तब अवधिज्ञानसें सगरका कपट जो उसने सुलसाके स्वयंवरमें झूठा पुस्तक बनाया था, और अपना जो अपमान हूआ था, सो देखा जाना, तब विचार करा कि सगर राजादिकोंकों मै मारु? तब तिनके छिद्र देखने लगा, जब शुक्तिमती नगरीके पास पर्वतकों देखा, तब ब्राह्मणका रूप करकें पर्वतकों कहनें लगा कि हे पर्वत! मैं तेरे पिताका मित्र हू, मेरा नाम शांडिल्य है, मैं और तेरा पिता हम दोनो साथ होकर गौतम उपाध्यायके पास पढे थे, मैंने सुना था कि नारदनें और दूसरे लोकोंने तुझे

६० श्री विजयसेन सूरि पट्टे श्री विजयदेव सूरि हूये तिनका (१६३४) वर्षे जन्म (१६४३) वर्षे दीक्षा, (१६५५) वर्षे पंमित पद, (१६५६) वर्षे उपाध्याय पद पूर्वक आचार्य पद, (१७०१) वर्षे स्वर्ग, ६१ श्री विजयदेव सूरि पट्टे श्री विजयसिंह सूरि हूये तिनका (१६४४) वर्षे जन्म, (१६५४) में वर्षे दीक्षा, (१६७३) वर्षे वाचक पद, (१६८२) वर्षे सूरि पद, (१७०८) वर्षे स्वर्गगत, ६२ श्री विजयसिंह तथा श्री विजयदेव सूरि पट्टे श्री विजयप्रज्ञ सूरि हूये, तिनका (१६७५) वर्षे जन्म, (१६८९) वर्षे दीक्षा, (१७०१) वर्षे पंमित पद, (१७१०) वर्षे उपाध्याय पद, (१७१३) वर्षे नट्टारक पद, (१७४९) वर्षे स्वर्गगमन, इनोंके समयमें मुहबधे ढूंढीयोंका पंथ निकला तिसकी उत्पत्ति ऐसे हैं —

सुरत नगरमें वोहरा वीरजी साहुकार दशाश्रीमालि वसता था, तिसकी फूलां नामे बालविधवा एक बेटीथी, तिसने एक लवजी नामा लडका गोदी लीया, तिस लवजीकों लुंकेके उपाश्रयमें पढने वास्ते नेजा, तहां यतीयोंकी संगतसें वैराग्य उत्पन्न हूआ, और लुंकेके यती बजरंगजीका शिष्य हूआ, तब दो वर्षे पीछे अपने गुरुकों कहने लगा कि जैसा शास्त्रोंमें साधुका आचार है वैसा तुम क्यों नही पालते हो ? तब गुरुने कहा पंचमकालमें शास्त्रोक्त सर्व क्रिया नहीं हो सक्ति है, तब लवजीने कहा तुम भ्रष्टाचारी मेरे गुरु नहीं मैंतो आपही सयम फेरकें लेऊंगा इस तरेंका क्लेश करके ऋषि लवजीने लुके मतकी गुरु शिक्षा छोडके अपने साथ दो यति और लीए तिसमें एकका नाम नूणा,दूसराका नाम सुखजी इन तीनोंहीने अपने आपहीको दीक्षित करा, और मुंहके ऊपर कपडेकी पट्टी बांधी, तब इनका नवीन वेष देखकें गामोंमें किसी श्रावकने इनके रहनेकों जगा न दीनी, तब ये उजडे हूये मकानोंमें जा रहें गुजरात देशमें फूटे टूटे मकानकों ढूंढ कहते हैं, इस वास्ते लोकोंने इनका नाम ढूंढिये रक्खा, इन तीनोंको नवे मत चलानेमें बडे बडे क्लेश नोगने पडे परंतु इनके त्यागकों देखकें कितनेक लुकेमति इनकों माननेनी लगे, क्योंकि यह नेडचाल जगत्में प्रसिद्ध है, और नोले लोक तो ऊपरली टूंगां फूंकां देखकें रागी हो जाते है, और गुजरातके बहुत लोक ऐसे हठ माही हैकि —जो बात पकड लेवे उस बातकों बहुत मुसकलसे छोडते है, इसी वास्ते जैनमतमें

यशोविजयगणि इनदोनोंने श्रीविजयसिंहसूरिकी आज्ञा लेकें गछमेंक्रि याशिथिल साधुओंको देखकें और ढूंढकमतके पाखंड अंधकारके दूर क रणे वास्ते क्रिया उद्धार करा, और जिनोंने काशीके पंडितोंसे जयपता काका उंडा पाया, और गुजरात प्रमुख देशोंसे प्रतिमा उछापक कुलिंगी योंके मतरूप अंधकारको दूर करा, और जिनोंके रचे हूए (१००) ग्रंथ अध्यात्मसार, स्याद्वादकल्पलता, शास्त्रसमुच्चयकीवृत्ति, मल्लवादी सूरिकृत नयचक्र उद्धारादि, अनेक वडेवडे एक सौ ग्रंथ है

श्रीगणिसत्यविजयजी क्रिया उद्धार करके श्रीआनंदघनजीके साथ व हुत वर्ष लग वनवासमे रहे, और बडी तपस्या योगाभ्यासादि करा, जब बहुत वृद्ध हो गए, जंघामे चलनेका बल न रहा, तब अणहल पट्टनमे जा रहे तिनके उपदेशसे तिनके दो शिष्य हूए, एक गणिकपूरविजयपं डित, और दूसरा पंडित कुशलविजयजी, तिनमे गणिकपूरविजयजीनेंतो अनेक अर्हंत बिंबोंकी प्रतिष्ठा करी, और अनेक ग्राम नगरोंमें धर्मकी वृद्धि करी, वडे प्रभावक हूए, श्रीगणिकर्पूरविजयजीके दो शिष्य हूए, एक पंडित वृद्धिविजय गणि, दूसरा पंडित क्षमाविजयगणि, श्रीपंडित क्षमाविजयगणिके शिष्य पंडित श्रीजिनविजय गणि, तिनका शिष्य पंडित उत्तमविजयगणि, तिनका शिष्य पंडित पद्मविजयगणि, तिनका शिष्य पं डित रूपविजयगणि, तिनका शिष्य पंडित कीर्त्तिविजयगणी तिनका शिष्य पंडित कस्तूरविजयगणी तिनका शिष्य मुनिमणिविजयगणि, तिनका शिष्य मुनि बुद्धिविजय गणि, तिनका शिष्य पंडित मुक्तिविजय गणि, तिनोंके हाथका दीक्षित लघु गुरु भ्रातृ इस जैनतत्त्वादर्शग्रंथके लिखनेवाला मुनि आत्माराम आनंदविजय नामक हूं इतिगुरावलिसंपूर्ण ॥

अब इस ग्रंथके लिखनेवालेके समयमें इतने नवीनपंथ निकले हैं सो लिखते हैं – गुजरातदेशमें स्वामी नाराणकापंथ, और बंगालदेशमें ब्रह्म समाजीयोंका पंथ, और पंजाबदेशमें लोदीहानेसें दश कोशके अंतरे एक भयणीनामा गाम है तिसमें रहनेवाला जातिका त्रखाणसिख तिसके उपदेशसें कूका नामे पंथ, और कोइलमे मौलवी, अहमदशाहका नवीन फिरका, तथा दयानंदसरस्वतीस्वामीका निकाला आर्यसमाजका पंथ इत्यादि अनेकमत पुराने मतोकों छोडके निकाले है, क्योंकि इनोनें अ

वाण, मोरबी, गोंमल, जैतपुर, राजकोट, अमरेली, धांगधरा, प्रमुख झा लावाड, काठीयावाड, मछुकांठा प्रमुख देशोके गामोंमें फिरते रहते हैं और धर्मदास छींपिका चेला धनाजी, धनाजीका जूदरजी, जूदरजीका रघुनाथजी, जैमलजी, गुमानचंद, दुर्गदास, कन्हीराम, रत्नचंद्र, हमीरमल्ल, कचौडीमल्ल प्रमुख जो अब मारवाडदेशमें रहते हैं सो प्रसिद्ध हैं

और रघुनाथजीका चेला भीखमजी संवत् (१८१८) में हूआ, जिसने तेराहपंथ निकाला तिसके चेले भारमल, हेमजी, रायचंद, जीतमल्ल, जीतमल्लकी गद्दी उपर अब मेघजी है, ये पट्टीबंध-जितने साधु हैं इनका पंथ संवत (१७०९) के सालसें चला है, और इनका मत जबसें निकला है, तबसें ले कर आजपर्यंत इनके मतमे कोइभी विद्वान् नहीं हूआ है, क्योंकि ये लोक कहते हैं कि.– व्याकरण, कोश, काव्य, छंद, अलंकार, पढनेंसें तथा तर्कशास्त्र पढनेंसें बुद्धि मारी जाती है इस वे इलमीकेही सबबसें ये लोक परस्पर बडा द्वेष रखते हैं, केइ मनमानी कल्पित बाते बना लेते हैं, एक दुसरेके पग नही जमने देते, मनमे जानते है कि – मेरे गृहस्थ चेलोंकों वह लेवेगा ? इत्यादि मेरे लिखनेमें किसीकों शंका होवे तो मारवाडमें जाकर प्रत्यक्ष देख लेवे, इनका आचार, व्यवहार, वेष, श्रद्धा, प्ररूपणा, प्रमुख है सो जैनमतके शास्त्रानुसार नहीं है, और दूसरे मतोंवालेभी जो बहुत जैनमतकों बूरा जानते हैं, वो इन ढूंढीयोंके हीके आहार व्यवहारके देखनेसें जानते हैं परंतु यह लोक तो सर्व जैन मतसें विपरीत चलने वाले हैं, इति ढुंढकमतोत्पत्ति ॥

६३ ) श्रीविजयप्रभसूरिपट्टे श्रीविजयरत्न सूरि हूए, ६४ श्रीविजय रत्नसूरिपट्टे श्रीविजयक्षमासूरि हूए, ६५ श्रीविजयक्षमा सूरिपट्टे श्रीवि जयदयासूरि, ६६ श्रीविजयदयासूरिपट्टे श्रीविजयधर्मसूरि, ६७ श्री विजयधर्मसूरिपट्टे, श्रीजिनेंद्रसूरि, ६८ श्रीजिनेंद्रसूरिपट्टे श्रीदेवेंद्रसूरि, ६९ श्रीदेवेंद्रसूरिपट्टे श्रीविजयधरणेंद्रसूरि, जोकि इस वर्त्तमान कालमें विद्यमान विचरते हैं

तथा एकसठमे पाटें जो श्रीविजयसिंह सूरिथे तिनका शिष्य श्रीसत्य विजयगणि हूए और महोपाध्याय षटशास्त्रवेत्ता, न्यायविशारद, बिरुदधा रक महावैय्याकरण, तार्किकशिरोमणि, बुद्धिका समुद्र महोपाध्याय श्री

पनी बुद्धि समान प्राचीनोंके करे पुस्तक तथा वेदार्थोंकों नही समजा जेकर इसीतरें नवीन नवीन मत निकलते रहेतो कोइकदिनमे ब्राह्मणादि मताधिकारीयोंकी रोजी मारी जायगी, और धर्म अरु नियम किसिकिसिका कायम रहेगा ?

इति श्रीतपगछीय मुनिगणिश्री मणिविजय तच्छिष्य मुनि श्रीबुद्धिविजय छिष्य मुनि आत्मरामआनदविजय विरचिते जैनतत्त्वादर्शे गुरुआवलि कथन रूप द्वादश परिछेद सपूर्ण ॥ १२ ॥



॥ इति मुनि श्री आत्माराम आनद विजयजी विरचित द्वादश परिछेद रूप जैनतत्वदर्श ग्रंथ· समाप्त· ॥